**भी भक्ति करते दिखाई देते हैं। इससे सिद्ध है कि शिव जी से भी ऊपर कोई अन्य प्रभु है। {यदि उस समर्थ अन्य प्रभु की जानकारी प्राप्त करनी है तो कृपया वेबसाईट www.jagatgururampalji.org से निःशुल्क डाउनलोड करें। सत्संगों की विडियो DVD तथा पुस्तक ''ज्ञान गंगा'' आदि-आदि तथा आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा सब हिन्दू धर्म के गुरूओं के साथ DVD में सुनें, इसी वेबसाईट से प्राप्त करें तथा Youtube पर Satlok Ashram Barwala लिखकर क्लिक करें। फिर उपरोक्त सत्संग देखें, सुनें।}**

**परम संत जगतगुरू रामपाल दास जी ने सत्संगों में बताया है कि :-**

**★ श्री मार्कण्डेय महापुराण गीता प्रैस गोरखपुर से प्रकाशित के पृष्ठ 123 पर स्पष्ट किया है कि ''ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश यानि शिव तीन प्रधान शक्तियाँ हैं। ये ही तीन देवता हैं तथा ये ही तीन गुण हैं यानि रजगुण ब्रह्मा जी, सतगुण विष्णु जी तथा तमगुण शिव जी हैं।''**

**★ श्री देवी महापुराण श्री कृष्णचन्द खेमचन्द प्रकाशन की श्री वेंकेटश्वर प्रैस मुंबई से संस्कृत के हिन्दी अनुवाद सहित के तीसरे स्कंद में अध्याय 5 के श्लोक 7 में लिखा है कि श्री शिव जी ने कहा कि ''हे माता! यदि आप हम पर दयावान हैं तो मुझे तमगुणयुक्त क्यों बनाया? श्री विष्णु हरि को सतगुण तथा कमल से उत्पन्न श्री ब्रह्मा को रजगुण क्यों उत्पन्न किया?(देवी पुराण 3/5/7)**

**☞ इन प्रमाणों से सिद्ध हुआ कि हिन्दू ग्रन्थों (श्री गीता, पुराणों या अन्य ग्रन्थों) में जहाँ पर भी प्रकरणवश केवल रजगुण, सतगुण तथा तमगुण लिखा है तो समझा जाए कि रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव जी के विषय में वर्णन है। जैसे श्रीमद्भगवत गीता अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20-23 में वर्णन है कि गीता ज्ञान बोलने वाले प्रभु ने कहा है कि रजगुण यानि ब्रह्मा जी, सतगुण यानि विष्णु जी तथा तमगुण यानि श्री शिव जी द्वारा जो कुछ भी हो रहा है यानि रजगुण ब्रह्मा से जीवों की उत्पत्ति, श्री सतगुण विष्णु जी से स्थिति व कर्मानुसार पालन तथा तमगुण शिव जी से संहार इसका निमित मैं ही हूँ। गीता कौन बोल रहा है? इसका विस्तृत ज्ञान तो उपरोक्त वैबसाईट तथा Youtube में सतलोक आश्रम चैनल से पढ़ने व सुनने से होगा। फिर भी गीता का ज्ञान काल ब्रह्म ने श्री कृष्ण जी के शरीर में प्रेतवश प्रवेश करके कहा है।**

**प्रमाण :- गीता अध्याय 11 श्लोक 31 में अर्जुन ने प्रश्न किया कि ''मुझे बतलाइए कि हे उग्ररूप वाले! आप कौन हैं? इसका उत्तर गीता ज्ञान कहने वाले इसी अध्याय 11 के अगले श्लोक 32 में दिया है। कहा है कि ''लोकों का नाश करने वाला मैं बढ़ा हुआ काल हूँ। इस समय इन लोकों को नष्ट करने के लिए प्रवृत हुआ हूँ यानि प्रकट हुआ हूँ।**

**विचारणीय विषय है कि श्री कृष्ण जी तो अर्जुन के साले थे। उस समय श्री कृष्ण जी के शरीर से बाहर निकलकर काल ब्रह्म ने अपना वास्तविक विकराल काल रूप दिखाया था। यदि वह श्री कृष्ण होता तो क्या अर्जुन अपने साले से**

पूछता कि आप कौन हैं? उस समय अर्जुन भयभीत था और काल के विराट शरीर का प्रकाश इतना अधिक था कि अर्जुन पास खड़े श्री कृष्ण को भी नहीं देख पा रहा था। उसकी दृष्टि काल ब्रह्म के विकराल मुख पर टिकी थी। कुछ समय पश्चात् काल ब्रह्म ने अपना शरीर छोटा किया और श्री कृष्ण जी के शरीर में प्रवेश किया। गीता का ज्ञान काल ब्रह्म ने श्री कृष्ण के शरीर में प्रवेश किए हुए गुप्त रूप से कहा।

★ श्री महाभारत ग्रन्थ में भी प्रकरण है कि श्री कृष्ण जी ने कहा था कि मुझे याद नहीं कि मैंने उस समय यानि युद्ध से पहले (गीता रूपी) क्या ज्ञान में कहा था? समझदार को संकेत ही पर्याप्त होता है। विस्तृत प्रमाण के लिए पूर्वोक्त वेबसाईट www.jagatgururampalji.org से पुस्तक गीता तेरा ज्ञान अमृत तथा गहरी नजर गीता में तथा सत्संगों की D.V.D. से पढ़-सुन, देख सकते हैं।

★ प्रसंग पर आते हैं :- उपरोक्त सत्संगों व पुस्तकों से ''सृष्टि रचना'' के प्रसंग से पता चलेगा कि काल ब्रह्म को पूर्ण परमात्मा का शॉप लगा है। इसने गलती की थी। जिस कारण शॉपवश काल एक लाख मानव शरीरधारी प्राणियों के सूक्ष्म शरीरों को खाता है। उसके लिए इसने अपनी पत्नी दुर्गा देवी (अष्टांगी देवी जिसे प्रकृति देवी शेरांवाली के नाम से भी जाना जाता है) से शारीरिक संबंध से तीन पुत्रों को उत्पन्न किया। उनके नाम ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव रखे। रजगुण ब्रह्मा के प्रभाव से सब जीव परवश हुए। संतानोंत्पत्ति करते हैं। सतगुण विष्णु के प्रभाव से प्रत्येक प्राणी आपस में मोह के कारण जकड़े हैं तथा तमगुण शिव के प्रभाव से संहार होता है। इस प्रकार इन तीनों गुणों (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव) से जो कुछ भी हो रहा है, वह गीता ज्ञान बोलने वाले काल ब्रह्म के निमित ही हो रहा है।

☞ **गीता अध्याय 7 श्लोक 13 में गीता ज्ञान दाता काल ब्रह्म ने कहा है :-**

त्रिभिः गुणमयैः भावैः एभिः सर्वम् इदम् जगत्।
मोहितम् न अभिजानाति माम् एभ्यः परम् अव्ययम्।।(7/13)

अर्थात् गुणों का कार्य रूप सात्विक, राजस और तामस इन तीनों प्रकार के भावों से यह सारा संसार यानि प्राणी समुदाय मोहित हो रहा है। इसलिए इन तीनों गुणों (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव) से परे यानि इनसे अन्य मुझे तथा अविनाशी को नहीं जानता।(7/13)

☞ गीता अध्याय 7 श्लोक 14 :- क्योंकि यह अति अद्भुत त्रिगुणमयी मेरी माया बड़ी दुस्तर है यानि दुष्ट है जो केवल मुझको ही निरंतर भजते हैं यानि मेरी भक्ति करते हैं। वे इस माया का उल्लंघन कर जाते हैं यानि तीनों देवताओं की भक्ति से मिलने वाले लाभ को छोड़कर इनसे अधिक लाभ काल ब्रह्म की साधना करके प्राप्त करते हैं।(7/14)

☞ गीता अध्याय 7 श्लोक 15 :- उपरोक्त त्रिगुणमयी माया यानि रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव की भक्ति से मिलने वाले क्षणिक लाभ को

ही पूर्ण लाभ मानने वाले इन देवताओं की साधना में इतनी दढ़ता से लग जाते हैं कि अन्य की बात सुनना भी पसंद नहीं करते। इस त्रिगुणमयी माया (ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव) के द्वारा जिनका ज्ञान हरा जा चुका है (आसुरम भावम् आश्रिताः) राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए (नराधमाः) मनुष्यों में नीच (दुष्कतिनः) दूषित कर्म यानि बुरे कर्म करने वाले (मूढ़ाः) मूर्ख लोग (माम्) मुझको (न प्रपद्यन्ते) नहीं भजते यानि गीता ज्ञान दाता कह रहा है कि मेरी भक्ति नहीं करते। वे अन्य देवताओं की भक्ति करते रहते हैं।

☞ गीता अध्याय 7 श्लोक 20-23 :- वे अन्य देवताओं को अपने-अपने स्वभाव अनुसार भजते हैं। वे उनसे प्राप्त होने वाले शीघ्र नाश वाले फल को प्राप्त करते हैं। उन अन्य देवताओं (ब्रह्मा, विष्णु, शिव तथा तेतीस करोड़ देवी-देवता अन्य देवताओं की श्रेणी में आते हैं) को मैंने ही कुछ शक्ति दे रखी है। वे उसी से अपने साधक को इच्छित तथा क्षणिक लाभ वाले भोग प्रदान करते हैं। परंतु उन (अल्पमेध्साम्) अल्प बुद्धि वालों का यानि मंद बुद्धि वालों का वह फल नाशवान है। देवताओं की पूजा करने वाले देवताओं के लोक में चले जाते हैं। मेरे भक्त मुझे प्राप्त होते हैं यानि ब्रह्म के साधक ब्रह्मलोक में चले जाते हैं।

★ परमात्मा कबीर जी ने अपने द्वारा बताए सूक्ष्मवेद यानि तत्वज्ञान जो संपूर्ण अध्यात्म ज्ञान है, में बताया है कि ब्रह्म को क्षर पुरूष यानि नाशवान प्रभु कहा जाता है। इससे समर्थ परमात्मा परम अक्षर ब्रह्म है, वह मैं (कबीर) ही हूँ। काल ब्रह्म जब नाशवान है तो उसके साधक भी अमर मोक्ष प्राप्त नहीं कर सकते। इसी का प्रमाण गीता अध्याय 8 श्लोक 1, 3, 8-10 में गीता ज्ञान देने वाले ने अपने से अन्य परम अक्षर ब्रह्म की भक्ति करने वालों के विषय में कहा है कि उस परम दिव्य पुरूष यानि पूर्ण परमात्मा की भक्ति करने वाले उसी को प्राप्त होते हैं। गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 में गीता ज्ञान देने वाले ने कहा है कि अर्जुन! अंतर्यामी परमेश्वर अपनी शक्ति से प्रत्येक शरीरधारी प्राणी को कर्मानुसार भ्रमण करवाता है। वह सबके हृदय में विराजमान है।(गीता अध्याय 18 श्लोक 61)

★ हे भारत! तू सर्व भाव से उस परमेश्वर की ही शरण में जा। उस परमात्मा की कपा से ही तू परम शांति को तथा (शाश्वतम्) अविनाशी यानि सनातन (स्थानम्) परम धाम को (प्राप्स्यसि) प्राप्त होगा।(गीता अध्याय 18 श्लोक 62)

☞ फिर गीता अध्याय 18 श्लोक 66 में स्पष्ट किया है कि यदि उस परमेश्वर की शरण में जाना है तो (सर्व धर्मान परित्यज्य माम्) मेरे स्तर की सब धार्मिक क्रियाओं का फल मुझमें त्यागकर (एकम् शरणम्) उस अद्वितीय परमेश्वर की शरण में (व्रज) जा। (अहम) मैं (त्वा) तेरे को सब पापों से मुक्ति दे दूँगा। चिंता मत कर।(गीता अध्याय 18 श्लोक 66)

❑ विशेष :- संत रामपाल दास जी के अतिरिक्त अन्य सब गीता के अनुवादकर्ताओं ने ''व्रज'' शब्द का गलत अर्थ ''आओ'' किया है जबकि संस्कत शब्दकोश में ''व्रज'' शब्द का अर्थ ''जाओ, जाना, चले जाना, गमन करना''

लिखा है। इसी से स्पष्ट हो जाता है कि संत रामपाल दास जी को सर्व धर्मग्रन्थों का यथार्थ ज्ञान है जो उनके द्वारा किए गए सत्संगों की D.V.D. व पुस्तकों में विद्यमान है। उसे पढ़-सुनकर सत्य साधना करके अपना मानव जीवन धन्य करो। (गीता के प्रसंग को आगे बढ़ाते हैं जो संत रामपाल जी द्वारा बताया गया है।)

## ''ब्रह्मा, विष्णु और महेश से अन्य तीन प्रभु और हैं''

गीता अध्याय 15 श्लोक 1-4 तथा 16-17 में संपूर्ण अध्यात्म को संक्षिप्त में बताया है। संसार की एक पीपल के वृक्ष से तुलना की है। कहा है कि यह संसार उलटे लटके वृक्ष के समान है जिसकी मूल (जड़) यानि सबका धारण-पोषण व उत्पत्तिकर्ता तो ऊपर (शाश्वतम् स्थानम्) सनातन परम धाम में है और उस वृक्ष के तना को अक्षर पुरूष जानो तथा मोटी डार को क्षर पुरूष यानि काल ब्रह्म जानो तथा डार के लगी तीन शाखाओं को रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव जानो। इसको तत्वज्ञान से समझो।(गीता अध्याय 15 श्लोक 1-3)

☞ गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में कहा है कि तत्वज्ञान रूपी शस्त्र से अज्ञान को काटकर उसके पश्चात् परमेश्वर के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ जाने के पश्चात् साधक फिर लौटकर संसार में कभी नहीं आता यानि उसका पुनर्जन्म नहीं होता। मैं भी उसी की शरण हूँ यानि गीता ज्ञान दाता भी उसी के आधीन है।(गीता अध्याय 15 श्लोक 4)

☞ गीता अध्याय 15 श्लोक 16 :- इस श्लोक में बताया है कि इस संसार में क्षर पुरूष यानि काल ब्रह्म (इक्कीश ब्रह्माण्डों का स्वामी है) तथा अक्षर पुरूष (सात शंख ब्रह्माण्डों का स्वामी है) ये दोनों तथा जितने प्राणी इनके लोकों में हैं, वे सब नाशवान हैं। आत्मा सबकी अविनाशी है।(गीता अध्याय 15 श्लोक 16)

☞ गीता अध्याय 15 श्लोक 17 :- इसमें स्पष्ट किया है कि अविनाशी परमेश्वर तो उपरोक्त दोनों पुरूषों 'क्षर पुरूष तथा अक्षर पुरूष' से अन्य है। वास्तव में वही पुरूषोत्तम है। उसे परमात्मा कहा जाता है। जो तीनों लोकों में प्रवेश करके सबका धारण-पोषण करता है, वह अविनाशी परमेश्वर है। परमात्मा कबीर जी ने सूक्ष्मवेद यानि तत्वज्ञान रूपी अपनी वाणी में बताया है कि :-

कबीर, अक्षर पुरूष एक पेड़ है, निरंजन वाकि डार।
तीनों देवा शाखा हैं, पात रूप संसार।।

अर्थात् कबीर जी ने बताया है कि वृक्ष का जो भाग पृथ्वी के ऊपर है, उसको तना यानि अक्षर पुरूष जानो। उस तने के कई डार (मोटी डाल) होती हैं। उनमें से एक डाल को क्षर पुरूष जानो। उस डार के लगी तीन शाखाओं को तीनों देवता (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव) जानो। उन शाखाओं को लगे पत्तों को संसार के प्राणी जानो। उस वृक्ष की जड़ें गुप्त हैं यानि जमीन के अंदर हैं। वह परम अक्षर पुरूष है। उसी का वर्णन गीता अध्याय 15 श्लोक 17 में किया है। कहा है कि वह अविनाशी परमात्मा सबका धारण-पोषण करता है। कबीर जी

**ने अपनी महिमा बताई है :-**

कबीर, हम ही अलख अल्लाह हैं, मूल रूप करतार।
अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड का, मैं ही सिरजनहार।।

**अर्थात् कबीर जी ने अपनी स्थिति बताई है कि मैं इस संसार रूप वृक्ष की मूल हूँ। मैं सबका करतार यानि उत्पत्तिकर्ता हूँ।**

कबीर, एकै साधै सब सधै, सब साधैं सब जाय।
माली सींचै मूल को, फूलै फलै अघाय।।

**अर्थात् कबीर जी ने सत्य साधना करने को कहा है कि जैसे पौधे की मूल (जड़) की सिंचाई करने से पौधे का तना, डार, शाखा उन्नत होकर वृक्ष बनता है। फिर फलता-फूलता है। यह सही विधि है पौधे के रोपने व लाभ लेने की यानि पूर्ण परमात्मा को इष्ट रूप में मानकर पूजा करने से सब प्रभु यानि अक्षर पुरूष, क्षर पुरूष यानि काल ब्रह्म तथा तीनों देवता (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव) प्रसन्न होते हैं। यह साधना शास्त्र विधि के अनुसार है। इसके विपरित जो अध्यात्म अज्ञानता के कारण पौधे की शाखाओं यानि तीनों देवताओं की पूजा करते हैं। उनको कोई लाभ नहीं मिलता। गीता अध्याय 16 श्लोक 23 में यही बताया है कि जो साधक शास्त्रविधि को त्यागकर अपनी इच्छा से मनमाना आचरण करता है यानि जो भक्ति मंत्र या अन्य क्रियाऐं शास्त्रों में वर्णित नहीं हैं, वह साधना करता है। उसे न तो सुख प्राप्त होता है, न सिद्धि प्राप्त होती है, उन ही उसकी गति यानि मुक्ति होती है।(गीता अध्याय 16 श्लोक 23)**

**इन तीनों लाभों को प्राप्त करने के लिए भक्त परमात्मा की भक्ति करता है जो शास्त्रविरूद्ध साधना करने से प्राप्त नहीं होती। इसलिए वह साधना करना व्यर्थ है।**

☞ **गीता अध्याय 16 श्लोक 24 में कहा है कि इससे तेरे लिए अर्जुन! कर्तव्य यानि जो साधना करनी चाहिए तथा अकर्तव्य यानि जो साधना नहीं करनी चाहिए, उसके लिए शास्त्र ही प्रमाण हैं यानि जो शास्त्रों में कहा है, वैसे कर।(गीता अध्याय 16 श्लोक 24)**

**परमात्मा कबीर जी ने कहा है कि पौधे की एक जड़ (Root) को साधने से पेड़ के सर्वांग सध जाते हैं यानि पौधे को जड़ की ओर से पृथ्वी में लगाना चाहिए। इससे पौधा पेड़ बनकर वांछित लाभ देता है अर्थात् पूर्ण परमात्मा यानि परम अक्षर पुरूष को इष्ट रूप में पूजने से सब देव प्रसन्न होते हैं। साधक को मोक्ष प्राप्त होता है। परंतु पौधे की शाखाओं को जमीन में लगाकर सिंचाई करने से पौधा नष्ट हो जाता है यानि सब साधने से सब समाप्त हो जाता है।**

उपरोक्त वर्णन को समझने के लिए कृप्या देखें निम्न दो चित्र :-

गीता अध्याय नं. 15

श्लोक नं. 1 से 4 तथा
श्लोक नं. 16 व 17
का आशय

कबीर–अक्षर पुरूष एक पेड़ है,
निरंजन (क्षर पुरूष) वाकी डार।
तीनों देवा शाखा हैं,
पात रूप संसार।।

ब्रह्मा
विष्णु
शिव
तीनों शाखाऐं = ब्रह्मा, विष्णु, शिव

डार = ब्रह्म (क्षर पुरूष)

तना = अक्षर पुरूष
(परब्रह्म)

मूल(जड़) = परम अक्षर पुरूष
अर्थात पूर्ण ब्रह्म (कबीर साहेब जी)

शास्त्रानुकूल साधना
अर्थात् सीधा बीजा हुआ भक्ति रूपी पौधा


गीता अध्याय नं. 15
श्लोक नं. 1 व 2 तथा
श्लोक नं. 16 व 17
का आशय
मूल(जड़)=परम अक्षर पुरूष
अर्थात पूर्ण ब्रह्म (कबीर साहेब जी)
कबीर–अक्षर पुरूष एक पेड़ है,
निरंजन (क्षर पुरूष) वाकी डार।
तीनों देवा शाखा हैं,
पात रूप संसार।।
तना =अक्षर पुरूष (परब्रह्म)
डार = ब्रह्म (क्षर पुरूष)
तीनों शाखाऐं = ब्रह्मा, विष्णु, शिव
विष्णु
ब्रह्मा
शिव
शास्त्र विरूद्ध साधना
अर्थात् उल्टा बीजा हुआ भक्ति रूपी पौधा

❑ विशेष :- गीता अध्याय 3 श्लोक 10-15 तक भी निर्णायक ज्ञान है। कहा है कि अविनाशी परमात्मा सर्व यज्ञों में प्रतिष्ठित है यानि परम अक्षर ब्रह्म को इष्ट रूप में मानकर यज्ञ यानि धार्मिक अनुष्ठान करने से भक्ति का लाभ मिलता है। इस विधि से साधना करके देवताओं (संसार रूपी पौधे की शाखाओं) को उन्नत करो। फिर उन्नत हुए देवता तुम्हें उन्नत करें। इस प्रकार एक-दूसरे को उन्नत करके लाभ को प्राप्त करो यानि एक पूर्ण परमात्मा कबीर जी जो संसार रूप वृक्ष की मूल (Root) हैं, की पूजा इष्ट मानकर करने से देवता उन्नत होंगे यानि पौधे की शाखा वृद्धि को प्राप्त होकर वृक्ष बनकर फल देगी। ये उन्नत हुए देवता तुमको बिना माँगे इच्छित फल देंगे। जब पौधे की जड़ की सिंचाई करके वृक्ष बना दिया तो फल शाखाओं को लगेंगे। अपने आप झड़-झड़कर गिरेंगे। जब साधक पूर्ण परमात्मा की सत्य साधना गुरू धारण करके गुरू जी के बताए अनुसार करता है तो उसके संस्कार अच्छे बनने लगते हैं। भक्ति शास्त्रविधि अनुसार होने से सुख मिलता है। सिद्धि प्राप्त होती है तथा गति यानि मुक्ति होती है। जीवन काल में साधक को उसके संस्कार अनुसार यानि कर्मानुसार फल तीनों देवता (श्री ब्रह्मा, श्री विष्णु तथा श्री शिव जी) बिना माँगे ही देते हैं। जैसे कर्मचारी या अधिकारी महीना भर ठीक ड्यूटी करता है तो कैशियर (Cashier) अपने आप बिना माँगे ही उसको तनख्वाह देता है। नौकरी सरकार की करता है, तनख्वाह कलर्क देता है। इससे स्पष्ट हुआ कि शास्त्रविधि अनुसार साधना करनी चाहिए जो शास्त्र प्रमाणित है। अन्यथा कोई लाभ नहीं है। अध्यात्म के अंदर तीनों गुणों यानि रजगुण ब्रह्मा जी, सतगुण विष्णु जी तथा तमगुण शिव जी की स्थिति सरकार में कलर्क के समान है। यदि कोई सरकार की नौकरी न करके कलर्क की सेवा में लगा रहे तो वह दिन में दो कप चाय पिला सकता है। इसलिए जो पूर्ण परमात्मा की साधना शास्त्रविधि अनुसार न करके अन्य देवताओं की भक्ति करते हैं, वे गीता अनुसार राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए, मनुष्यों में नीच, दूषित कर्म करने वाले मूर्ख हैं। उपरोक्त ज्ञान संत रामपाल जी द्वारा बताया है। श्रीमद्भगवत गीता व संतों की बानी से बताया है। उनमें से जज देशराज चालिया भी एक है जो तमगुण शिव के पुजारी सांई बाबा शिरड़ी वाले की मूर्ति की पूजा करता है जो शास्त्रविधि के विरूद्ध होने से व्यर्थ है।

{नोट :- अधिक जानकारी के लिए कृपा पढ़ें इसी पुस्तक के पृष्ठ - 105 से 205 पर गीता के अध्याय 7, 8, 12, 13, 15 तथा 16 का सारांश। सब शंका समाप्त हो जाएँगी।}

★ जज देशराज चालिया को कानून का कितना ज्ञान है, वह तो इनके द्वारा किए दोनों फैसलों (मुकदमा नं. 429/2014, 430/2014 थाना-बरवाला, जिला-हिसार) तथा नर्स प्रवीन सिवाच के फैसले से पता चलता है तथा यह भी स्पष्ट हो जाता है कि यह अन्यायी तथा राक्षस स्वभाव का है। ऐसा जुल्म अच्छा इंसान नहीं कर सकता। इसलिए मनुष्यों में नीच है और दूषित कर्म करने वाला यानि सरेआम अन्याय करने वाला है तथा मूर्ख इसलिए है कि इसको अध्यात्म ज्ञान शून्य (Zero)

है। संत रामपाल जी जो विश्व में एकमात्र तत्वदर्शी संत, सर्व सद्ग्रन्थों के ज्ञाता हैं, को ढ़ोंगी बाबाओं की श्रेणी में बता रहा है।

☞ अब जज देशराज चालिया जी के अध्यात्म ज्ञान को जाँचते हैं :-

★ संत रामपाल जी महाराज ने बताया है कि यदि कोई किसी देव की पूजा करता है तो शास्त्रविधि विरूद्ध होने से वह व्यर्थ है। उदाहरण के लिए एक साधक श्री शिव जी तमगुण का साधक था। उसने कुछ चमत्कार किए। जनता उस साधक की पूजा करने लगी। उसकी मत्यु के पश्चात् उसके शरीर को जमीन में दबाकर समाधि दे दी। उसके ऊपर यादगार रूप में मंदिर का निर्माण कर दिया। उस मंदिर में उस साधक बाबा की पत्थर की मूर्ति बनवाकर स्थापित कर दी। उस मूर्ति की पूजा उस साधक के अनुयाई करने लगे। उनको देखकर अन्य भी उस मंदिर की मूर्ति की पूजा करने लगे। उस पर मेले लगने लगे।

☞ विचार करें :- गीता अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20-23 में तमगुण श्री शिव जी व अन्य देवी-देवताओं की पूजा करना व्यर्थ बताया है। शिव जी तमगुण तो संसार रूपी वक्ष की एक शाखा है। गीता ज्ञान दाता काल ब्रह्म ने कहा है कि जो अल्प बुद्धि वाले यानि अज्ञानी व्यक्ति अन्य देवताओं की पूजा करते हैं। उन देवताओं को मैंने कुछ शक्ति उनकी भक्ति के कारण दे रखी है। उससे वे देवता अपने पूजकों को कुछ लाभ देते हैं, परंतु शास्त्रविधि विरूद्ध होने से व्यर्थ है।

★ श्री शिव महापुराण (वैंकटेश्वर प्रैस मुंबई से प्रकाशित) के विद्यवेश्वर संहिता में काल ब्रह्म ने सदाशिव रूप में तथा अपनी पत्नी देवी दुर्गा को महापार्बती रूप में प्रकट करके आपस में लड़ रहे ब्रह्मा, विष्णु से कहा कि पुत्रो! तुम ईश (प्रभु) नहीं हो। मैंने तुम्हें तुम्हारे तप के बदले में दो कत्य दिए हैं सष्टि तथा स्थिति के। इसी प्रकार शिव को संहार का कत्य दिया है।

उदाहरण :- श्री शिव तमगुण, ब्रह्म की भक्ति करते हैं। अपने साधकों को ब्रह्म से प्राप्त शक्ति से लाभ देते हैं। शिव जी का साधक अपने साधक को (अपने सेवकों को) अपनी साधना से लाभ देता है। परंतु गीता कहती है कि मूल की पूजा करो यानि परम अक्षर ब्रह्म की पूजा करो। गीता ज्ञान देने वाला भी गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 में कहता है कि मेरे से अन्य परमेश्वर है। सर्व भाव से उस परमेश्वर की ही शरण में जा। उसकी कपा से ही तू परम शांति को तथा सनातन परम धाम को प्राप्त होगा। इससे सिद्ध हुआ कि ब्रह्म की पूजा भी मोक्षदायक नहीं है क्योंकि काल ब्रह्म (गीता ज्ञान देने वाले) की भक्ति से भी परम शांति तथा सनातन परम धाम प्राप्ति नहीं होती जो भक्ति का मूल उद्देश्य है। अन्य देवताओं की भक्ति से कुछ मिलने वाला नहीं है। जैसे कोई ट्रक की ट्यूब में हवा भरवाकर गाँव में खड़ा करके अन्य के साईकिल या मोटर साईकिल में हवा भर रहा है और अपनी महिमा बना रहा है तो मूर्ख है। उसकी ट्यूब खाली हो रही है। उसका ट्रक भी नहीं चल पाएगा। उसको चाहिए कि वह अन्य से कहे कि आप हवा भरने वाले कम्प्रैशर के मालिक के पास जाओ और अपने वाहनों के पहियों की ट्यूब में हवा

भरा लो। यह समझदारी है।

ब्रह्म काल, परम अक्षर ब्रह्म की पूजा करता है। शिव जी, काल ब्रह्म की पूजा करता है। जबकि काल ब्रह्म कहता है कि परम अक्षर ब्रह्म की साधना से पूर्ण भक्ति लाभ मिलता है। गीता अध्याय 7 श्लोक 18 में गीता ज्ञान दाता ने अपनी भक्ति से होने वाली गति यानि मुक्ति को अनुत्तम (घटिया) बताया है। संत रामपाल को छोड़कर गीता के अन्य सब अनुवादकों ने गीता अध्याय 7 श्लोक 18 के अनुवाद में अनुत्तम का अर्थ अति उत्तम किया है जो गलत है। संत रामपाल जी ने यथार्थ अनुवाद किया है। यदि कोई Bad का अर्थ उत्तम करता है तो गलत है।

★ श्री शिव जी तमगुण की पूजा करने वाला भी पूर्ण लाभ से वंचित रहता है। फिर उस शिव जी के पुजारी (सांई बाबा जैसों) के सेवकों को क्या मिलेगा? विचार कर लें। एक-दूसरे के टायर-ट्यूब से कब तक काम चलेगा? यानि पूर्ण परमात्मा के अतिरिक्त किसी भी देवता या उसके पुजारी की पूजा करने वाले का मानव जीवन नष्ट हो जाता है।

उदाहरण :- जैसे श्री लंका का राजा रावण श्री शिव जी तमगुण का उपासक था। भले ही शिव जी की साधना से धन भी मिला। आकाश में उड़ने की शक्ति भी आ गई। परंतु अंत बुरा हुआ। राक्षस कहलाया। पराई स्त्री को उठाया। परत्रिया अबला का अपरहण रूपी दूषित कर्म किया जो मनुष्यों में नीच व्यक्ति ही करते हैं। मूर्ख था जो अपनी पत्नी मंदोदरी के अनेकों बार समझाने पर भी नहीं माना। पूरे परिवार को मरवा दिया। सर्व धन छोड़कर चला गया। नरक में गिरा। यदि जन्म-मरण नहीं मिटा तो परम शांति नहीं होती। परम शांति सनातन परम धाम में जाने से होगी। उसके लिए गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 तथा अध्याय 15 श्लोक 4 में स्पष्ट किया है।

☞ रही बात मूर्ति की पूजा करने की यह भी ठीक नहीं :-

जैसे कोई वैद्य (डॉक्टर) था। वह नाड़ी देखकर रोग को जानता था तथा सही उपचार करता था। उसकी बहुत प्रसिद्धि थी। उसकी मत्यु के उपरांत उसके शरीर को पथ्वी में दबाकर श्रद्धापूर्वक उसके ऊपर यादगार रूप में मंदिर बनाकर उसमें उस वैद्य की पत्थर की मूर्ति रख दी। यदि कोई रोगी उस वैद्य की मूर्ति के पास अपना उपचार करवाने के उद्देश्य से जाए तो क्या लाभ होगा। कुछ नहीं व्यर्थ। वर्तमान का कोई जीवित वैसा ही विद्वान वैद्य खोजकर उससे अपना उपचार करवाना चाहिए। उस मूर्ति के भरोसे अपना जीवन नष्ट नहीं करना चाहिए।

★ श्री देशराज चालिया अतिरिक्त सैशन जज तो सांई बाबा शिरड़ी वाले (तमगुण श्री शिव के पुजारी) की मूर्ति से आत्म कल्याण करवाने जाता है। इससे इस श्रीमान् की अक्ल का अंदाजा लगाया जा सकता है तथा इसको कितना अध्यात्म ज्ञान है? यह भी स्पष्ट है और इस महाशय ने विश्व में एकमात्र सर्व अध्यात्म ज्ञान सम्पन्न तत्वदर्शी संत रामपाल जी को ढ़ोंगी बाबा बताया है जिन्होंने

गीता, वेदों, पुराणों का सार निकालकर जनता के समक्ष रख दिया है जो ऋषियों, महर्षियों को समझ नहीं आया।

## ''महर्षि दयानंद सरस्वती के फैन देशराज जी ADJ''

श्री देशराज चालिया जज ने मुकदमा नं. 429/2014 व 430/2014 के फैसले में अपने जैसे अध्यात्म ज्ञानहीन महर्षि दयानंद सरस्वती की प्रशंसा की है तथा संत रामपाल जी महाराज की आलोचना की है कि रामपाल ने महर्षि पर टिप्पणी की थी जिस कारण से विवाद में आया। वहाँ पर भी मुकदमा बना।

हे अध्यात्म ज्ञानहीन देशराज जी! पढ़ ले नीचे लिखे संत रामपाल जी द्वारा की गई कथित महर्षि दयानंद सरस्वती के ''सत्यार्थ प्रकाश'' नामक ग्रन्थ की समीक्षा :-

❑ संत रामपाल जी ने बताया जो हमने सत्यार्थ प्रकाश पुस्तक से जाँचा :-

सत्यार्थ प्रकाश नामक पुस्तक कथित महर्षि दयानंद सरस्वती जी के द्वारा लिखी है। जो कुछ भी उन्होंने अपने जीवन काल में जैसा वेदों को समझा तथा जैसे उनके समाज सुधार के विचार थे तथा अन्य संतों के प्रति उनकी जैसी धारणा थी, वह सब लिखी है। सत्यार्थ प्रकाश पुस्तक वर्तमान में कथित महर्षि दयानंद माना जाएगा।

☞ सत्यार्थ प्रकाश के समुल्लास 11 में लिखा है कि :-

★ एक रामदास नाम का व्यक्ति जो जाति का चमार था, अपने आपको संत कहलाता था। औरतों से घिरा रहता था। जाति का डेढ़ था। अशिक्षित था। उसकी लोग पूजा करते थे।

☞ संत कबीर जी के विषय में :- कबीर अशिक्षित था। उट-पटांग गाता फिरता था। उसने जीवन काल में जो कुछ बोला, उसके अनुयाईयों ने लिख लिया। उसे कबीर बानी कहते हैं। कुछ नीच जाति के जुलाहे उसके जाल में फँस गए। ऐसे लोगों से समाज को क्या लाभ हो सकता है?

☞ सिक्ख धर्म के प्रवर्तक श्री नानक देव जी को मूर्ख कहा है और लिखा है कि वेदों की निंदा करता था। ऐसे मूर्खों का नाम संत है।

❑ कथित महर्षि दयानंद के सत्यार्थ प्रकाश में समाज बिगाड़ का प्रमाण :-

कथित महर्षि दयानंद सरस्वती आर्यसमाज प्रवर्तक ने सत्यार्थ प्रकाश के समुल्लास 4 में लिखा है कि:-

विधवा का पुनर्विवाह नहीं करना चाहिए। वह संतान उत्पन्न करने के लिए, कि रंडवे (जिसकी पत्नी मर गई हो यानि विधुर) के पास जाकर गलत काम करके गर्भ धारण करके संतान उत्पन्न कर ले। वह संतान विधवा के मृत पति की मानी जाएगी। उसी का गोत्र होगा। उसी की सम्पत्ति की अधिकारी होगी।

★ सत्यार्थ प्रकाश के इसी चौथे समुल्लास (Chapter) में यह भी लिखा है कि जिन लड़कियों का नाम पार्बती, नर्मदा, काली, गंगा, जमना, सरस्वती हो, उनसे

विवाह मत करो।

★ पिता का एक गोत्र छोड़कर तथा माता की छः पीढ़ियाँ छोड़कर यानि माता की छः पीढ़ियों के गोत्र को छोड़कर बच्चों का विवाह करो। (हे देशराज जज जी! क्या ये राय किसी बुद्धिमान व्यक्ति की हो सकती है। इस प्रकार तो बच्चों का विवाह होना ही बंद हो जाएगा। ऐसे विवाह कभी संभव नहीं हो सकता। श्री शिव जी की पत्नी का नाम पार्बती है। फिर तो श्री शिव जी से भी गलती हुई है विवाह करने में।)

{सुनते रहिए जज देशराज! आपके हीरो कथित महर्षि दयानंद सरस्वती के बोल जिनको उजागर करने के कारण निरूत्तर होकर आर्यसमाज के व्यक्तियों ने जनता को बहकाकर सतलोक आश्रम करौंथा पर आक्रमण किया था। वे चाहते थे कि रामपाल को मार दिया जाए ताकि कथित महर्षि दयानंद की पोल खुलने से बच सके।

संत रामपाल जी ने दयानंद जी पर लगभग नौ (9) घण्टे का सत्संग कर रखा है जो वेबसाईट www.jagatgururampalji.org पर D.V.D. में उपलब्ध है तथा Youtube पर ''सतलोक आश्रम चैनल'' को सर्च करके हैडिंग ''आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा आर्य समाज बनाम संत रामपाल जी'' को क्लिक करके पूरी जानकारी प्राप्त की जा सकती है। कुछ झलक यहाँ भी देखें।}

❑ सत्यार्थ प्रकाश के समुल्लास 4 में अंत के पष्ठों में लिखा है :-

1. यदि किसी का पति रोजगार के लिए दूर देश गया हो और तीन वर्ष न आए तो वह स्त्री किसी अन्य पुरूष से गर्भ धारण करके संतान उत्पन्न कर ले। वह संतान विवाहित पति की मानी जाएगी। उसी का गोत्र होगा। उसी की सम्पत्ति की अधिकारी होगी।

2. यदि किसी का पति झगड़ा करता है। मारपीट करता है तो वह स्त्री अपने पति से शारीरिक संबंध न करे। किसी अन्य पुरूष के पास जाकर गर्भ धारण करके संतान उत्पन्न कर ले। रहे अपने पति के घर पर। वह गैर-पुरूष से उत्पन्न संतान विवाहित पति की मानी जाएगी। उसी का गोत्र होगा। उसी की सम्पत्ति की अधिकारी होगी।

3. यदि पत्नी को गर्भ रह जाए तो पति एक वर्ष तक अपनी पत्नी से मिलन न करे। यदि पुरूष से रहा न जाए तो किसी विधवा के पास जाकर उससे गलत काम कर ले।

4. दयानंद जी ने इसी चौथे समुल्लास में प्रारम्भ में लिखा है कि 24 वर्ष की लड़की का 48 वर्ष के पुरूष से विवाह करो। यह उत्तम समय है।

5. बच्चा पैदा होने के पश्चात् माता केवल छः दिन बच्चे को अपना दूध पिलाए। फिर अपने स्तनों पर कोई पदार्थ लगाकर सुराख बंद कर ले। दूध आना बंद कर ले। नवजात बच्चे को दूध पिलाने के लिए कोई धायी (नर्स) लाओ। उस नर्स यानि धायी का दूध बच्चे को पिलाओ। (उपरोक्त वर्णन चौथे अध्याय से है।)

{हे देशराज जज साहब! अपने स्टार (Star) महर्षि दयानंद जी से पूछो कि एक गाँव में चार महिलाओं को बच्चे पैदा हो जाऐं तो बच्चों को दूध पिलाने के लिए चार नर्स-धायी कहाँ मिलेंगी? फिर उन नर्सों के बच्चों को दूध कौन पिलाएगा?}

जज देशराज जी! यह है आपके हीरो कथित महर्षि दयानंद सरस्वती का समाज सुधार। इससे समाज में अशांति फैलकर कत्लेआम हो जाएगा। आप इस कथित महर्षि मानवता के नाश करने वाले के फैन हैं। इसी से पता चलता है कि आपने कैसा जजमेंट किया है। जैसा दयानंद को समझा, ऐसा इन दोनों मुकदमों की फाईलों को समझा है।

☞ कथित महर्षि दयानंद सरस्वती की अधिक जानकारी के लिए उपरोक्त Youtube पर व Website पर कल्कि करें।

☞ जब दयानंद के अध्यात्म अज्ञान को संत रामपाल जी द्वारा किए सत्संग की D.V.D. तथा Youtube में सतलोक आश्रम चैनल पर देखेंगे तो दयानंद जी को कोसते (आलोचना करते) रह जाओगे।}

6. कथित महर्षि दयानंद सरस्वती ने सत्यार्थ प्रकाश समुल्लास 8 में लिखा है कि :-

❑ किसी ने प्रश्न किया दयानंद सरस्वती से :-

प्रश्न :- क्या सूर्य, चाँद, तारे आदि नक्षत्रों पर भी पृथ्वी की तरह प्रजा बसती है और क्या वहाँ पर भी ऐसे ही पदार्थ हैं जैसे पृथ्वी पर हैं?

उत्तर महर्षि दयानंद का :- हाँ! सूर्य, चन्द्र, तारों तथा सब ग्रहों पर पृथ्वी की तरह सब प्रजा रहती है। जो-जो पदार्थ पृथ्वी पर हैं यानि गेहूँ, ज्वार, चावल आदि-आदि, कनक, काजू, बादाम आदि-आदि मेवे, सेब-संतरे आदि फल, नदी-झरने सब पृथ्वी की तरह सूर्य, चाँद आदि-आदि सब ग्रहों (शुक्र ग्रह, मंगल ग्रह आदि-आदि) पर भी हैं। वहाँ रहने वाले विद्वान व्यक्ति इन्हीं वेदों को पढ़ते हैं।

पुस्तक ''सत्यार्थ प्रकाश'' की रचना सन् 1875 में की थी। जिस (आग के गोले जिसका तापमान एक लाख डिग्री सैल्सियस से भी अधिक है) सूर्य (Sun) में भी उपरोक्त व्यवस्था बताई है। संत रामपाल जी महाराज ने इस ''सत्यार्थ प्रकाश'' का गहन अध्ययन करके मानव समाज को बताया है कि यह ग्रन्थ तो घर में रखने योग्य भी नहीं है। इसको समाज में बेचकर आर्य समाज के प्रधान जनता का धन व्यर्थ कर रहे हैं तथा ''सत्यार्थ प्रकाश'' का ज्ञान मानव सभ्यता का नाश करने वाला है। मिथ्या बातों से भरा है जिसको सभ्य शिक्षित समाज में पढ़कर भी नहीं सुनाया जा सकता।

☞ महर्षि दयानंद जी की अक्ल पर पत्थर पड़े थे जो इतना भी विवेक नहीं रखता था कि सूर्य पर मानव व वन, खेत, बाग, जल स्रोत दरिया व खाद्य पदार्थ बताऐ हैं। कारण यह था कि कथित महर्षि दयानंद जिसे समाज सुधारक भी कहा जाता है। यह तो भाँग पीता था, तम्बाकू खाता व सूंघता था, हुक्का पीता था। उस समय चाय पीता था। साधना काल में यह नशीली वस्तुओं का सेवन करता था।

उसी दौरान ''सत्यार्थ प्रकाश'' की रचना की थी। आर्य समाज के व्यक्तियों द्वारा लिखी पुस्तकों में यह प्रमाण है। उन पुस्तकों को जिनमें दयानंद के विषय में नशीली वस्तुऐं सेवन करने का उल्लेख है, उनको सत्संग में प्रोजैक्टर पर दिखाया है, उनकी D.V.D. बनी हैं। **Youtube** पर **Satlok Ashram Channel** पर क्लिक करके ''आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा आर्य समाज बनाम संत रामपाल जी'' की विडियो में देखा जा सकता है।

☞ विधवा के लिए तथा विवाहिता के लिए समाज में आग लगाने के निर्देश दिए हैं। जज साहब इस महर्षि के फैन हैं।

❑ महर्षि दयानंद को वेद ज्ञान नहीं था :-

संत रामपाल जी महाराज ने सत्संग करके प्रोजेक्टर पर महर्षि दयानंद की अध्यात्म अज्ञानता को जनता के रूबरू किया जिनकी D.V.D. भी बनाई हैं जो लगभग 10-12 घण्टे की हैं जो ''आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा आर्यसमाज बनाम संत रामपाल जी'' के **Title** से **Youtube** पर डाली गई हैं। **Youtube** पर ''सतलोक आश्रम चैनल'' को सर्च करके हैडिंग ''आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा आर्य समाज बनाम संत रामपाल जी'' को खोजें। उसमें सत्संग की विडियो डाली हैं जिनमें आर्य समाजियों द्वारा लिखी वे पुस्तकें दिखाई हैं जिनमें दयानंद के विषय में लिखा है कि वह भाँग पीता था, तम्बाकू खाता-सूँघता था। हुक्के में तम्बाकू पीता था। उस समय चाय भी पीता था। कभी-कभी नंगा भी रहता था। **Video Clips** को देखें। उनमें सत्यार्थ प्रकाश को दिखाया है, वेदों से मिलाया है जो पूर्ण रूप से वेद ज्ञान के विपरित है यानि झूठा ज्ञान ''सत्यार्थ प्रकाश'' का है जो महर्षि दयानंद के पूरे जीवन का अनुभव है।

❑ एक झलक :- सत्यार्थ प्रकाश के समुल्लास (अध्याय) 7 में किसी ने प्रश्न किया :-

प्रश्न :- क्या परमात्मा की भक्ति करनी चाहिए? क्या परमात्मा की स्तुति-प्रार्थना करने यानि भक्ति साधना करने से भक्त के पाप नाश होते हैं?

उत्तर (महर्षि दयानंद का) :- हाँ, करनी चाहिए, परंतु परमात्मा की भक्ति से पाप नाश नहीं होते। अन्य लाभ होता है।

प्रश्न :- फिर भक्ति करने का क्या लाभ?

उत्तर (महर्षि दयानंद का) :- परमात्मा की स्तुति-प्रार्थना करनी चाहिए। उससे अन्य लाभ होते हैं जैसे परमात्मा का साक्षात्कार होना।

★ संत रामपाल जी ने विवेचन व विश्लेषण करके बताया :-

महर्षि दयानंद जी को वेदों का विद्वान माना जाता है। उन्होंने स्वयं सत्यार्थ प्रकाश में भी स्पष्ट किया है कि मैं वेद ज्ञान को सत्य मानता हूँ। वेद के विरूद्ध किसी की बात को सत्य नहीं मानता हूँ।

★ महर्षि दयानंद ने सत्यार्थ प्रकाश में कहा है कि परमात्मा निराकार है।

★ परमात्मा किसी एक स्थान पर ऊपर किसी लोक में नहीं रहता।

★ परमात्मा भक्ति करने वाले के पाप नाश नहीं करता।

❑ विवेचन :- महर्षि दयानंद जी एक तरफ तो कहते हैं कि परमात्मा निराकार है। फिर उसका साक्षात्कार साधना करने से होना मानते हैं। साक्षात्कार तो साकार का होता है, निराकार का नहीं। महर्षि दयानंद के अपने विचारों में विरोधाभास उनकी अज्ञानता का प्रतीक है।

★ महर्षि दयानंद जी के अपने विचार हैं कि परमात्मा की भक्ति से पाप नाश नहीं होते जबकि यजुर्वेद अध्याय 8 श्लोक 13 में छः बार लिखा है कि परमात्मा अपने भक्त के सब पाप नाश कर देता है। घोर से घोर पाप भी परमात्मा की साधना से नाश हो जाते हैं। जाने-अनजाने में हुए पाप भी परमात्मा की भक्ति से नाश हो जाते हैं। कपा देखें फोटोकॉपी यजुर्वेद अध्याय 8 मंत्र 13 की जो आर्यसमाज द्वारा प्रकाशित वेद से ली है।

देवकृतस्यैनसोऽवयजनमसि मनुष्यकृतस्यैनसोऽवयजनमसि पितृकृतस्यैनसोऽवयजनमस्यात्मकृतस्यैनसोऽवयजनमस्येनसऽएनसोऽवयजनमसि। यच्चाहमेनो विद्वाँश्चकार यच्चाविद्वाँस्तस्य सर्वस्यैनसोऽवयजनमसि ॥१३॥

**पदार्थः**—हे सब के उपकार करने वाले मित्र ! आप (**देवकृतस्य**) दान देने वाले के (**एनसः**) अपराध के (**अवयजनम्**) विनाश करने वाले (**असि**) हो (**मनुष्यकृतस्य**) साधारण मनुष्यों के किये हुए (**एनसः**) अपराध के (**अवयजनम्**) विनाश करने वाले (**असि**) हो (**पितृकृतस्य**) पिता के किये हुए (**एनसः**) विरोध आचरण के (**अवयजनम्**) अच्छे प्रकार हरने वाले (**असि**) हो (**आत्मकृतस्य**) अपने किये हुए (**एनसः**) पाप के (**अवयजनम्**) दूर करने वाले (**असि**) हो (**एनसः एनसः**) अधर्म्म के अधर्म्म के (**अवयजनम्**) नाश करने हारे (**असि**) हो (**विद्वान्**) जानता हुआ मैं (**यत्**) जो (**च**) कुछ भी (**एनः**) अधर्म्माचरण (**चकार**) किया, करता हूं वा करूँ (**अविद्वान्**) अनजान में (**यत्**) जो (**च**) कुछ भी किया करता हूं वा करूं (**तस्य**) उस (**सर्वस्य**) सब (**एनसः**) दुष्ट आचरण के (**अवयजनम्**) दूर करने वाले आप (**असि**) हैं ॥१३॥

★ संत रामपाल जी ने महर्षि दयानंद की अज्ञानता को स्पष्ट करने के लिए उदाहरण दिया है कि :- साबुन (Soap) के गुणों में लिखा है कि साबुन के प्रयोग से कपड़े का मैल नाश हो जाता है।

यदि किसी से प्रश्न किया जाए कि क्या साबुन के प्रयोग करने से कपड़े का मैल नाश हो जाता है। उत्तर मिले कि नहीं साबुन के प्रयोग से कपड़े का मैल नाश नहीं होता। परंतु साबुन का प्रयोग करना चाहिए।

स्वाभाविक बात है कि प्रश्न उठेगा कि फिर साबुन लगाने का क्या लाभ?

★ अज्ञानी व्यक्ति उत्तर देवे कि कपड़े पर साबुन के प्रयोग से मैल नाश नहीं होता, परंतु कपड़ा मजबूत हो जाता है तो वह कितना जानता है साबुन के विषय में? यह उसके उत्तर से पता चलता है। इसी प्रकार वेदों में परमात्मा के गुण लिखे हैं। परमात्मा की पहचान भी लिखी है। जिनमें लिखा है कि परमात्मा की भक्ति से

**भक्त के पाप नाश हो जाते हैं। कथित महर्षि दयानंद जी कहते हैं कि परमात्मा की स्तुति-प्रार्थना यानि भक्ति से पाप नाश नहीं होते। इससे सिद्ध हुआ कि महर्षि दयानंद जी को वेदों का बिल्कुल ज्ञान नहीं था।**

**★ अन्य उदाहरण :- किसी ने वैद्य (डॉक्टर) का बोर्ड अपने घर के आगे लगा रखा हो। औषधि भी देता हो। वह उस क्षेत्र में बहुत प्रसिद्धि प्राप्त किए हो। कोई उस वैद्य से प्रश्न करे कि क्या औषधि सेवन करने से रोग नाश हो जाता है। क्या औषधि खानी चाहिए रोग नाश के लिए? उत्तर मिले कि औषधि खानी चाहिए। औषधि खाने से रोग नाश नहीं होता। तो क्या वह व्यक्ति वैद्य है? उत्तर स्पष्ट है कि नहीं, महामूर्ख है। यही दशा महर्षि दयानंद के अध्यात्म व सामाजिक ज्ञान की है जिसका फैन देशराज चालिया ADJ है।**

**★ अन्य अज्ञानता :- महर्षि दयानंद मानते थे कि परमात्मा ऊपर किसी लोक में एक स्थान पर नहीं रहता, निराकार है। जबकि ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 54 मंत्र 3 में लिखा है कि परमात्मा सब लोकों के ऊपर एक स्थान पर बैठा है।(इस ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 54 मंत्र 3 की फोटोकॉपी इसी पुस्तक के पृष्ठ 42 पर पढ़ें।)**

**★ इससे सिद्ध हुआ कि कथित महर्षि दयानंद सरस्वती को वेद ज्ञान नहीं था। वास्तव में दयानंद को किसी क्षेत्र का ज्ञान नहीं था, न खगोल-भूगोल का, न समाज सुधार का और न ही अध्यात्म का। यह पूर्ण रूप से अज्ञानी था।**

**★ संत रामपाल जी भी आध्यात्मिक गुरू यानि अध्यापक हैं तथा श्री दयानंद जी, श्री विवेकानंद जी, संत श्री गुरू नानक जी, संत रविदास जी तथा परमात्मा कबीर जी भी आध्यात्मिक गुरू यानि अध्यापक थे। इन धर्मगुरूओं ने यदि धर्मशिक्षा में कोई त्रुटि की है और वर्तमान गुरू उस त्रुटि को ठीक करता है तो अच्छी बात है। उसका विरोध न करके धन्यवाद करना चाहिए।**

**★ संत रविदास, श्री गुरू नानक देव जी (सिख धर्म प्रवर्तक) तथा परमात्मा कबीर जी तथा संत कबीर जी के शिष्य संत गरीबदास जी का ज्ञान वेदों से मेल करता है। वेद परमात्मा का संविधान माना जाता है तथा अध्यात्म शिक्षा का पाठ्यक्रम (Syllabus) है। जिन अध्यापकों द्वारा बताया ज्ञान पाठ्यक्रम से मेल नहीं करता, वे अज्ञानी हैं। विद्यार्थियों का भविष्य नष्ट कर रहे हैं।**

**☞ कबीर जी ने भी यजुर्वेद अध्याय 8 श्लोक 13 का समर्थन किया है :-**

कबीर, जब ही सतनाम हृदय धरो, भयो पाप का नाश।
जैसे चिंगारी अग्नि की, पड़े पुराने घास।।

**अर्थात् जब साधक परमात्मा के सच्चे नाम का जाप दिल लगाकर सच्ची श्रद्धा से करता है तो उसके पाप ऐसे जलकर नष्ट हो जाते हैं जैसे पुराने-सूखे घास को आग की एक चिंगारी जलाकर भस्म कर देती है।**

**★ परमात्मा ऊपर आकाश में बने सतलोक स्थान पर रहता है। यह वेद भी कहते हैं। प्रमाण ऊपर ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 54 मंत्र 3 में है। संत गरीबदास जी (छुड़ानी गाँव वाले) को परमात्मा कबीर जी ऊपर अपने स्थान पर लेकर गए थे,**

जिस लोक में रहते हैं, जहाँ से सशरीर चलकर आते हैं। संत गरीबदास जी ने भी यही कहा है कि :-

गरीब, गगन मण्डल में रहत है, अविनाशी आप अलेख।
जुगन–जुगन सत्संग है, धर–धर खेलैं भेष।।

अर्थात् संत गरीबदास जी ने बताया है कि अविनाशी परमात्मा गगन मण्डल में यानि आकाश में (सतलोक) सच्चखण्ड में रहता है। वहाँ से प्रत्येक युग में अन्य वेष बनाकर पथ्वी पर लीला करता है।

महर्षि दयानंद जी ने परमात्मा कबीर जी को सत्यार्थ प्रकाश के समुल्लास 11 में मूर्ख कहा है। उनकी वेदज्ञानयुक्त वाणी को उट-पटांग बताया है। तो महर्षि कैसा था? कहावत है कि मूर्खों को तो मूर्ख ही लगते हैं।

☞ स्वामी विवेकानंद को कितना अध्यात्म ज्ञान था? :-

स्वामी विवेकानंद जी के आध्यात्मिक गुरू श्री रामकष्ण परमहंस जी थे जो ''काली देवी'' के परम भक्त थे। श्री विवेकानंद जी भी काली के भक्त थे जबकि पवित्र गीता शास्त्र में देवी-देवताओं की भक्ति करने वाले मूर्ख बताऐ हैं। केवल एक पूर्ण परमात्मा की भक्ति करने को कहा है। इससे समझ लें कि स्वामी विवेकानंद जी को कितना अध्यात्म ज्ञान था। संत रामपाल जी ने जो वेदों, गीता व संतों की वाणी के गूढ़ रहस्यों को जाना है तथा सत्संग करके मानव पर महा-उपकार किया है। संत रामपाल जी का ज्ञान परमात्मा संत शिरोमणि कबीर जी, श्री गुरूनानक देव जी, संत श्री रविदास जी व अन्य प्रसिद्ध महापुरूषों के ज्ञान के आधार पर निर्धारित है जिससे जीव का कल्याण संभव है। कथित महर्षि दयानंद तथा स्वामी विवेकानंद जी का ज्ञान वेद-संतों व गीता के विरूद्ध होने से व्यर्थ है।

गीता व वेदों में एक परमात्मा को इष्ट रूप मानकर उसकी भक्ति से सर्व लाभ बताया है। अन्य देवी-देवताओं को इष्ट मानकर उनकी भक्ति करना व्यर्थ कहा है। इसका कारण संत रामपाल जी के संत्संगों का सार रूप पूर्व में विस्तारपूर्वक बता दिया है।

संत रामपाल जी ने अपने सत्संग वचनों में बताया है जो इस प्रकार है :-

जब तक मानव को आत्म ज्ञान व परमात्म ज्ञान तथा कर्मफल का ज्ञान नहीं होगा, तब तक वह अपने स्वभाववश ही कार्य करता है। स्वभाव पूर्व जन्म के संस्कारों से बनता है तथा वर्तमान जीवन में परिवार व कुल के लोगों के संग से भी स्वभाव प्रभावित होता है। यदि अच्छे विचारों वाले कुल में जन्म होता है तो उनका प्रभाव बच्चे के स्वभाव पर गिरता है। परंतु बड़ा होने पर उसके पूर्व जन्म का स्वभाव अधिक सक्रिय रहता है। कुल के लोग तो उसे संसारिक कार्यों व परंपराओं का ज्ञान तथा अच्छे-बुरे का ज्ञान ही करवा सकते हैं। युवा होने पर व्यक्ति (स्त्री-पुरूष) अपने परिवार वालों की बातों पर कम ध्यान देता है। अपनी नई सोसाइटी को अधिक महत्व देता है। ऐसे समय में उसे सत्संग की आवश्यकता होती है। सत्संग में परमात्मा का संविधान जो धार्मिक शास्त्रों में वर्णित है, वह तथा

जो परम संतों के विचार हैं, वे विस्तारपूर्वक समझाए जाते हैं जिससे बुरे से बुरे स्वभाव वाला व्यक्ति भी अपना स्वभाव नेक कर लेता है। वह कभी पाप नहीं करता। भगवान से डरकर अपने संसारिक कार्य तथा धर्म कार्य करने लग जाता है। जब तक इंसान की सोच (विचारधारा) नहीं बदलेगी, तब तक कितना ही कठिन कानून बनाया जाए या कितना ही व्यवस्था में बदलाव किया जाए, सब व्यर्थ रहेगा।

☞ कठिन कानून से जेलें तो भर जाऐंगी, परंतु अपराध कम नहीं हो पाऐंगे, बलात्कार कम नहीं होंगे। इन सबका समाधान सत्संग प्रवचनों से संभव है।

★ जज देशराज चालिया जी ने फैसला सुनाते समय जो शब्द अध्यात्म तथा बाबाओं पर कहे, उनमें यह भी कहा था कि ‘‘वर्तमान में अनेकों बाबा धर्म प्रचार कर रहे हैं। भोली जनता इनके जाल में फँस जाती है क्योंकि उनको पता नहीं है कि ये आस्था का नाजायज फायदा उठाते हैं।’’ अपनी राय देते समय देशराज जी ने कहा कि इन सबके अध्यात्म ज्ञान की जाँच होनी चाहिए। संत रविदास, संत कबीर दास, गुरू नानक जी, महर्षि दयानंद सरस्वती तथा स्वामी विवेकानंद जैसे संतों के ज्ञान से जाँचा जाना चाहिए ताकि भोली जनता ढ़ोंगी बाबाओं के पास जाकर ठगने से बचे और इनकी पोल-पट्टी खुले।

★ श्रीमान् देशराज चालिया जी! हम आपकी इस बात का समर्थन करते हैं। यह शुभ कार्य अवश्य होना चाहिए। हम उन व्यक्तियों का आजीवन अहसान मानेंगे जो इन संतों के अध्यात्म ज्ञान का विश्लेषण करके मानव जाति को बताऐंगे कि वर्तमान में इन-इन संतों का अध्यात्म ज्ञान सही है। इन सब बाबाओं का ज्ञान गलत है। विश्व का मानव धन्य हो जाएगा। इससे बड़ा उपकार मानव जाति पर अन्य नहीं हो सकता।

★ यदि हम सीधे-सीधे कहें कि यह परोपकार संत रामपाल जी ने कर रखा है। सब बाबाओं के अध्यात्म ज्ञान का विश्लेषण कर रखा है। वर्तमान के सर्व धर्म प्रचारकों व गुरूओं के अध्यात्म ज्ञान का विश्लेषण देखें। **Youtube** पर **"Satlok Ashram Barwala"** लिखकर क्लिक करें। फिर ‘‘आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा’’ को सर्च करें। फिर जिस भी संत व शंकराचार्य, आर्यसमाज, स्वामी ज्ञानानंद, एस्कोन, राधास्वामी, कबीर पंथ दामाखेड़ा वालों का, श्री मधुपरमहंस रांजड़ी (जम्मू) वाले का, जयगुरूदेव मथुरा वालों का, मुसलमान धर्म का, सिक्ख धर्म का, गीता का, वेदों तथा पुराणों का विश्लेषण सर्च करके देखें। जिस भी धर्म या संत का विश्लेषण देखना है, उसका नाम लिखें, बनाम संत रामपाल लिखें। जैसे ‘‘आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा चारों शंकराचार्य बनाम संत रामपाल’’ लिखकर कल्कि करें और **Play** करके सच्चाई आँखों देखें।

परमात्मा चाहने वाली नेक आत्माऐं संत रामपाल जी द्वारा किए गए अध्यात्म ज्ञान के विश्लेषण को आलोचना कहते हैं। बात वहीं आकर रूकती है कि श्रद्धालुओं को यथार्थ अध्यात्म ज्ञान नहीं है। वर्तमान भारत देश की जनता सुशिक्षित है। जैसे इंजीनियर, डॉक्टर, **IAS, IPS**, वकील, जज, **B.A., M.A., P.H.D.,**

प्रोफेसर, लैक्चरार आदि-आदि सुशिक्षित व्यक्ति हैं, परंतु इनको अध्यात्म ज्ञान शुन्य है। प्रमाण के लिए जज श्री देशराज चालिया जी पर्याप्त हैं जो शिरड़ी वाले सांई बाबा की भक्ति करते हैं। शिरड़ी में पत्थर की मूर्ति के समक्ष अपने कल्याण में अन्य सुख-सुविधाओं की प्रार्थना करने जाते हैं। इनको परमात्मा के विषय में क-ख भी ज्ञान नहीं है और अध्यात्म पर बड़ी-बड़ी टिप्पणी कोर्ट में बैठकर करते हैं। कोर्ट में उपस्थित व्यक्ति इसकी ऊवा-बाई सुनने को मजबूर होते हैं क्योंकि वे कानून व न्यायालय का सम्मान करते हैं। वे उस जज की कुर्सी की इज्जत करते हैं।

★ एक बार पंजाब एवं हरियाणा हाई कोर्ट, चण्डीगढ़ के माननीय जज श्री के.सी. पुरी जी हिसार कोर्ट का वार्षिक निरीक्षण करने आए। वहाँ से वे राजस्थान राज्य में गाँव-सालासर में हनुमान जी की मूर्ति की पूजा करने गए। जज देशराज जी को कौन समझाए कि आप यानि जज भी वहीं खड़े हो जहाँ अन्य भोले श्रद्धालु खड़े हैं। जो भक्तजन संतों से जुड़े हैं, वे तो उनकी बातें सुनकर उनसे प्रभावित होकर उनकी पूजा करने में लगे हैं। आपका क्या कर लें जो एक पत्थर के पीछे पड़े हो जो न बोल सकता, न सुन सकता। आपसे भोला कौन होगा? सुशिक्षित होते हुए भी इतनी समझ नहीं रखते कि पत्थर का बाबा जी क्या देगा? क्या पत्थर की सेब की मूर्ति से सेब का लाभ मिलेगा?

★ हम दावे के साथ कह रहे हैं कि वर्तमान में यथार्थ अध्यात्म ज्ञान जो शास्त्रों में वर्णित है, संत रामपाल जी के अतिरिक्त विश्व में किसी भी संत, बाबा, धर्मगुरू या आचार्य, शंकाराचार्य को नहीं है। भारत की सुशिक्षित जनता से हमारा निवेदन है कि संत रामपाल जी के अध्यात्म ज्ञान को समझो। उस पर तर्क करो। इनके सत्संगों को सुनो। इन्होंने तो ऐसा विश्लेषण कर रखा है कि आप जैसा सुशिक्षित श्रीमान् तो तुरंत जान लेंगे कि माजरा क्या है? इन्होंने सर्व ग्रन्थों को सत्संग में दिखाया है। उनकी विडियो D.V.D. बनाई हैं। आप केवल देखें, कोई ग्रन्थ भी मोल लेने की आवश्यकता नहीं पड़ती, सब शास्त्रों को विडियो में दिखाया है, हाथो-हाथ सच्चाई मिलती है।

❑ संत रामपाल द्वारा किया अध्यात्म विश्लेषण व सत्संग की एक झलक जो मानव को विश्वास करने के लिए विवश कर देती है। उन्होंने कहा है :-

सत्य-असत्य का निर्णय करने के लिए कोई आधार होना अनिवार्य है। जैसे दो पड़ोसी किसानों का विवाद है कि 'क' ने कहा कि 'ख' मेरे खेत की जमीन अपनी ओर किए है। मेरी जमीन दस फुट इसने दबा रखी है। कब्जा कर रखा है। ख कहता है कि आप माप करवा लें, पता चल जाएगा। मापने के लिए किसी मील पत्थर की आवश्यकता पड़ती है जो दोनों पक्षों को मान्य हो कि यह सही है। उस पत्थर से पैमाईस (Measurement) दोनों के सामने की जाती है। जो भी विवाद होता है, वह निपट जाता है।

★ इसी प्रकार अध्यात्म ज्ञान के सत्य-असत्य की जाँच के लिए हमारे धर्मग्रन्थ जैसे पवित्र चारों वेद, पवित्र श्रीमद्भगवतगीता जो चारों वेदों का सार रूप है,

पवित्र पुराण, पवित्र उपनिषद तथा परमात्मा कबीर जी की पवित्र वाणी यानि उनके द्वारा बताया सम्पूर्ण अध्यात्म ज्ञान जिसे संत भाषा में सूक्ष्मवेद कहा है तथा वेद भाषा में तत्वज्ञान कहा है तथा परमात्मा प्राप्त संतों की पवित्र वाणी मील का पत्थर है।

❑ पहले सद्ग्रन्थों का विश्लेषण करता हूँ :-

★ चारों पवित्र वेद (ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद) तथा इनका सार रूप पवित्र श्रीमद्भगवत गीता प्रभुदत्त (**God Given**) शास्त्र है। पवित्र पुराण देवताओं तथा ऋषियों का बताया अपना अनुभव है। इसी प्रकार उपनिषद हैं जो ऋषियों का अपना अनुभव है। पुराणों व उपनिषदों का जो ज्ञान प्रभुदत्त अध्यात्म ज्ञान से मेल नहीं करता, वह विश्वास के योग्य नहीं है। उसे प्रमाण रूप में नहीं ले सकते। जैसे महर्षि दयानंद सरस्वती जी ने अपने अनुभव से ''सत्यार्थ प्रकाश'' नामक बारहवां उपनिषद बना दिया। लिख दिया कि यह वेदों आदि सद्शास्त्रों के ज्ञान के आधार से लिखा है। वास्तव में पूरा का पूरा सत्यार्थ प्रकाश का ज्ञान वेदों के विरूद्ध है। इसलिए ऐसे शास्त्र विश्वास के योग्य नहीं हैं।

☞ अब संतों की अमृतवाणी का विश्लेषण करता हूँ :-

इस बात को वर्तमान के सर्व संत मानते हैं कि संत मत परमात्मा कबीर जी से प्रारम्भ हुआ है। इनसे पहले जितने भी संत हुए हैं, उनका अध्यात्म ज्ञान तीनों देवताओं (रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव) के इर्द-गिर्द ही रहा है। विशेषकर श्री विष्णु जी तथा श्री शिव जी को अधिक मानते रहे हैं। इनसे ऊपर भी कोई प्रभु है। यह ज्ञान केवल परमात्मा कबीर जी ने काशी (बनारस) शहर में प्रकट होकर सन् **1398** से **1518** तक **120** वर्ष तक पृथ्वी पर रहकर अपने मुख कमल से अमृतवाणी बोलकर बताया है। यह अध्यात्म ज्ञान सत्य और संपूर्ण है यानि अध्यात्म ज्ञान का मील का पत्थर है। पवित्र वेद परमात्मा की यथार्थ जानकारी देते हैं कि परमात्मा कैसा है? कहाँ रहता है? उसकी महिमा वेदों में भरी पड़ी है। परमात्मा का परिचय वेदों में है। वेद, गीता व पुराण, ग्रन्थ हिन्दू धर्म के व्यक्तियों को पूर्ण रूप से मान्य हैं।

☞ वेद परमात्मा का परिचय बताते हैं कि :-

**1.** पूर्ण परमात्मा जो सर्व की उत्पत्ति करने वाला है, वे सर्व लोकों के ऊपर के लोक में विराजमान है। प्रमाण ऋग्वेद मण्डल **9** सूक्त **54** मंत्र **3** में कृपा देखें फोटोकॉपी इस वेदमंत्र की जिसका अनुवाद महर्षि दयानंद सरस्वती जी के चेलों आर्यसमाजियों द्वारा किया गया है। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा दिल्ली द्वारा प्रकाशित है।

इस वेद मंत्र में स्पष्ट है कि (अयम्) यह परमात्मा (पुनानः) पवित्र है। यह (विश्वानि) सर्व (भुवनोपरि) लोकों के ऊपर के भाग में (तिष्ठति) बैठा है यानि वहाँ विद्यमान है। (सोमः देवः) अमर परमात्मा (सूर्यः न) सूरज के समान है यानि जैसे सूर्य ऊपर आकाश में है और उसका प्रकाश तथा उष्णता चारों ओर अपना लाभ

दे रहे हैं। इसी प्रकार परमात्मा ऊपर आकाश में एक लोक में बैठकर अपनी निराकार परमेश्वरीय शक्ति से सर्व लोकों तथा प्राणियों को संभाले हुए है।

अयं विश्वानि तिष्ठति पुनानो भुवनोपरि ।
सोमो देवो न सूर्यः ।।३।।

पदार्थः—( सूर्यः, न ) सूर्य के समान जगत्प्रेरक ( अयम् ) यह परमात्मा ( सोमः, देवः ) सौम्य स्वभाव वाला और जगत्प्रकाशक है और (विश्वानि, पुनानः) सब लोकों को पवित्र करता हुआ ( भुवनोपरि, तिष्ठति ) सम्पूर्ण ब्रह्माण्डों के ऊर्ध्व भाग में भी वर्तमान है ।।३।।

**वेदों में परमात्मा का अन्य परिचय :-**

**2. परमात्मा अपने निवास स्थान यानि सर्वोपरि लोक से सशरीर चलकर पृथ्वी पर आता है। अच्छी आत्माओं को मिलता है। उनको अपने विषय में ज्ञान बताने के उद्देश्य से मिलता है। अपने मुख से वाणी बोलकर तत्वज्ञान यानि यथार्थ अध्यात्म ज्ञान बताता है। एक कवि की तरह आचरण करता हुआ पृथ्वी पर विचरण करके कविताओं, दोहों, चौपाईयों के रूप में वाणी बोलकर यथार्थ अध्यात्म ज्ञान बताता है। जिस कारण से प्रसिद्ध कवि की पदवी भी प्राप्त करता है। प्रमाण ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 86 मंत्र 26-27, ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 82 मंत्र 1-2, ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 95 मंत्र 2, ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 94 मंत्र 1, ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 96 मंत्र 16-20, ऋग्वेद मण्डल 9 सूक्त 1 मंत्र 9 में है। {कृपा देखें फोटोकॉपी इन वेदमंत्रों की इसी पुस्तक के पृष्ठ 93-103 पर।}**

**★ उपरोक्त वेदमंत्रों में दिए परमात्मा के परिचय पर केवल ''कबीर जी'' खरे उतरते हैं। इसलिए प्रमाणित हुआ कि काशी वासी कबीर जुलाहा पूर्ण परमात्मा है। इसलिए यह भी सिद्ध हो जाता है कि परमात्मा द्वारा बताया गया अध्यात्म ज्ञान तथा सामान्य ज्ञान पूर्ण रूप से सत्य है।**

**★ अन्य परम संतों की अमृतवाणी में प्रमाण कि कबीर धाणक (जुलाहा) परमात्मा है। सबको उत्पन्न करने वाला, सबका धारण-पोषण करने वाला अविनाशी परमात्मा कुल का मालिक एक यही है।**

**(क) संत दादू जी की वाणी में प्रमाण :-**

जिन मोकूं निज नाम दिया, सोई सतगुरू हमार।
दादू दूसरा कोई नहीं, एक कबीर सिरजनहार।।

**अर्थात् संत दादू जी ने स्पष्ट किया है कि मुझे यथार्थ नाम जाप करने को कबीर जी ने दिया है, वह मेरा सतगुरू है। वह ही सर्व सृष्टि का उत्पत्तिकर्ता है, सबका रचनहार है।**

**(ख) श्री गुरू नानक देव जी (सिक्ख धर्म प्रवर्तक) की वाणी में प्रमाण :- (श्री ग्रन्थ साहिब पृष्ठ 24 पर)**

फाई सूरत मलूकि वेश, ईह ठगवाड़ा ठगी देश।

खरा सियाणा बहुते भार, धाणक रूप रहा करतार।।

★ **अर्थात् श्री नानक जी ने कहा है कि कबीर जी मुझे ऊपर अपने लोक यानि सतलोक में लेकर गए थे। उन्हें तीन दिन तक ऊपर सचखंड में रखा था। फिर वापिस पृथ्वी पर शरीर में छोड़ा था। बताया था कि मैं वर्तमान में काशी (बनारस) शहर में जुलाहे (धाणक) की भूमिका में लीला करने यथार्थ अध्यात्म ज्ञान बताने पृथ्वी पर गया हुआ हूँ। सतनाम (सच्चा भक्ति मंत्र) लेने के लिए काशी में आना। पृथ्वी पर लौटकर श्री नानक जी काशी शहर में गए। वहाँ पर धाणक (जुलाहे) रूप में परमात्मा को देखकर श्री नानक जी ने उपरोक्त वाणी कही कि यह जो धाणक के वेश में बैठा है, यह करतार है। यह ठग है। अपने को छुपाए हुए है। यह विद्वान है। यह महिमावान है। इसकी सूरत यानि रूप मन मोहने वाली है। यह जिस भी देश में जाता है, वैसा ही वेश बना लेता है।**

**2. श्री ग्रन्थ साहेब जी पृष्ठ 721 पर वाणी :-**

एक अर्ज गुफतम पेश तोदर कून करतार। हक्का कबीर करीम तू, बेएब परवरदिगार।।

**अर्थात् नानक जी ने स्पष्ट नाम भी बताया कि वह करतार कबीर है जो (बेएब) निर्विकार परमात्मा है।**

**3. श्री गुरू ग्रन्थ साहेब पृष्ठ 731 पर वाणी :-**

अंधुला नीच जाति प्रदेशी मेरा छिन आवै तिल जावै।
जाकि संगत नानक रहंदा, क्यूकर मौंहडा पावै।।

★ **अर्थात् श्री गुरू नानक जी ने प्रेम भाव से अपनापन दिखाते हुए कबीर धाणक परमात्मा की प्रशंसा व महिमा की है। कहा है कि मेरा प्रभु जिसे धाणक जाति में प्रकट होने से नीच जाति का कहते हैं। यह नीच जाति वाला मेरा महबूब है जो सचखण्ड रूपी प्रदेश में रहता है। यह इतना सक्षम है कि एक क्षण (सैकिण्ड) में अपने ऊपर के लोक में चला जाता है। एक क्षण में नीचे पृथ्वी पर आ जाता है। ऐसे परमात्मा के साथ मैं (नानक जी) रहता हूँ। इसका वार-पार कैसे पाया जा सकता है? इन प्रमाणों से स्पष्ट हुआ है कि श्री नानक जी ने कबीर धाणक को परमात्मा बताया है।**

**(ग) संत धर्मदास जी (बांधवगढ़, मध्यप्रदेश वाले) :-**

★ **इनको भी परमेश्वर कबीर जी ऊपर अपने लोक में लेकर गए थे जैसे श्री गुरू नानक जी तथा संत दादू जी को लेकर गए थे। धर्मदास जी को अपना परिचय करवाकर वापिस शरीर में छोड़ दिया था। उन्होंने भी बताया कि यह कबीर जुलाहा पूर्ण परमात्मा है। वाणी :-**

आज मोहे दर्शन दियो जी कबीर।।(टेक)।।
अमर लोक से चलकर आए, काटन जम की जंजीर।
हिन्दू के तुम देव कहाए, मुसलमान के पीर।।

★ **अर्थात् धर्मदास जी ने कहा है कि हे कबीर जी! मुझे फिर से दर्शन दो। आप तो ऊपर अमर लोक (सचखण्ड) से सशरीर चलकर आए हो। हमारे जैसे जीवों**

**के कर्मों के कारण काल द्वारा लगाई जंजीर को काटने आए हो। आपको हिन्दू तो परमात्मा कहते हैं, मुसलमान पीर कहते हैं।**

**☞ (श्री धर्मदास जी का विशेष प्रकरण पवित्र पुस्तक ''कबीर सागर'' में अध्याय ''ज्ञान प्रकाश'' में विस्तार से लिखा है।)**

**(घ) संत गरीबदास जी (गाँव-छुड़ानी, जिला-झज्जर, हरियाणा वाले) ने भी काशी वाले कबीर जुलाहे को परमात्मा बताया है। कथा जो जानने योग्य है :-**

## ''संत गरीबदास जी को मिले परमात्मा कबीर जी''

**★ संत गरीबदास जी गाँव-छुड़ानी जिला-झज्जर, हरियाणा में धनखड़ गोत्र जाट किसान श्री बलराम जी के पुत्र थे। श्री बलराम जी मूल रूप से गाँव करौंथा जिला-रोहतक, हरियाणा के रहने वाले थे। छुड़ानी में अपने ससुर श्री शिवलाल सिहाग की प्रार्थना पर घर-जमाई बनकर रहे थे क्योंकि श्री शिवलाल का कोई पुत्र नहीं था। एक बेटी थी जिसका नाम रानी था। उसका विवाह श्री बलराम धनखड़ (करौंथा) से कर रखा था। जमीन लगभग अढ़ाई हजार (2500) बड़ा बीघा यानि लगभग 1400 एकड़ थी। संत गरीबदास जी का जन्म सन् 1717 (वि.संवत् 1774) में गाँव-छुड़ानी में हुआ था। जब वे दस वर्ष के हुए तो अन्य किराये के पालियों व अन्य गाँव के पालियों के साथ अपने ही खेतों में प्रतिदिन की तरह गाय चराने गए हुए थे। फाल्गुन महीने की शुक्ल पक्ष द्वादशी वि.संवत् 1784 (सन् 1727) को लगभग दिन के दस बजे एक जिंदा वेशधारी बाबा गाँव-कबलाना की ओर से छुड़ानी की ओर आया। उसी रास्ते पर छुड़ानी व कबलाना गाँव की सीमा पर छुड़ानी गाँव की सीमा में अपने खेत में बालक गरीबदास व अन्य सब ग्वाले पाली एक जांडी के पेड़ के नीचे बैठकर खाना खा रहे थे। जिंदा बाबा रास्ते से चला आ रहा था। जब पालियों के पास आया तो सबने एक स्वर में कहा कि बाबा जी! आओ, खाना खाओ। बाबा ने खाना खाने से मना कर दिया और कहा कि मैं केवल दूध पीता हूँ। पाली बोले कि बाबा जी! दूध पिला देंगे। अभी गाय का दूध निकालते हैं। बाबा जी ने कहा मैं तो कंवारी गाय का दूध पीता हूँ। पाली बोले कि आप मजाक कर रहे हो। कंवारी गाय कैसे दूध देगी। बाबा ने कहा कि आप डेढ़-दो वर्ष की बच्छिया लाओ। दिखाता हूँ कि कैसे दूध देती है। बालक गरीबदास जी अपनी प्रिय बच्छिया को लाए जो लगभग डेढ़ वर्ष की थी। बाबा जी ने बच्छिया की कमर पर थपकी लगाई। बच्छिया के थन बड़े-बड़े हो गए। थनों के नीचे मिट्टी का छोटा-सा मटका (लगभग चार-पाँच लीटर दूध की क्षमता वाला बरोला) बालक गरीबदास लेकर बैठे। थनों से दूध की धार चली। बरोला भरने पर थनों से दूध निकलना बंद हो गया। बालक गरीबदास जी ने दूध का भरा बरोला बाबा जी को थमा दिया। बाबा जी ने लगभग एक लीटर दूध पीया और शेष दूध बालक गरीबदास जी को दे दिया और कहा कि आप सब पाली पी लो, यह अमंत हो गया है। यह प्रसाद बन गया है। उपस्थित 15-20 पाली यह सब लीला देख रहे थे। वे**

डर गए कि बाबा ने जादू-जंत्र करके दूध निकाला है। हम पर गलत प्रभाव पड़ेगा। फिर पता नहीं बाबा किस जाति का है। इसका झुठा दूध पीने से हमारा धर्म भ्रष्ट हो जाएगा। आपस में यह कहते हुए उस जांडी के पेड़ की छाया को त्यागकर चल पड़े। उनके देखते-देखते बालक गरीबदास जी ने उस दूध में से कुछ दूध पीया और बाबा जी के चरण दबाने लगा। जब बालक दूध पीने लगा तो उनमें जो 40-50 वर्ष के पाली थे, उन्होंने कहा कि गरीबू! दूध ना पी, यह जादू-जंत्र का है। तू मर जाएगा। परंतु बालक ने उनके विरोध के बाद भी दूध पी लिया। बाबा जिंदा ने बालक गरीबदास को परमात्मा की कथा सुनाई। बालक गरीबदास जी के आग्रह करने पर कि मुझे आप वह स्थान दिखाओ जहाँ परमात्मा ऊपर के लोक में रहता है, बाबा जी उनकी आत्मा को ऊपर के लोक में लेकर गए। शाम पाँच बजे के आसपास अन्य पाली घर चलने की तैयारी करने लगे तो बालक गरीबदास जी की याद आई। देखा तो बालक पेड़ के नीचे बैठा है। बाबा गायब है। एक व्यक्ति ने पहले आवाज लगाई। जब बालक टस से मस नहीं हुआ तो हाथ से कंधा पकड़कर हिलाया और बोला कि अच्छा भक्त बना, बोलता भी नहीं। उसी समय बालक जमीन पर लुढ़क गया। देखा तो पता चला कि बालक गरीबदास मर चुका था। गाँव में संदेश दिया। गाँव के लोग उस स्थान पर दौड़े-दौड़े गए जो गाँव से लगभग डेढ़ कि.मी. दूर था। लड़के का शव गाँव में लाए। कुछ लोग इकट्ठा होकर शमशान घाट पर ले गए। चिता पर बालक का शव रख दिया। उस प्रक्रिया में लगभग सात से आठ घण्टे लग गए।

★ दूसरी ओर बाबा जिंदा स्वयं परमेश्वर थे जो बालक गरीबदास जी की आत्मा को ऊपर लेकर गए थे जिसको श्री ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव के लोक, माता दुर्गा का लोक, काल ब्रह्म का ब्रह्मलोक, अक्षर पुरूष का लोक (सात शंख ब्रह्माण्डों का क्षेत्र) तथा अपना सर्वोपरि सतलोक आदि-आदि का भ्रमण करवाकर अपना तथा अन्य देवी-देवताओं की क्षमता से परिचित करवाकर वापिस शरीर में प्रवेश कर दिया। बालक के शव का अंतिम संस्कार करने के लिए चिता को अग्नि लगाने की तैयारी की जा रही थी। उसी समय बालक गरीबदास जी उठकर बैठ गए तथा चिता से उतरकर खड़े हो गए। माता-पिता, नाना-नानी व ग्रामीणों की खुशी का कोई ठिकाना नहीं था। श्री बलराम जी का इकलौता पुत्र था बालक गरीबदास। यही नाना का वारिस था। यह कमाल देखकर सबने परमात्मा का धन्यवाद किया। अपने-अपने इष्टदेवों की मन्नतें बोली। कहर का समय खुशी में बदल गया, परंतु बालक गरीबदास का व्यवहार व भाषा बदल गई थी। जब उनसे प्रश्न किया कि क्या हो गया था? कोई जवाब नहीं दे रहा था। अपने-अपने स्तर की शिक्षा बालक को दे रहे थे। ऐसे किसी बाबा का प्रसाद नहीं खाना चाहिए। ये बाबा जादू-जंत्र करके मार डालते हैं आदि-आदि चेतावनी देकर बालक को समझाया।

★ बालक गरीबदास ऊपर की दुनिया को आँखों देखकर आए थे। उनको पृथ्वी का जीवन ऊपर के सुख की तुलना में स्वर्ग के सामने नरक लग रहा था।

उसका मन इस दुःख भरी दुनिया से खिन्न था। जिंदा वेशधारी परमात्मा जी ने बालक को संपूर्ण आध्यात्मिक ज्ञान बताया था। बालक का ज्ञानयोग व दिव्य दृष्टि खोल दिए थे। बालक को ज्ञान हो गया था कि मानव जन्म केवल आत्म कल्याण के लिए मिला है। मानव जीवन सीमित है। मृत्यु निश्चित है। मृत्यु से पहले ऊपर की दुनिया में सदा सुखी तथा अमर जीवन पाने के लिए बहुत कुछ करना है। यदि मानव जन्म रहते मोक्ष योग्य स्मरण-सेवा, दान-धर्म नहीं बना तो मानव जीवन व्यर्थ है। उनको जिंदा बाबा यानि परमेश्वर जी ने प्रेरणा की कि हे गरीबदास! मेरे द्वारा तेरे को दी गई दीक्षा मंत्र यथार्थ हैं। अध्यात्म ज्ञान भी संपूर्ण तथा यथार्थ है। तेरा मोक्ष तो निश्चित है। अब तू इस यथार्थ ज्ञान को जनता में बता। मेरा साक्षी (witness) बन। मैंने तेरे को सब कुछ दिखा दिया है। सब ज्ञान बता दिया है। कलयुग में सब मानव यथार्थ अध्यात्म ज्ञान तथा भक्ति के यथार्थ मोक्षदायक नामों व अन्य धार्मिक क्रियाओं को नहीं जानता। काल ब्रह्म ने सब मानवों को अपने दूत संतों के माध्यम शास्त्रों व परमात्मा प्राप्त संतों के यथार्थ ज्ञान से अलग गलत ज्ञान द्वारा मनमाने आचरण पर लगा रखा है जिससे किसी का भी कल्याण नहीं होगा। तू इस यथार्थ ज्ञान को कलमबद्ध करना ताकि भविष्य में प्रमाण रहे कि परमात्मा ने मुझे बताया है कि मैं काशी में लहरतारा तालाब में कमल के फूल पर नवजात शिशु के रूप में विक्रमी संवत् 1455 (सन् 1398) ज्येष्ठ मास की पूर्णमासी को विराजमान हुआ था। उस समय मैं वहाँ अपने सतलोक स्थान से सशरीर गया था। मुझे वहाँ से जुलाहा नीरू उठा ले गया था। वहाँ भी मैंने लीला की थी। कंवारी गाय का दूध पीता था। मेरी कृपा से कंवारी गाय ने दूध दिया था। पूरे काशी शहर के स्त्री-पुरूष देखने आए थे। जब मैं पाँच वर्ष के लीलामय शरीर का हुआ तो काशी शहर के प्रसिद्ध महर्षि रामानंद पंडित को ज्ञान चर्चा में हरा दिया था जो श्री विष्णु सतगुण का उपासक था। वेदों तथा गीता व पुराणों का प्राकांड विद्वान माना जाता था। परंतु उसे किसी भी शास्त्र का यथार्थ ज्ञान नहीं था। पूर्व के गुरू व संतों से सुना-सुनाया लोकवेद जनता को बता रहा था। उस समय मेरी लीलामय आयु पाँच वर्ष थी तथा स्वामी रामानंद आचार्य की आयु 104 वर्ष थी। वे श्री विष्णु जी को अजर-अमर यानि अविनाशी मानते थे। मैंने उनको मेरे द्वारा रचे संसार की कथा सुनाई और बताया कि श्री विष्णु जी सतगुण, श्री शिव जी तमगुण तथा श्री ब्रह्मा जी रजगुण की भक्ति करने वालों को गीता अध्याय 7 श्लोक 12 से 15 तथा 20 से 23 में राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए मनुष्यों में नीच, दूषित कर्म करने वाले मूर्ख बताया है। श्री देवी महापुराण के तीसरे स्कंद में श्री विष्णु जी ने स्वयं स्वीकारा है कि मैं, ब्रह्मा तथा शंकर अविनाशी नहीं है। हमारा आविर्भाव यानि जन्म तथा तिरोभाव यानि मृत्यु होती है। हे देवी दुर्गा! आप हमारी माता हो। शास्त्रों का यह ज्ञान सुनकर महर्षि रामानंद स्वामी जी जैसे नींद से जागा हो। उसके चेहरे का भाव बता रहा था कि हमें यह पता ही नहीं। कारण यह था कि स्वामी रामानंद जी को चारों वेद, श्रीमद्भगवत गीता तथा सब पुराण कंठस्थ थे। उन्हें समझने में देर नहीं

**लगी। उसी समय मान गए कि हमको गलती लगी है। आप सत्य कह रहे हो। इसके पश्चात् मैं (कबीर जी) स्वामी रामानंद जी को तेरे (गरीबदास जी) की तरह ऊपर लेकर गए तथा सर्व देवों का परिचय देकर शरीर में वापिस छोड़ा। उन्होंने भी माना कि कबीर! आप सर्व के मालिक व सृजनहार हो।**

गरीब, बोलत रामानंद जी, सुनो कबीर करतार। गरीबदास सब रूप में, तू ही बोलनहार।।
दोहूं ठोर है एक तू, भया एक से दो। गरीबदास हम कारने, आये हो मग जोय।।

**अर्थात् परमात्मा कबीर जी को आँखों देखकर यह कि वास्तव में सर्व का उत्पत्तिकर्ता है, यह ही दोनों स्थानों (ऊपर सतलोक में परमात्मा रूप में तथा यहाँ नीचे संत रूप में) पर आप ही हैं। आप ही हम जीवों के लिए वहाँ से (मग जोय) चलकर आए हैं। आपकी शक्ति से सब जीव बोल रहे हैं। आप समर्थ परमात्मा हैं।**

★ हे गरीबदास! इसी प्रकार मैं (कबीर जी) श्री नानक देव जी को भी तेरे (गरीबदास जी) की तरह ऊपर लेकर गया था। तीन दिन बाद वापिस शरीर में छोड़ा था। वे पहले श्री विष्णु सतगुण की पूजा करते थे। गीता का पाठ करते थे। मेरी शक्ति तथा तीनों देवताओं की स्थिति से परिचित होने के पश्चात् उनकी सर्व साधना त्याग दी थी।

★ हे गरीबदास! इसी प्रकार मैं (कबीर जी) श्री दादू जी को भी तुम्हारी तरह ऊपर लेकर गया था, फिर छोड़ा था।

★ हे गरीबदास! और सुन। एक अब्राहिम अधम सुल्तान बलख शहर का मुसलमान राजा था। उसको भी सत्यज्ञान बताकर मुक्त किया था।

★ हे बालक! और बताऊँ, एक धर्मदास नाम का बनिया था जो बांधवगढ़ नगर में रहता था। धन का वार-पार नहीं था। स्वयं के समुद्री जहाज थे। बहुत बड़ा व्यापारी था। कभी अकाल गिर जाता या बाढ़ के कारण आपत्ति आती तो वहाँ का राजा भी धर्मदास के पिता-दादा से वित्तीय सहयोग लेता था। श्री धर्मदास का गुरू रूपदास ब्राह्मण था जो स्वामी रामानंद का शिष्य था जो वैष्णव धर्म से जुड़ा था। श्री विष्णु जी का दृढ़ भक्त था। श्री धर्मदास जी अपने गुरू जी के आदेश से श्री विष्णु जी, श्री शंकर जी की भक्ति करवाता था, व्रत रखता था, तीर्थों पर मोक्षार्थ जाता था। एक समय धर्मदास मथुरा नगरी में तीर्थ लाभ के लिए गया था। मैं (कबीर जी) भी उसके कल्याणार्थ जिंदा बाबा के रूप में उसे मिला। वह गीता का पाठ कर रहा था। मैंने उसे गीता में ही समझाया। (धर्मदास जी को सत्य मार्ग कैसे मिला? कृपया पढ़ें पुस्तक ''गीता तेरा ज्ञान अमृत'' में। इस पुस्तक को वेबसाईट www.jagatgururampalji.org से मुफ्त डाउनलोड करें और पढ़ें । यहाँ पर केवल संक्षिप्त वर्णन किया है।)

★ धर्मदास जी से मैंने (कबीर जी ने) प्रश्न किया कि आपका इष्ट देव कौन है? उत्तर मिला = श्री विष्णु जी, उन्हीं के अवतार श्री कृष्ण जी तथा श्री रामचन्द्र जी हुए हैं। गीता पुस्तक जिसका मैं अभी पाठ कर रहा था, आप (कबीर जी) सुन रहे थे। यह ज्ञान श्री कृष्ण जी ने अपने भक्त अर्जुन पाण्डव को बताया था। एकमात्र

श्री विष्णु जी ही सर्व सष्टि रचने वाले हैं। कुल के मालिक हैं। अविनाशी हैं। इनके अतिरिक्त कोई परमात्मा नहीं है। केवल इनकी भक्ति से ही जन्म-मरण समाप्त होता है। ये पूर्ण परमात्मा हैं। मैंने (कबीर जी ने) धर्मदास से प्रश्न किया कि क्या श्री कष्ण व श्री विष्णु में कोई अंतर है या ये एक ही प्रभु अन्य रूप में प्रकट हुए हैं? श्री धर्मदास जी ने कहा कि श्री विष्णु जी ही माता देवकी जी के गर्भ से श्री कष्ण रूप में जन्मे थे। मैंने (कबीर जी ने) कहा कि श्री विष्णु जी सतगुण हैं। क्या आप मानते हैं? धर्मदास जी ने अपनी आध्यात्मिक विद्वता दिखाते हुए कहा कि श्री विष्णु जी सतगुण हैं। श्री शिव जी तमगुण तथा श्री ब्रह्मा जी रजगुण हैं। इन तीनों देवताओं द्वारा सारा संसार चल रहा है। रजगुण ब्रह्मा जीवों की उत्पत्ति करते हैं। सतगुण विष्णु पालन तथा तमगुण शिव संहार करते हैं। मैंने (कबीर जी ने) कहा कि अभी तो आप कह रहे थे कि श्री विष्णु जी से अतिरिक्त कोई भगवान ही नहीं है। ये दो और कहाँ से आ गए? और सुन, सेठ जी! आप गीता में पढ़ रहे थे, मैं सुन रहा था कि गीता अध्याय 4 श्लोक 5 में गीता ज्ञान बोलने वाले तेरे कष्ण उर्फ विष्णु ने कहा कि हे अर्जुन! तेरे और मेरे बहुत जन्म हो चुके हैं, तू नहीं जानता, मैं जानता हूँ। गीता अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20-23 में तीनों गुणों यानि रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव की भक्ति करने वाले राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए मनुष्यों में नीच दूषित कर्म करने वाले मूर्ख कहे हैं। आप सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव की पूजा कर रहे हो, जबकि गीता ज्ञान कहने वाले आपके विष्णु उर्फ कष्ण ने तो गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 में अपने से अन्य समर्थ परमात्मा बताया है तथा कहा है कि हे भारत! सर्व भाव से तू उस परमेश्वर की शरण में जा। उस परमात्मा की कपा से ही तू परमशांति को तथा सनातन परम धाम को प्राप्त होगा। हे धर्मदास! क्या आपको पता है कि वह परमेश्वर कौन है?

★ उत्तर (धर्मदास का) = नहीं। मैंने कहा कि उस परमात्मा के बिना जीव कल्याण नहीं हो सकता। यह सब सुनकर धर्मदास सिर पकड़कर बैठ गया। उस परमात्मा की जानकारी के लिए अति आग्रह किया तो उसे भी तेरे (गरीबदास जी) की तरह ऊपर की दुनिया में लेकर गया। तीन दिन तक ऊपर के स्वर्ग लोक तथा देव व देवी, उनके स्थान व स्थिति से परिचित करवाकर अपने सतलोक में ले गया। फिर वापिस शरीर में छोड़ा तो उसे विश्वास हुआ कि वास्तव में मैं (कबीर काशी वाला जुलाहा) ही परमात्मा हूँ। उसके पश्चात् अन्य उपासना त्यागकर मेरे द्वारा बताई भक्ति करके मुक्ति पाई।

★ बालक गरीबदास जी, परमात्मा कबीर जी द्वारा बताए ज्ञान को दोहे, शब्दों, चौपाईयों के रूप में बोलने लगे। सारा-सारा दिन अपने आप बोलते रहने लगे। पिता-माता, नाना जी को बच्चे के जीवित होने की तो खुशी थी, परंतु गम था कि लड़का पागल (Mental) हो गया है। पता नहीं क्या-क्या बोलता रहता है? बालक को पागल समझकर वैद्यों को दिखाया, परंतु कोई लाभ नहीं हुआ। ऐसे तीन वर्ष बीत गए। बालक तेरह वर्ष का हो चुका था। एक दिन संत श्री दादू दास जी

**के पंथ का अनुयाई संत गोपाल दास गाँव-छुड़ानी में अपने एक सेवक के घर आया। बालक के इलाज के लिए संत गोपाल दास को भी दिखाया तथा बताया कि एक बाबा ने जंत्र-जादू करके बालक का जीवन खराब कर दिया। कहते हैं कि संत की विद्या को संत ही जानते हैं। आप बालक को ठीक करो। संत गोपाल दास जी ने बालक गरीबदास से पूछा कि बेटा! कौन था वह कमबख्त जिसने तेरा जीवन बर्बाद कर दिया? यह प्रश्न सुनकर बालक गरीबदास जी ने कुछ वाणी कही :-**

गरीब, अलल्ल पंख अनुराग है, सुन्न मंडल रहे थीर।
दास गरीब उधारिया, सतगुरू मिले कबीर।।

**अर्थात् कहा कि मेरे को सतगुरू रूप में परमात्मा कबीर जी मिले थे। वे ऊपर के लोक में स्थायी निवास करते हैं। वहाँ से चलकर आए थे।**

अनन्त कोटि ब्रह्माण्ड का, एक रति नहीं भार।
सतगुरू पुरूष कबीर हैं, कुल के सिरजनहार।।1
सब पदवी के मूल हैं, सकल सिद्ध है तीर।
दास गरीब सतगुरू भजो, अविगत कला कबीर।।2
अजब नगर में ले गए, हमको परमेश्वर आन।
झिलके बिम्ब अगाध गति, सूते चादर तान।।3
तीन लोक का राज है, ब्रह्मा, विष्णु, महेश।
ऊँचा धाम कबीर का, वाणी बिरह विदेश।।4
रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु, तमगुण शंकर कहावै रे।
चौथे पद का भेद नियारा, कोई बिरला साधु पावै रे।।5
हम सुल्तानी नानक तारे, दादू कूं उपदेश दिया।
जाति जुलाहा भेद ना पाया, कांशी मांहे कबीर हुआ।।6

**★ भावार्थ :- वाणी नं. 1 :- बालक गरीबदास जी ने आँखों देखी परमात्मा कबीर जी की महिमा बताई। कहा कि मेरे को सच्चा अध्यात्म ज्ञान बताने वाले यानि सतगुरू कबीर जी मिले जो असंखों ब्रह्माण्डों को रचने वाले हैं। परमात्मा कबीर जी ने सर्व ब्रह्माण्डों की रचना करके अपनी शक्ति से व्यवस्थित किया है। उन सर्व ब्रह्माण्डों का परमात्मा पर कोई भार नहीं है। जैसे वैज्ञानिकों ने वायुयान बनाकर आकाश में उड़ा दिया। उसके अंदर स्वयं भी विराजमान हो गया। विमान का भार वैज्ञानिक पर नहीं होता। इसी प्रकार परमात्मा ने सर्व ब्रह्माण्डों व लोकों को आकाश में ठहराया है। परमात्मा उनमें विराजा है। परमात्मा के ऊपर एक रति (एक ग्राम) भी भार नहीं है।**

**★ वाणी नं. 2 :- परमात्मा कबीर जी ही वास्तव में सब पदों के योग्य हैं, जैसे परमात्मा पद, सिरजनहार पद, सतगुरू पद, कवि की पदवी, धारण-पोषण पद, आदि-आदि पदवी पर परमात्मा ही पूर्ण हैं। जैसे ब्रह्मा रजगुण को उत्पत्ति करने वाला पदाधिकारी कहा जाता है। यह तो केवल रजगुण से प्रभावित करके जीवों में काम-वासना जाग्रत करके संतानोत्पत्ति के लिए प्रेरित करते हैं। संतान उत्पत्ति**

**नर-मादा करते हैं। नाम ब्रह्मा जी का कहा जाता है। लेकिन परमात्मा कबीर जी तो ब्रह्मा, विष्णु, शिव तथा इनके पिता काल ब्रह्म, इनकी माता देवी दुर्गा के भी उत्पन्नकर्ता हैं। इसलिए वास्तव में सृजनहार का यथार्थ पद परमात्मा का ही है। इस प्रकार पालन करने वाले को विष्णु कहा करते हैं। यह तो जीव को उसके कर्म अनुसार देते हैं। परमात्मा कबीर जी तो तीनों लोकों में प्रवेश करके सबका धारण-पोषण करते हैं। जो विष्णु का पोषण करने वाले यानि यथार्थ पालनकर्ता की पदवी प्राप्त है, इसलिए परमात्मा कबीर जी सब पदवी के मूल हैं। इनके पास सब सिद्धियाँ हैं यानि असंख्यों सिद्धियाँ परमात्मा कबीर जी सत्यपुरूष जी के पास हैं। श्री गणेश जी व श्री शंकर जी के पास तो केवल अष्ट सिद्धि हैं यानि आठ सिद्धियाँ हैं। इसलिए संत गरीबदास जी ने कहा कि उस कबीर जी की भक्ति करो। वह स्वयं उस अविगत पूर्ण ब्रह्म यानि सतपुरूष की कला (अतवार) है।**

★ **वाणी नं. 3 :- बालक गरीबदास जी ने कहा कि मेरे को स्वयं परमात्मा अपने ऊपर के लोक से आकर अपने साथ ले गए जो अनोखा शहर है। वहाँ की झिलमिलाहट देखकर आनन्दित हुआ और मेरा कल्याण निश्चित होगा। इसलिए (सोए चादर तान) निश्चिंत हो गया हूँ। {चादर तानकर सोना = निश्चिंत होकर रहना, बेफिक्र होना।}**

★ **वाणी नं. 4-5 :- श्री ब्रह्मा, श्री विष्णु तथा श्री शिव जी का तो केवल तीन लोक (पृथ्वी लोक, पाताल लोक तथा स्वर्ग लोक) का राज है यानि तीनों देवता एक-एक विभाग (उत्पत्ति, पालन, संहार) के मंत्री हैं, परंतु परमात्मा कबीर जी का धाम इन सबसे ऊँचा है। वे तो अनन्त कोटि लोकों के राजा हैं, सम्राट हैं। ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव ये तीन पद हैं। चौथा पद काल ब्रह्म का है जो इक्कीस ब्रह्माण्डों का स्वामी है। इन सबसे ऊपर परम पद कबीर जी का है जो असंख्यों ब्रह्माण्डों का स्वामी है। कुल का मालिक एक यही है। यह ज्ञान किसी बिरले साधु-संत को है।**

❑ **{शिरड़ी वाले सांई बाबा जी तमगुण श्री शंकर जी के पुजारी थे। इन्हीं को सबका मालिक एक कहते थे। सारा मुसलमान धर्म तमगुण शंकर जी की पूजा करता है। संत गरीबदास जी ने बताया है कि** ''वही मोहम्मद, वही महादेव, वही आदम, वही ब्रह्मा। दास गरीब दूसरा कोई नहीं, देख आपने घरमां।।'' **अर्थात् हजरत मोहम्मद जी श्री शंकर तमगुण के लोक से आई पुण्यात्मा थे। काबा मंदिर में भी शिवलिंग जैसा एक पत्थर है। आज भी वहाँ उसको सिजदा किया जाता है। बाबा आदम जी, श्री ब्रह्मा रजगुण के लोक से आई अच्छी आत्मा थे। श्री ईसा मसीह जी, श्री विष्णु सतगुण के लोक से आई अच्छी आत्मा थे। श्री विष्णु के पुत्र कहाए। यह सब मर्म-भेद परमात्मा कबीर जी ने अपने भक्त संत गरीबदास जी को बताया जो संत रामपाल जी ने खोज करके सरल करके बताया है।}**

★ **वाणी नं. 6 :- बालक गरीबदास जी ने बताया कि हम सब यानि मैं, अब्राहिम अधम सुल्तान (मुसलमान), श्री नानक देव जी (सिक्ख धर्म प्रवर्तक) तथा श्री दादू दास जी को दीक्षा देकर पार किया। वे जुलाहा जाति वाले कबीर जी हैं**

**जो सतगुरू और परमेश्वर की भूमिका करते हैं। वे ही काशी शहर में 120 वर्ष (सन् 1398 से सन् 1518 तक) सतगुरू की भूमिका करके चले गए। उनका किसी को भेद नहीं लगा।**

★ **बालक गरीबदास जी से उपरोक्त वाणी सुनते ही संत गोपाल दास जी समझ गए कि बालक को जिंदा बाबा के रूप में परमात्मा मिले हैं क्योंकि गोपाल दास जी श्री संत दादू दास जी के अनुयाई थे। उनको ज्ञान था कि संत दादू दास जी को परमात्मा बूढ़े (वृद्ध) बाबा के वेश में मिले थे। दादू जी उस समय 11 वर्ष के बालक थे। उनकी आत्मा को भी परमात्मा संत गरीबदास, संत धर्मदास तथा संत नानक देव की तरह ऊपर ले गए थे। तीन दिन-रात बालक दादू जी अचेत रहे थे। सचेत होते ही कहा था :-**

जिन मुझको निज नाम दिया, सोई सतगुरू हमार। दादू दूसरा कोई नहीं, कबीर सिरजनहार।।
दादू नाम कबीर की, जे कोई लेवे ओट। उनको कभी लागे नहीं, काल व्रज की चोट।।
दादू नाम कबीर का, सुनकर कांपे काल। नाम भरोसे नर चले, बांका न होवे बाल।।
जो—जो शरण कबीर की, तर गए अनंत अपार। दादू गुण केता कहूँ, कहत न आवै पार।।
कबीर कर्ता आप हैं, दूजा ना कोय। दादू पूर्ण जगत को, सत् भक्ति दृढ़ावै सोय।।
सुमरत नाम कबीर का, कटे काल की पीर। दादू दिन—दिन ऊँचा होवै, परमानंद सुख सीर।।
और संत सब कूप हैं, केते झरिता नीर। दादू अगम अपार हैं, दरिया सत कबीर।।

**(ये वाणी संत दादू जी के ग्रन्थ में दर्ज हैं।)**

❑ **संत गरीबदास जी ने स्पष्ट किया है कि :-**

दादू कू सतगुरू मिलिया, देई पान की पीक। बूढ़ा बाबा जिसे कहें, यह दादू की नहीं सीख।।

★ **अर्थात् संत गरीबदास जी ने संत गोपाल दास जी का भी भ्रम निवारण कर दिया कि दादू को परमात्मा कबीर जी मेरे की तरह जिंदा बाबा के रूप में मिले थे। दादू जी ने स्पष्ट बताया था कि वह कबीर परमात्मा थे। दादू जी के अनुयाई कहते हैं कि दादू जी को एक बूढ़ा बाबा रूप में मिला था। उसने पान खाकर दादू जी के मुँह में थूका था जिससे दादू जी अचेत हो गए। तीसरे दिन सचेत हुए तो उनको उसी का वैराग्य हो गया। उससे मिलने के लिए जंगल में नदी के किनारे-किनारे भटकते थे। यह दादू जी ने बताया। दादू जी ने स्पष्ट कहा कि मुझे कबीर जी सतगुरू रूप में मिले थे। वे ही सबके सृजनहार हैं। दूसरा कोई नहीं है।**

★ **संत गोपाल दास जी ने ये वाणी बालक गरीबदास जी से सुनी। तब पूर्ण रूप से विश्वास हो गया कि बालक को परमात्मा ही बाबा जिंदा के वेश में मिले हैं। इससे सब भेद लेना चाहिए। संत गोपाल दास जी (उस समय 62 वर्ष की आयु के थे) ने 13 वर्ष के बालक गरीबदास के चरण पकड़ लिए तथा सब भेद लिखवाने का आग्रह किया। बालक गरीबदास जी ने स्वीकार कर लिया। संत गोपाल दास जी जाति से बनिया थे। पढ़-लिख लेते थे। छः महीने तक सब वाणी लिखी गई जो वर्तमान में ग्रन्थ रूप में संग्रहित हो गई। पहले हस्थलिखित थी, अब प्रिन्ट की गई हैं। इसी के आधार से मैं (संत रामपाल दास) सत्संग करता हूँ। यह सब ज्ञान**

**बताने का मेरा (रामपाल जी) उद्देश्य यह है कि अध्यात्म ज्ञान स्वयं परमात्मा ने बताया है और बालक गरीबदास ने लिखवाया है जिसमें कोई कपट व स्वार्थ नहीं था। यह सर्व ज्ञान गीता, वेदों, पुराणों से तो मेल करता ही है, परंतु जो ज्ञान इन शास्त्रों में स्पष्ट नहीं है, वह भी इस ज्ञान में बताया है। यदि कोई आत्म कल्याण का सच्चा इच्छुक है तो उसके लिए मेरे (रामपाल जी) द्वारा दिया यह तत्वज्ञान मील का पत्थर है।**

❑ **विशेष :- जैसे वेदों में भी लिखा है कि परमात्मा सब लोकों के ऊपर के लोक में विराजमान है, वहाँ से गति करके पृथ्वी पर आता है। यथार्थ अध्यात्म ज्ञान वाणी द्वारा बोलकर बताता है। नेक आत्माओं को मिलता है। आप जी ने ऊपर पढ़ा कि कबीर परमात्मा अच्छी आत्माओं को मिला। उनको यथार्थ अध्यात्म ज्ञान बताया। इससे सिद्ध हुआ कि परमात्मा के सर्व लक्षण कबीर जी काशी वाले जुलाहे पर खरे उतरते हैं। इसलिए कबीर जुलाहा पूर्ण परमात्मा है। (Kabir the weaver is Supreme God.)**

★ **यह उपरोक्त अध्यात्म ज्ञान संत रामपाल दास जी ने बार-बार अपने सत्संग वचनों में बताया है। हमने इस पत्र में जनता के हित के लिए लिखा है तथा जज श्री देशराज चालिया जी की गलतफहमी दूर करने का उद्देश्य भी है कि वे संत रामपाल जी को ठीक से समझकर अपने किये पाप का प्रायश्चित करने के लिए समय रहते क्षमा याचना कर लें, नहीं तो पछताना पड़ेगा। उस समय बहुत देर हो चुकी होगी।**

☞ **हे देशराज जी! संत रामपाल जी तथा हम उनके अनुयाई तो फलदार वृक्ष के समान हैं। जो फलदार पेड़ को पत्थर भी मारता है, वह उसे भी फल ही देता है। आपने हमें पत्थर क्या गोली-सी मार दी, परंतु हम तो आपको अनमोल अध्यात्म ज्ञान बता रहे हैं। केवल उलाहने नहीं दे रहे। आप भी परमात्मा के बच्चे हो, परंतु मार्ग से भटक गए हो। आपको मार्गदर्शन भी कर रहे हैं। आप ऐसे पाप ना करो, परमात्मा से डरो।**

**समझदार को संकेत ही पर्याप्त होता है।**

★ **संकेत नं. 1 :- बरवाला आश्रम की घटना में सबसे गंदा रोल भगवान दास D.S.P. का था। एक वर्ष बाद गोली मारकर आत्महत्या करनी पड़ी।**

★ **संकेत नं. 2 :- जब संत रामपाल जी झूठे मुकदमें में जुलाई 2006 से अप्रैल 2008 तक रोहतक जेल में थे। सन् 2007 में उनको बहादुरगढ़ कोर्ट में एक सिपाही ने हथकड़ी लगाकर पेश किया। उसको इंचार्ज ने मना भी किया कि ऐसा ना कर, परंतु वह नहीं माना। संत जी की बेइज्जती करना उसका उद्देश्य था। संत रामपाल जी ने कोई एतराज नहीं किया। समाचार पत्रों में फोटो छपा। उस समाचार पत्र की कटिंग उस सिपाही ने अपने घर के आगे लगाई। कुछ महीने बाद उसके हाथ-पैर टेढ़े होने लगे। मुख भी टेढ़ा हो गया। उसी गाँव में संत रामपाल जी के अनुयाई भी हैं। उसकी बुरी दशा देखकर उन्होंने उस सिपाही से तथा उसकी पत्नी**

से कहा कि इसे सतलोक आश्रम बरवाला में संत रामपाल जी के पास ले जाओ, माफी माँगो। वे दयालु हैं, क्षमा कर देंगे। परंतु शर्म का मारा व अहंकार का मारा वह नहीं माना। सन् 2012 तक लगभग 7-8 लाख रूपये खर्च कर दिए। व्हीलचेयर (wheel chair) पर बैठाकर इधर-उधर ले जाते थे। सन् 2012 में संत रामपाल जी का अनुयाई फिर उस सिपाही के घर गया। उस सिपाही को समझाया। उसकी पत्नी बोली कि हम डर के मारे संत जी के पास नहीं जाते। कहीं सब बातें याद करके और नाराज न हो जाऐं। आप एक बार जाकर संत जी से जिक्र करो। यदि वे कहेंगे तो हम चल पड़ेंगे। हम उजड़ चुके हैं। गलती बड़ी भारी कर रखी है। वह अनुयाई संत रामपाल जी के पास आया और सब बताई। संत जी ने कहा कि उसका किया उसे मिल चुका है। उसे लाओ और दीक्षा दिलाओ। उसकी पत्नी उसे आश्रम में लेकर आई। व्हीलचेयर पर बैठाकर संत जी के पास स्टेज के पास दर्शन स्थल पर लाई और रो-रोकर अपनी गलती की क्षमा याचना की। संत जी ने कहा कि बेटी! मुझे तो याद भी नहीं, कब हथकड़ी लगाई थी, किसने लगाई थी? इसकी गलती का फल परमात्मा ने दिया है। मैंने क्षमा कर दिया है। दीक्षा दे दी है, आशीर्वाद दे दिया है। परमात्मा कब क्षमा करेंगे, उस समय का इंतजार करना। वह व्यक्ति न बोल सकता था, न हाथ हिलते थे, न पैर सीधे होते थे। 15 दिन बाद फिर बरवाला आश्रम में प्रति महीना होने वाला सत्संग था। उस सिपाही को उसकी पत्नी लेकर आई। रामपाल जी के अनुयाई जो उसी गाँव के हैं, वे सहायता करके लाए। उस समय वह कुछ-कुछ बोलने लगा। हाथ कुछ-कुछ सीधे होने लगे। उस गलती को याद करके रोने लग जाता है।

उसका पूरा पता इस प्रकार है :- नाम :- मक्खन सिंह, गाँव-भूंदड़वास, तहसील-रतिया, जिला-फतेहाबाद (हरियाणा)।

★ संत रामपाल दास जी द्वारा किए गए सत्संग सर्व शास्त्रों से प्रमाणित हैं तथा जिन-जिन महापुरूषों को परमात्मा मिले हैं, जिनका वर्णन ऊपर के सत्संग विश्लेषण में किया कि वाणी को आधार मानकर प्रवचन करते हैं। उन महान संतों की अमतवाणी के गूढ़ रहस्यों को सरल स्पष्ट करके ऐसे समझाते हैं जो सीधा आत्मा को छू जाते हैं और सच्चाई को स्वीकार करने के लिए विवश होना पड़ता है।

## ''संत रामपाल जी द्वारा किए गए सत्संग की झलक''

★ परमात्मा कबीर जी ने अपनी अमतवाणी में बताया है कि वर्तमान में जिन प्राणियों को मानव शरीर प्राप्त है, यह उनके पूर्व जन्म के भक्ति-दान-धर्म शुभ कर्मों का फल है। यदि वर्तमान में सत्य भक्ति शास्त्र अनुसार नहीं की, शुभ कर्म, दान-धर्म नहीं किए तो अगले जन्म में अन्य प्राणियों के शरीर मिलेंगे।

★ आप देखते हैं कि वर्तमान में कोई मानव तो राजा बना है, कोई सेठ धनी है, कोई उच्च अधिकारी है, कोई निर्धन है, कुछ ऐसे धनी व्यक्ति हैं या उच्च अधिकारी हैं तथा डाकू-लुटेरे हैं जो अन्याय, अत्याचार, लूट-हत्या कर रहे हैं, शराब

पी रहे हैं। माँस खाते हैं। जीव हिंसा करते हैं, कसाई लोग नित अनेकों जीवों को बेरहमी से मारते-काटते हैं। मछुवारे मछलियाँ पकड़ते हैं जो तड़फ-तड़फकर जान देती हैं। मानव उन्हें खाकर अपना स्वाद बनाता है। ऐसे अनेकों व्यक्ति हैं। फिर भी उनको जीवन में कोई कष्ट नहीं आता।

★ कारण :- जैसे इन्वर्टर की बैट्री चार्ज की जा चुकी है और उसको कहीं अन्य स्थान पर उपयोग के लिए लगाया गया है। पुनः चार्ज भी नहीं किया जा रहा है। वह पूरा कार्य कर रही होती है। यदि उसको पुनः चार्ज नहीं किया गया तो वह अधिक समय नहीं चलेगा। जब तक पूर्व में चार्ज की गई एनर्जी रहेगी, तब तक उपयोगकर्ता को कोई परेशानी नहीं होगी। परंतु पुनः चार्ज न करने के कारण एकदम सब कार्य करना बंद कर देगी। समझदार व्यक्ति उसे चार्जिंग पर लगाते हैं। कुछ समय बिजली के अभाव में वह बैट्री कार्य करती है।

★ इसी प्रकार जिन जीवात्माओं को मानव जन्म मिला है। यह इनके पूर्व जन्म-जन्मान्तर के शुभ कर्मों तथा भक्ति कर्मों का परिणाम है। जिसने जितनी भक्ति की कमाई भक्ति धन पहले मानव जन्मों में जोड़ी थी, वह वर्तमान में उसी के अनुसार उच्च पद, बड़ा व्यवसाय, राजपद या अन्य सुख-सुविधा के साधन प्राप्त किए हुए है। जिन्होंने कम भक्ति धन व शुभ कर्म कम जोड़े हैं, वे निर्धन हैं या मध्य श्रेणी में काम-चलाऊ संसारिक सुख-सुविधा प्राप्त हैं।

★ जो व्यक्ति उच्च पद पर है, धनी है या राजपद पर मंत्री, मुख्यमंत्री, प्रधानमंत्री यानि राजा बने हैं। इन सर्व सुख-सुविधा समंपन्न व्यक्तियों में से कुछ नित पाप करते है। उपरोक्त बुराईयाँ करते हैं। फिर भी सुखी जीवन जी रहे हैं। उनके परिवार के बच्चे भी उच्च पदों को प्राप्त हो जाते हैं, भक्ति भी नहीं करते। उनके जीवन में कोई कष्ट आया दिखाई नहीं देता। ऐसे व्यक्तियों के पूर्व जन्मों के शुभ कर्म अधिक होते हैं। जब तक पूर्व के पुण्य खर्च नहीं होंगे, तब तक वे सुखी रहेंगे। जब वे पुण्य समाप्त हो जाऐंगे, तब पाप कर्मों के भोगने का दौर प्रारम्भ होगा। तब दुःख पर दुःख आऐंगे। वे लोग महाकष्ट भोगेंगे।

★ समाचार पत्रों में खबर छपी थी कि एक शशीकला (बदला हुआ नाम) विधवा के नाम पंचकुला में चण्डीगढ़ के पास सौ एकड़ (100) किले जमीन थी। राज-घराने से सम्बन्ध था। कोई दुःख नहीं था। वर्षों से सुख ही सुख था। राज-घराने के व्यक्ति शराब-माँस सेवन करना, हिंसा करना, मौज-मस्ती तो करते ही हैं। निर्बल को सताना उनकी आदत बन जाती है। पति की मत्यु हो गई। शशीकला का एक लड़का था। उस लड़के को तीन लड़कियाँ और एक लड़का हुए। बेटे ने आत्महत्या कर ली। पुत्रवधु के चरित्र पर शक हुआ और दोष आया कि कहीं यह अपने हिस्से की बच्चों की जमीन को बेचकर प्रेमी को न दे दे। इसलिए उसकी हत्या शशीकला ने अपनी बड़ी बेटी को विश्वास में लेकर बदमाशों से करवा दी। गुमशुदा की रिपोर्ट लिखवा दी। कुछ वर्षों बाद बड़ी बेटी ने सौ एकड़ जमीन प्राप्ति के लिए अपने पति के सहयोग से माता शशीकला व भतीजे-भतीजियों की हत्या

**करवा दी। कुल नाश हो गया। बड़ी लड़की व पति तथा अन्य हत्यारोपी जेल में सड़ेंगे। इनके पूर्व जन्म के पुण्य समाप्त हो गए और पापों का दौर शुरू हो गया।**

**★ कुछ ऐसे भी भाग्यवान व्यक्ति देखे हैं जो उच्च पदों से (मिलिट्री के अफसर पद से व जज पद से रिटायर व I.A.S. व I.P.S. पद) रिटायर होकर सारा जीवन सुखमय बिता जाते हैं। वे न गुरू बनाते हैं, न भक्ति करते हैं। यदि कोई भक्ति करता है तो शास्त्रविरूद्ध करता है तथा माँस सेवन, शराब व धुम्रपान भी करता रहता है। फिर भी मत्यु प्रयन्त सुखी नजर आते हैं। यह उनके पूर्व जन्मों के शुभ-कर्म, पुण्य तथा भक्ति का फल मिल रहा है। उनके शुभ कर्म इतने अधिक थे जो पूरे जीवन चले। वे अगले जन्म में कुत्ते-गधे आदि-आदि अन्य प्राणियों के शरीरों में घोर कष्ट भोगेंगे क्योंकि उन्होंने भक्ति शास्त्र विधि अनुसार नहीं की यानि पुनः बैट्री चार्ज नहीं की जिसका परिणाम ऐसा होता है। यह परमात्मा का विधान है।**

**★ सुख-दुःख का विश्लेषण किया जाएगा तो वास्तव में वे लोग सुखी बिल्कुल नहीं होते। केवल धन का अभाव न होने से अन्य सामान्य तथा निर्धन श्रेणी के व्यक्तियों को सुखी लगते हैं। उनमें से किसी को पुत्र प्राप्त न होने का दुःख, किसी को पुत्र से दुःख जो धन का नाश कर रहा होता है। मना करने पर मरने की बात करता है। किसी की बेटी ससुराल में परेशान होती है। जिस कारण से माता-पिता की नींद हराम हो जाती है। किसी को स्वयं कोई रोग हो जाता है। किसी को व्यवसाय में हानि का दुःख आदि-आदि किसी न किसी कष्ट से प्रत्येक लाठसाहब दुःखी अवश्य होता है। कोई मानता है कि मेरे को कोई कष्ट नहीं है। उस पर न जाने कब बुरे कर्म की मार आ गिरे, पल में नष्ट हो जाएगा। यहाँ पर यह कहना कि मैं सुखी हूँ, बहुत बड़ी भूल है। कबीर परमात्मा जी ने बताया है कि इस लोक में जिसमें आप रह रहे हो, कोई भी सुखी नहीं है। थोड़े दुःख को सुख मान रखा है। शब्द :-**

तन धर सुखिया कोए ना देखा जो देखा सो दुःखिया हो।
उदय–अस्त की बात करत है, मैंनें उनका किया विवेका हो।।(टेक)
घाटै बाधै सब जग दुःखिया, क्या ग्रहस्थी–बैरागी हो।
सुखदेव ने दुःख के डर से, गर्भ में माया त्यागी हो।।
साच कहूँ तो जग ना मानै, झूठ कही ना जाई हो।
ब्रह्मा विष्णु शिवजी दुःखिया, जिन यह राह चलाई हो।।
सुरपति दुःखिया भूपति दुःखिया, रंक दुःखी बपरीति हो।
कहैं कबीर और सब दुःखिया, एक संत सुखी मन जीती हो।।

**★ अर्थात् परमात्मा कबीर जी ने बताया है कि यह स्थान यानि पथ्वी जो काल ब्रह्म के इक्कीस ब्रह्माण्डों के क्षेत्र में एक ब्रह्माण्ड के अंदर एक सब से छोटा स्थान है। इस में आप देख रहे हो कि सर्व प्राणी नाशवान हैं। सर्व पदार्थ भी नाशवान हैं। इस प्रकार इस काल ब्रह्म यानि क्षर पुरूष के इक्कीस ब्रह्माण्डों के सभी लोकों के प्राणी भी इसी तरह नाशवान हैं। जो जन्मा है, उसकी मत्यु निश्चित है।**

जो मर गया, उसका जन्म भी अवश्य होगा। चाहे मानव रूप में, चाहे अन्य जीव-जन्तुओं व अन्य प्राणियों के रूप में हो। यहाँ तक कि स्वर्ग लोक में गए शुभकर्मी जीव भी स्वर्ग रूपी होटल में अपने पुण्यों का फल भोगकर पुनः पृथ्वी पर जन्म लेते हैं। जरूरी नहीं है कि वे मानव जन्म ही प्राप्त करेंगे। वे कर्मानुसार अन्य जीवों का जन्म भी प्राप्त करके कर्म भोग पूरा करेंगे। और सुनो स्वर्ग लोक के देवता तथा देवताओं का राजा (सुरपति) इन्द्र भी अपना सुख भोगकर मरेगा, पृथ्वी पर गधे-कुत्ते आदि-आदि के शरीर कर्मानुसार अवश्य प्राप्त करेगा। और सुनो तीनों देवता (रजगुण श्री बह्मा, सतगुण श्री विष्णु, तथा तमगुण श्री शिव) भी समय आने पर मृत्यु को प्राप्त होकर पृथ्वी पर मानव तथा अन्य प्राणियों के शरीर प्राप्त करके कष्ट उठाऐंगे। ये तीनों देवता काल ब्रह्म (जो इनका पिता है) के लिए उत्पत्ति, पालन व संहार करके भोजन की व्यवस्था करते हैं। इन्होंने यह राह यानि परंपरा (उत्पत्ति, पालन व संहार करने की परंपरा) चला रखी है। कारण यह कि काल ब्रह्म (क्षर पुरूष) को पूर्ण परमात्मा यानि परम अक्षर ब्रह्म का शॉप लगा है कि तू प्रतिदिन एक लाख मानव शरीरधारी जीवों का आहार करेगा तथा सवा लाख उत्पन्न करेगा। यह क्षर पुरूष यानि काल ब्रह्म (जिसे ज्योति निरंजन भी कहा जाता है) तथा आप सब प्राणी पहले ऊपर सतलोक (अमर लोक) में रहते थे। वहाँ जन्म-मरण नहीं है। वृद्धावस्था भी नहीं है। वहाँ पर इस क्षर पुरूष ने देवी दुर्गा (जिसे अष्टंगी व प्रकृति देवी भी कहते हैं) के साथ छेड़छाड़ की। फिर रेप करने की कोशिश की थी। परंतु देवी दुर्गा के विरोध के चलते सफल नहीं हो पाया क्योंकि यह भी सतपुरूष समर्थ की बेटी है। शक्ति में काल ब्रह्म (ज्योति निरंजन) से कम नहीं है। जिस कारण से इसको उपरोक्त शॉप लगा है। आप सब प्राणी इस द्वारा की गई तपस्या के कठिन प्रत्यन को देखकर इसको चाहने लगे। परमात्मा को छोड़कर इसके फैन बन गए जो परमात्मा को अच्छा नहीं लगा और यह उस पवित्र लोक की मर्यादा के खिलाफ होने से काल को इक्कीस ब्रह्माण्डों व तुम्हारे सहित सतलोक से सोलह संख कोस (एक कोस लगभग 3 कि.मी. का होता है) की दूरी पर भेज दिया। तुम्हारी तरह दुर्गा देवी ने भी यही गलती की थी जिसके परिणामस्वरूप इस दुःखों के घर काल लोक में आप सब दुःखी हैं। (कृप्या इसका पूर्ण ज्ञान ''सृष्टि रचना'' अध्याय में इसी पुस्तक के पृष्ठ 206 से 269 पर पढ़ें।) सतलोक में कोई कष्ट नहीं है। वहाँ पर मरण व वृद्धावस्था नहीं है। जन्म के बाद बाल-लीला, फिर युवावस्था हो जाती है। किसी पदार्थ की कमी नहीं है। जब से उस स्थान को छोड़कर आप इस दुःखमय स्थान पर आए हो, आपकी चेतना काल ब्रह्म ने समाप्त कर दी है। आपको भूल लग गई है कि कोई सतलोक भी है और आप वहाँ रहा करते थे, परंतु उस सुख की खोज में अवश्य लगे हो। वह सुख ज्योति निरंजन के इक्कीस ब्रह्माण्डों में नहीं है। वह सुख अक्षर पुरूष के सात संख ब्रह्माण्डों में भी नहीं है। परमात्मा कबीर जी बताना चाहते हैं कि काल ब्रह्म नहीं चाहता कि आपको जानकारी हो कि तुम सतलोक से आए हो। काल ब्रह्म (क्षर

**पुरूष) को भय बना रहता है कि यदि इन जीवों को यह पता लग गया कि ऊपर कोई और सुखमय स्थान है तो यह सब मेरे काल लोक से निकल जाऐंगे। मेरी क्षुधा कैसे शांत होगी? मैं भूखा मर जाऊँगा। इसलिए सतलोक और सतपुरूष को पूर्ण रूप से भुला रखा है। कबीर जी ने बताया कि मैं सतपुरूष (परम अक्षर पुरूष) हूँ। मैंने सब संष्टि की उत्पत्ति की है। काल ब्रह्म व देवी दुर्गा व तुम सब जीवों व सब ब्रह्माण्डों की रचना मैंने की। आप सब जीव मेरी आत्मा हो, मेरे बच्चे हो। मैं स्वयं ही सतलोक से चलकर यहाँ आया हूँ। मैं जो यह ज्ञान बता रहा हूँ, मेरे अतिरिक्त कोई नहीं बता सकता। इस दुःखमय स्थान से निकलने और सतलोक में जाने के लिए भक्ति ही एकमात्र साधन है। यथार्थ भक्ति मंत्र मैं स्वयं ही आकर प्रकट करता हूँ। काल ब्रह्म ने सबको गलत भक्ति मार्ग बताया है जिससे इसके जाल में ही तुम फँसे रह जाते हो। मेरे द्वारा बताये यथार्थ अध्यात्म ज्ञान को तुम आलोचना मानते हो। जिस कारण आप सब जीव यहाँ महान दुःख उठा रहे हो। यहाँ कोई भी सुखी नहीं है। गलती से आप राज के भोग को सुख मानते हो। कोई बड़ा अधिकारी बन गया, कोई धनी है, कई कोठी-कार हैं, पुत्र-पुत्री हैं, अधिक संपति है। इसी को सुख मान रहे हो। कोई रोगी है, कोई कोढ़ी है, कोई धन अधिक होने से डाकु-चोरों से दुःखी है। कोई धन के अभाव से दुःखी है। कुछ समय का जीवन है। इसी में संतान-सम्पत्ति, पति-पत्नी परिवार को सुख मान रहे हो जबकि आप प्रतिदिन देखते हो, सुनते हो कि कोई रोग से मर गया। कोई सर्प के डसने से मर गया व भूकंप के कारण शहर-नगर नष्ट हो जाते हैं। कार-कोठी, परिवार सब नष्ट हो जाते हैं, स्वयं भी मर जाते हैं। यह सब झूठा सुख है। काल ब्रह्म ने आपको धोखे में रखा है। सब प्राणी काल का चबीना यानि काल ब्रह्म का आहार हैं। वाणी के द्वारा कबीर जी समझाया है कि :-**

कबीर, झूठे सुख को सुख कहें, मानत है मन मोद।
सकल चबीना काल का, कुछ मुख में कुछ गोद।।

**★ भावार्थ ऊपर कर दिया है। कबीर जी ने जो ऊपर शब्द में कहना चाहा है, उसका सरलार्थ करने के लिए यह उपरोक्त सच्चाई वर्णन करनी पड़ी है जो कबीर परमात्मा जी ने स्वयं बताई है। कहा है कि आप काल ब्रह्म के जाल में फँसे हो। आप तो इस पंथ्वी पर सुखी होना चाहते हो। इक्कीस ब्रह्माण्डों में मुझे कोई सुखी नहीं मिला, जो मिला वह दुःखी ही मिला। प्रथम दुःख तो जन्म-मरण, वंद्धावस्था है। इसे तो आप सामान्य प्रक्रिया मान बैठे हो क्योंकि आपको इसके विकल्प का पता नहीं है। परमात्मा कबीर जी ने अन्य दुःख बताऐ हैं। कहा है कि** ''तन धर सुखिया कोई ना देखा, जो देखा सो दुःखिया हो। उदय–अस्त की बात करत हैं, मैंने सबका किया विवेका हो।।'' **अर्थात् जितने भी जीव काल लोक में हैं, सब दुःखी हैं। जो कहते हैं कि राजा बहुत सुखी है। मैंने तो उदय-अस्त तक राज करने वाले राजाओं का जीवन भी देखा है, फिर उनके जीवन पर विवेक किया है। उनका भी जीवन महादुःखी है।**

★ **एक उदय-अस्त तक राज करने वाला राजा था। उदय यानि जहाँ से सूर्य निकलता है और अस्त यानि जहाँ सूर्य छिपा अर्थात् पूरी पथ्वी का राजा था। उसे चक्रवर्ती राजा कहते हैं। मैं एक साधु बाबा के वेश में उसके राज-दरबार में गया। उसने अपने कई दुःख गिनाए तथा आशीर्वाद की याचना की। मेरे आशीर्वाद से वे दुःख दूर हो गए। पुत्र नहीं था, पुत्र की प्राप्ति हो गई। शरीर में असाध्य रोग था जो किसी भी वैद्य से ठीक नहीं हो रहा था। वह मेरे आशीर्वाद से ठीक हो गया। उसकी रानी पर किसी पित्तर का दवाब था जो ब्राह्मणों के बताए सब श्राद्ध कर्मों के करने से भी ठीक नहीं हो रहा था, वह ठीक हो गई। मैंने उस राजा को सतलोक व सतपुरूष के विषय में बताया तो उसने कोई रूचि नहीं दिखाई और कहने लगा कि स्वर्ग से आगे तो कोई स्थान आज आपके मुख से सुन रहे है जो विश्वास के योग्य नहीं है। महाराज! लो एक सौ एक स्वर्ण की मोहरें, आपका धन्यवाद जो आपकी कपा से मुझे उपरोक्त सुख हुए। हमारे पूर्वज तो भगवान विष्णु तथा भगवान शंकर व देवी की पूजा करते आए हैं। हम तो इन्हीं की पूजा करेंगे। मैंने (कबीर परमात्मा जी ने) कहा कि हे भिखारी! तू क्या धन देगा, यह सर्व ब्रह्माण्ड मेरे हैं। तेरी कभी भी मत्यु हो सकती है। सब यहीं रह जाएगा। यदि जन्म-मरण, वद्धावस्था के कष्ट से बचना चाहता है तो दीक्षा ले। मेरे पास यथार्थ भक्ति विधि है। परंतु राजा नहीं माना। विनाश काले विपरीता बुद्धि वाली कहावत सिद्ध हुई। कुछ दिन पश्चात् एक ऋषि से युद्ध कर बैठा। सर्वनाश को प्राप्त हुआ। ऋषि भी काल ब्रह्म का पुजारी था। उसमें सिद्धि आ गई थी। उस ऋषि को अपनी सिद्धि का अहंकार था। राजा को सेना का अहंकार था। राजा की 72 क्षौणी सेना का ऋषि ने सिद्धि से पुतली बनाकर सब सेना को मार डाला। (एक क्षौणी सेना दो लाख अठारह हजार सैनिकों की होती थी जिसमें हाथी, घोड़ों व रथों पर सवार होकर व पैदल सैनिक होते थे।) ऋषि भी पाप का भागी बना। वह भी नरक भोगेगा। गलत साधना करके राजा वाली आत्मा ने तप किया था। तप से चक्रवर्ती राजा बना था। ऋषि ने गलत साधना की। वह साधना तो करने लगा था मोक्ष प्राप्त के लिए, परंतु यथार्थ भक्ति मंत्र न मिलने से गलत मंत्रों का जाप किया। सिद्धियाँ प्राप्त हो गई। उसी से खुश होकर अपने को धन्य मान बैठा। चक्रवर्ती राजा मानधाता की सर्व सेना (बहत्तर क्षौणी सैनिकों) को सिद्धि से मारकर उस क्षेत्र में Hero बन गया। अगले जन्मों में ऋषि जी भी कुत्ते की योनि में जाएगा। जितने सैनिक ऋषि ने मारे थे, वे उस कुत्ते के जीवन को प्राप्त ऋषि के सिर को कीड़े बनकर खाऐंगे। जब तक मेरे (कबीर जी) द्वारा बताया अध्यात्म ज्ञान पर विश्वास करके मेरे द्वारा बताई यथार्थ साधना नहीं करोगे, तब तक सुख स्वपन में भी नहीं मिलेगा।** ''घाटै–बाधै सब जग दुःखिया, क्या गहस्थी बैरागी हो। सुखदेव ने दुःख के डर से, गर्भ में माया त्यागी हो।।'' **अर्थात् कबीर परमात्मा जी काल ब्रह्म के लोक में प्राणियों के दुःखों की गिनती करवा रहे हैं। कहा है कि जिस किसी को व्यवसाय में घाटा (Loss) हो जाता है तो उसका दुःख तो जगजाहिर होता है यानि सबको**

पता होता है। जिस किसी को लाभ (बाहदा) हो जाता है तो वह और अधिक धन कमाने की तड़फ करके ऐसा व्यवसाय प्रारम्भ करेगा। अपनी पूंजी तो सब लगा देगा और करोड़ों उधार (Loan) लेकर भी लगा देगा। व्यवसाय में मंदा हो जाना स्वाभाविक बात होती है। उस बाहदे (Benifit) वाले की दिन का चैन, रात की नींद समाप्त हो जाती है। यह समस्या गहस्थी को भी होती है। जो ऊपर घाटे-बाहदे वाले गहस्थी की स्थिति बताई है। ऊपर ऋषि जी को बाहदा हुआ यानि सिद्वि मिली। उनसे घाटा (Loss) कर लिया। सैनिक मारकर पाप इकट्ठे किए। राजा को तप करके राज मिला। यह बाहदा हुआ। फिर ऋषि से पंगा लेकर घाटा (Loss) करके दुःखी हुआ। अध्यात्म ज्ञान होने पर पता चलता है कि मानव (स्त्री पुरूष) का जन्म पूर्ण संत की खोज करके दीक्षा लेकर जन्म-मरण तथा वद्वावस्था के कष्ट से छुटकारा प्राप्त करने के लिए मिलता है। यह लाभ नहीं हुआ तो इससे बड़ा घाटा और नहीं है।

★ एक सुखदेव ऋषि जी थे जो श्री ब्यास जी के पुत्र थे। उनको माता जी के गर्भ मे ज्ञान हो गया था कि मानव शरीर बड़ा दुर्लभ है। पहले भी उनको मानव शरीर मिले थे, परंतु माता के गर्भ से बाहर संसार में जाते ही उदेश्य की भूल लग जाती है। इसलिए बारह वर्ष तक शरीर से बाहर ही नहीं आया। जब काल ब्रह्म के व्यवस्थकों यानि ब्रह्मा-विष्णु-शिव ने बाहर आने को कहा तो सुखदेव ने कहा कि आपकी त्रिगुणमयी माया का प्रभाव भयंकर है। यह माता के गर्भ से बाहर आते ही चेतना समाप्त कर देता है। इसे रोको तो बाहर आऊँगा अन्यथा नहीं। ब्रह्मा-विष्णु तथा शिव जी ने कुछ क्षणों के लिए अपने प्रभाव को रोका तो ऋषि सुखदेव गर्भ से बाहर आया। ब्यास ऋषि ने पुत्र का सुखदेव नाम रखा। पुत्र ने पिता की ओर नजर भी नहीं की। उठकर जंगल की और चल पड़ा। ऋषि वेद ब्यास जी ने कहा कि पुत्र! आप कहाँ जा रहे हो? मैंने तेरे जन्म होने का वर्षों इंतजार किया। मेरे पास आओ। मेरे सीने से लग जाओ। सुखदेव ने कहा कि ऋषि जी! न जाने कितनी बार तुम मेरे पिता और मैं आपका पुत्र रूप हुआ, अनेकों जन्मों में मैं आपका पिता और आप मेरे पुत्र रूप में हुए हैं। यह दुःख अपार है। अबकी बार मुझे सब याद है। इसलिए मैं मोहजाल में नहीं फँसूगा, अपना मोक्ष कराऊँगा। यह कहकर पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति से आकाश में उड़ गया। दूर जंगल में जाकर भक्ति करने लगा। फिर पता चला कि गुरू बिन कल्याण नहीं है तो राजा जनक से दीक्षा लेकर साधना की।

दोनों (राजा जनक गुरू तथा शिष्य सुखदेव) स्वर्ग में गए। स्वर्ग में गए प्राणी भी अपने भक्ति कर्मों का फल स्वर्ग में समाप्त करके फिर से जन्म-मरण के चक्र में गिर जाते हैं। जो भक्ति के मंत्र काल ब्रह्म के भ्रमित ज्ञान में ऋषि व संत व वर्तमान के बाबा लोग गुरू बनकर बताते हैं, इनसे वह मोक्ष प्राप्त नहीं होता जो गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में बताया है कि हे अर्जुन! तत्वज्ञान की प्राप्ति के पश्चात् परमात्मा के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ पर गए साधक फिर लौट

कर संसार में कभी जन्म नहीं लेते तथा न वह परमेश्वर मिलता जिसका वर्णन गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 में किया है। कहा है कि परम अक्षर पुरूष ने सब जीवों को कर्मों के अनुसार जन्म-मरण के चक्र में व्यवस्थित किया है। सबके हृदय में विराजमान है। (अध्याय 18 श्लोक 61)

★ गीता अध्याय 18 श्लोक 62 में गीता बोलने वाले ने अपने से अन्य परम अक्षर ब्रह्म की शरण में जाने को कहा है कि हे भारत! तू सर्व भाव से उस परमेश्वर की शरण में जा। उस परमात्मा की कृपा से ही तू परम शान्ति को तथा (शाश्वतम् स्थानम्) सनातम परम धाम को (प्राप्स्यसि) प्राप्त होगा। जन्म-मरण समाप्त होने के पश्चात् ही परम शान्ति होती है। सतलोक ही सनातन परम धाम है। (गीता अध्याय 18 श्लोक 62)

★ कबीर परमात्मा द्वारा बताई साधना के बिना उपरोक्त पूर्ण मोक्ष यानि जन्म-मरण सदा के लिए समाप्त हो जाता है।

❑ प्रमाणः- सिक्ख धर्म के प्रवर्तक श्री नानक जी वाला जीव सत्ययुग में राजा अंबरीष थे जो श्री विष्णु जी के परम भक्त थे। जिनकी भक्ति के प्रभाव से ऋषि दुर्वासा जी भी हार मानकर गए थे। अंबरीष के जीवन की भक्ति के पुण्य स्वर्ग में समाप्त करके त्रेतायुग में वही श्री नानक जी वाला जीव राजा जनक के रूप में जन्मे थे। उस समय भी वे श्री विष्णु जी के परम भक्त थे। सुखदेव जैसे गर्भयोगेश्वर ने भी राजा जनक से दीक्षा ली और दोनों (राजा जनक और सुखदेव ऋषि) स्वर्ग गए। राजा जनक वाला जीव अपना स्वर्ग का समय पूरा करके यानि अपनी भक्ति की शक्ति तथा धर्म पुण्यों को स्वर्ग में समाप्त करके पुनः पृथ्वी पर श्री नानक देव जी के रूप में ननकाना साहिब में भी कालूराम खत्री के घर पुत्र रूप में जन्में। उस जीवन में भी ये पुण्यात्मा श्री विष्णु जी उर्फ श्री कृष्ण जी के भक्त थे। परमात्मा कबीर जी एक जिन्दा बाबा का वेश बनाकर श्री नानक जी से नगर सुलतानपुर लोधी के पास बह रही बेई नदी पर मिले, जब श्री नानक जी सुबह के समय स्नान करने के लिए प्रतिदिन की तरह गए थे। कबीर जी ने जिंदा बाबा के वेश में श्री नानक जी से ज्ञान चर्चा की। फिर उनकी आत्मा को ऊपर सत्यलोक में लेकर गए। सत्य साधना के मंत्र यानि सतनाम (सच्चा मंत्र) कबीर जी ने दिया। तब श्री नानक जी का जन्म-मरण व वृद्धावस्था का महादुःख समाप्त हुआ।

★ विचार करने के योग्य है कि ऋषि सुखदेव जी को गर्भ में ही ज्ञान हो गया था कि मानव जन्म केवल जन्म-मरण के कष्ट से पूर्ण छुटकारा के लिए मिलता है। वे घर भी त्याग गए। श्री जनक राजा जी को गुरू भी बनाया। मान लिया था कि मोक्ष मिल गया, परंतु जन्म-मरण बना रहा, मोक्ष नहीं हुआ। सुखदेव के गुरू श्री जनक जी का भी जन्म-मरण समाप्त तब हुआ जब उनको परमात्मा कबीर से यथार्थ भक्ति मंत्र मिले। ऋषि सुखदेव अभी स्वर्ग में हैं। उसके कुछ पुण्य बचे हैं। उनकी आइसक्रीम खाकर फिर पृथ्वी पर यदि मानव जन्म हुआ और वे यथार्थ भक्ति के मंत्र नहीं मिले जो उनके गुरू जी वाले जीव श्री नानक जी को मिले थे

**जो वर्तमान में मेरे (संत रामपाल के) अतिरिक्त विश्व में किसी के पास नही हैं तो सुखदेव जी का जन्म-मरण चक्र कभी समाप्त नहीं हो सकता। दुःख बना रहेगा।**

साच कहूँ तो जग ना माने, झूठ कही ना जाई हो।
ब्रह्मा, विष्णु, शिव जी दुःखिया, जिन ये राह चलाई हो।।

**★ अर्थात् कबीर जी ने कहा है कि जो उपरोक्त सत्य ज्ञान मैं बताता हूँ, इसे लोग मानने को तैयार नहीं। मैं झूठ कह नहीं सकता, सच ही कहूँगा। कोई माने चाहे ना माने कि ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव जी भी जन्म-मरण के चक्र से बाहर नहीं हैं। जैसे श्री विष्णु जी स्वयं श्री रामचन्द्र जी के रूप में राजा दशरथ के घर अयोध्या नगरी में जन्मे थे। उनका सारा जीवन कष्टों से भरा रहा। जैसे विवाह होते ही चौदह वर्ष का बनवास मिला। पत्नी सीता का अपहरण हुआ। पिता दशरथ जी की मौत हो गई। रावण से घोर युद्ध हुआ। करोड़ों व्यक्ति मारे गए। सीता जी को अयोध्या लाये। कुछ वर्षों पश्चात् सीता जी का त्याग करना पड़ा जो गर्भवती थी। जंगल में पत्नी सीता ने लव नाम के पुत्र को जन्म दिया। ऋषि बाल्मीकि के आश्रम में रही। वहाँ किसी कारण से ऋषि जी ने भक्ति की शक्ति से कुशा घास के पत्तों को निमित बनाकर एक बालक बनाया। उसका नाम कुश रखा। रामचन्द्र अयोध्या के राजा थे। जिस व्यक्ति के पुत्र-पत्नी घर से बाहर जंगल में भटक रहे हों, वह व्यक्ति स्वपन में भी सुखी नहीं हो सकता, चाहे लोकलाज में अपना दुःख प्रकट न करे। अंत में श्री रामचन्द्र ऊर्फ श्री विष्णु ने जीवन से दुःखी होकर अयोध्या के पास बह रही सरयू नदी में छलाँग लगाकर जीवन लीला का अंत किया यानि आत्महत्या की।**

**★ इसी प्रकार श्री विष्णु के अन्य अवतार श्री कष्ण ने जीवन भर महान दुःख झेला। जन्म जेल में हुआ। परमात्मा की कपा से जेल से बालक श्री कष्ण बाहर गए। माता -पिता कष्ण जी के जन्म के बाद भी 14 वर्ष जेल में रहे। जन्म से ही मामा कंस दुश्मन बना रहा। कभी किसी राक्षस को कष्ण जी को मारने भेजता, कभी पूतना दुधी से विष लगाकर मारने गई। कंस को मारा तो कालयवन ने मथुरा पर आक्रमण कर दिया। मुचकंद पर पीला वस्त्र (पीताम्बर) डालकर धोखे से कालयवन को मरवाया। फिर मथुरा छोड़कर द्वारिका में परिवार तथा कुल के लोगों के साथ जाकर बसे। दुर्वाशा ऋषि के शॉप से श्री कष्ण जी के सामने सर्व यादव जो उनके परिवार के थे, आपस में लड़कर मर गए। एक-दूसरे को मार डाला। काल ब्रह्म के प्रभाव से शेष बचे यादव स्वंय कष्ण ने मुसलों से मार डाले। श्री कष्ण जी को एक बालिया नाम के शिकारी ने जहर से बना तीर मारकर मौत के घाट उतारा। श्री विष्णु जी ही श्री राम रूप में जन्मे थे। उस समय सुग्रीव के भाई बाली को वक्ष की ओट लेकर धोखे से मारा था। वही श्री राम वाला जीव यानि श्री विष्णु जी, श्री कष्ण रूप में जन्में। उनकी मौत यानि बाली वाली आत्मा जो बालिया नामक भील रूप में जन्मी जो शिकारी बना था, के द्वारा हुई। श्री विष्णु जी भी जन्म-मत्यु के महाकष्ट भोग रहे हैं।**

**☞ श्री शंकर जी पर संकट आया :- एक भस्मासुर नामक साधक ने तप करके**

श्री शिव जी को खुश करके भस्मकड़ा माँगा। प्राप्त होने पर श्री शिव जी को मारने लगा। श्री शंकर पूरी स्पीड से जान बचाकर भागे। जिनके जीवन की रक्षा भगवान ने पार्वती रूप धारकर भस्मासुर को गण्डहथ नाच नचाकर मारकर की थी। इससे सिद्व है कि श्री शंकर जी अविनाशी नहीं हैं। यदि अविनाशी होते तो डरकर भागने की आवश्यकता नहीं थी। भस्मासुर का उद्देश्य श्री शकंर जी को मारकर उनकी पत्नी पार्वती के साथ रेप करना था जो भस्मासुर ने भस्मकड़ा हाथ में आते ही स्पष्ट भी कर दिया था कि शंकर हो ले होशियार! तेरे को मारूँगा, पार्वती को पत्नी बनाऊँगा। (श्री शंकर तमगुण श्री शिरड़ी वाले साँई बाबा का भगवान है। जिसे वे कुल का मालिक बताकर दुनिया को भ्रमित कर गए।) श्री शिव जी अपनी पत्नी को भी छोड़कर डरकर भाग गया। वह अन्य का क्या दुःख दूर करेगा? विचार करो कि लकीर के फकीर मत बनो। मेरे (रामपाल) के यथार्थ अध्यात्म ज्ञान को समझो। कल्याण इसी से सम्भव है। मेरे (रामपाल के) इस परमार्थी कार्य को आलोचना न समझो। इसको धार्मिक भावनाओं को ठेस मत मानो। आपकी जीवन रक्षा जानो। भावनाओं को ठेस नहीं है।

☞ उदाहरण :- एक बच्चा दो वर्ष का था। उसकी माता खेत में पशुओं का चारा लाने के लिए चली गई। उस समय वह बच्चा सो रहा था। दिन के दस बजे का समय था। गर्मी का मौसम था। गाँव के साथ दरिया बह रही थी। दरिया पर एक पुल था जो उस गाँव से आधा किलोमीटर पीछे था। लड़के की माता पुल से दरिया पार करके दूसरे किनारे-किनारे पटरी पर चलकर अपने गाँव के बराबर आई क्योंकि उसके खेत उसी और थे जो आगे दरिया के दूसरे किनारे से सटे थे। इसलिए खेतों में जाने का रास्ता दरिया का दूसरा किनारा यानि पटरी थी। जब लड़के की माता गाँव के सामने दूसरी पटरी पर आई, तब तक लड़का जाग गया और माता की तलाश करने लगा। लड़के की दादी भी किसी काम से दूसरे घर गई थी। सोचा था कि लड़का सो रहा था। अभी आ जाती हूँ। प्रतिदिन ऐसा ही होता था। परंतु उस दिन लड़का शीघ्र नींद से जाग गया। इत्तेफाक से माता भी सामने दिखाई दे गई। वह 1- 2 वर्ष का अबोध बच्चा माँ-माँ करता हुआ दौड़ पड़ा और दरिया से दस फुट दूर था। बच्चा माँ की प्राप्ति की धुन में सीधा दरिया में गिरना था। उस दरिया के किनारे एक भद्रपुरूष आ रहा था। उसे समझते देर न लगी कि बालक माँ के पास जाना चाहता है, परंतु मार्ग गलत पकड़ा है। यह डूबकर मर जाएगा। उस व्यक्ति ने उस बच्चे को उधर जाने से रोकना चाहा, परंतु वह नहीं रूका। उस व्यक्ति ने बच्चे को पकड़ा और हाथों में उठा लिया। लड़का बुरी तरह रोने लगा। नीचे उतरने के लिए छटपटाने लगा। उस व्यक्ति को थप्पड़ मारने लगा क्योंकि उस व्यक्ति ने उस बालक की भावनाओं को ठेस पहुँचा रखी थी। उस व्यक्ति ने बच्चे के रोने-बिलखने की परवाह न करते हुए उसको माता जी से मिलने के उद्देश्य से कुमार्ग पर नहीं जाने दिया। जिससे उसका जीवन नष्ट हो जाना था और माता भी नहीं मिलनी थी। जैसे-तैसे बच्चे का विरोध झेलते हुए उस

व्यक्ति ने बालक को सुमार्ग पर लाकर पुल पर छोड़ा और उधर से बालक की माता भी वापिस पुल के पास आ गई। बालक को माँ मिल गई और जीवन रक्षा भी हो गई। तो वह भावनाओं को ठेस पहुँचाना अनिवार्य तथा परोपकारी था। ऐसा ही परोपकारी प्रयत्न मेरा (रामपाल दास का) तथा मेरे अनुयाईयों का है। हम आप सब भक्तों को कुमार्ग पर जाने से रोक रहे हैं। आप परमात्मा प्राप्ति के लिए कुमार्ग पर चल रहे हो, जिस मार्ग से कभी-भी कल्याण नहीं होगा। जन्म-मरण व वृद्धावस्था का दुःख दूर नहीं होगा। शास्त्रविधि को त्यागकर मनमाना आचरण करने से आपको कुछ भी भक्ति लाभ नहीं होगा। यह श्रीमद्भगवत गीता अध्याय 16 श्लोक 23-24 में प्रमाण है।

★ गीता अध्याय 16 श्लोक 23 :- जो व्यक्ति शास्त्रविधि को त्यागकर अपनी इच्छा से मनमाना आचरण करता है। उनको न सुख प्राप्त होता है, न सिद्धि प्राप्त होती है, न उनको गति यानि जन्म-मरण से मुक्ति मिलती है।

★ गीता अध्याय 16 श्लोक 24 :- हे अर्जुन! इससे तेरे लिए कर्तव्य यानि जो भक्ति कर्म करने चाहिऐं तथा अकर्तव्य यानि जो भक्ति कर्म नहीं करने चाहिए, की व्यवस्था में शास्त्र ही प्रमाण हैं अर्थात् जो शास्त्रों में कहा, वैसे साधना कर।

★ विचार करने की बात है कि परमात्मा की भक्ति इन तीन वस्तुओं के लिए ही की जाती है कि सुख प्राप्त हो, कार्य सिद्धि हो तथा जन्म-मरण से पूर्ण मुक्ति मिले।

★ जैसे कि पत्र के पूर्व में बताया है कि गीता अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20-23 में रजगुण ब्रह्मा, सतगुण विष्णु तथा तमगुण शिव तथा अन्य देवी-देवताओं की भक्ति करने वालों को राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए मनुष्यों में नीच, दुषित कर्म करने वाले मूर्ख कहा है क्योंकि इनकी भक्ति करना शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण है।

☞ अन्य प्रमाणः- गीता अध्याय 17 श्लोक 1 में अर्जुन ने प्रश्न किया कि हे भगवन! जो साधक शास्त्रविधि त्यागकर देवी-देवताओं आदि की पूजा श्रद्धा से करते हैं। उनकी निष्ठा यानि स्थिति कौन-सी है, सात्विक है या राजसी अथवा तामसी है।

★ उत्तर गीता ज्ञान दाता का गीता अध्याय 17 श्लोक 2-6 में :- जिसका जैसा पूर्व जन्म का संस्कार है, उनका स्वभाव वैसा ही होता है व वैसी ही श्रद्धा होती है। जो सात्विक श्रद्धा वाले यानि नेक स्वभाव वाले हैं, वे देवताओं की पूजा करते हैं, राजसी श्रद्धा वाले यक्षों तथा राक्षसों की पूजा करते हैं तथा तामस श्रद्धा वाले प्रेतों की पूजा करते हैं। यह शास्त्रविरूद्ध होने से गलत है। जो शास्त्रविधि को त्यागकर मन कल्पित घोर तप को तपते हैं, वे अहंकार व दंभ यानि पाखण्ड से युक्त हैं। वे शरीर में कमलों में स्थित सर्व देवी-देवताओं, मुझे तथा परमात्मा को कृश करने वाले, नष्ट करने वाले हैं। उन अज्ञानियों को असुर स्वभाव के जान।

☞ निष्कर्षः- पवित्र श्रीमद्भगवत गीता के उपरोक्त श्लोकों से यह भी स्पष्ट हो गया कि देवी-देवताओं, प्रेत, पित्तरों आदि की पूजा करना है तो शास्त्रविधि के विरूद्ध है। परंतु अच्छे व्यक्ति स्वभाववश देवताओं की पूजा करते हैं। देवताओं की

**पूजा करना भी गीता अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20-23 में निषेध कहा है तो वह पूजा शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण है जिसका कोई लाभ नहीं है। ऊपर गीता अध्याय 16 श्लोक 23 में स्पष्ट किया गया है कि शास्त्रविधि को त्यागकर अपनी इच्छा से मनमाना आचरण करते हैं, उनको सुख, सिद्वि तथा गति प्राप्त नहीं होगी।**

☞ **प्रसंग चल रहा है कि परमात्मा कबीर जी ने बताया है :-**

सुरपति दुःखिया भूपति दुःखिया रंक दुःखी बपरीती हो।
कह कबीर और सब दुःखिया एक संत सुखी मन जीती हो।।

★ **अर्थात् परमात्मा कबीर जी ने इस वाणी में बताया है कि जन्म-मरण न तो सुरपति यानि देवताओं के स्वामी इन्द्र का समाप्त है। उसके ऊपर भी आपत्तियाँ आती हैं जो पुराणों में ढ़ेर सारे प्रकरण हैं कि इन्द्र को दुर्वासा ऋषि ने शॉप दे दिया तो उसका राज्य समाप्त हो गया। रावण के पुत्र मेघनाद ने इन्द्र के साथ युद्ध करके पराजित किया। सर्व देवताओं को कैद में डाल दिया। भूपति यानि सारी पथ्वी का राजा भी दुःखी। (चक्रवर्ती राजा के नाश की कथा पहले लिख दी है) फिर कहा है कि रंक यानि निर्धन जो सत्य भक्ति नहीं करता, वह तो दुःखी होना ही है, यह तो सबको ज्ञान है, यह तो रीति है ही कि निर्धन को सबसे अधिक दुःख होता है। कबीर जी ने कहा है कि और सब दुःखी हैं जो ऊपर वर्णन कर दिया, परंतु संत सुखी होता है जिसने अपने मन को आन-उपासना तथा काल ब्रह्म के लोक के झूठे सुख से हटाकर एक परमात्मा (परम अक्षर ब्रह्म) की भक्ति में लगा लिया है।**

★ **यह उपरोक्त ज्ञान संत रामपाल जी के सत्संगो से लिखा है जैसा कि संत रामपाल जी ने स्पष्ट किया है कि एक बालक माता से मिलने कुमार्ग पर जा रहा था। वह सच्ची भावना से जा रहा था, परंतु मार्ग ठीक न होने के कारण वह मर जाता। उसको सुमार्ग पर लाने के लिए, उसका जीवन बचाने के लिए उसकी भावनाओं को ठेस पहुँचाना उस विद्वान पुरूष का परम कर्तव्य था जो उसने किया। यही परोपकारी कार्य हमारे गुरू जी संत रामपाल दास जी कर रहे हैं। उनके द्वारा लिखी पुस्तकों को जनता में बाँटकर हम (उनके अनुयाई) कर रहे हैं। उस बच्चे ने थप्पड़ भी मारे, लात भी मारी, परंतु उस भद्रपुरूष ने परोपकार बंद नहीं किया। माँ से बेटा मिला दिया। तत्वज्ञानहीन गुरूओं द्वारा बताई शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण पर श्रद्धा से लगे व्यक्तियों को सच्चा भक्ति मार्ग जो परमात्मा कबीर जी ने बताया है, उस मार्ग पर लगाने के लिए पुस्तक वितरण करते हैं तो अपनी भावनाओं को ठेस पहुँचाना मानकर हमें पीटते हैं। फिर धार्मिक भावनाओं को ठेस पहुँचाने के लिए मुकदमें कर देते हैं। लगभग 7-8 मुकदमें तो हिसार कोर्ट में हैं। पंजाब राज्य में भी हैं। हम तथा संत रामपाल जी को उस भद्रपुरूष की तरह ज्ञान है कि हम उनके जीवन को बचाना चाहते हैं जो शास्त्र के विरूद्ध भक्ति करने से नष्ट होने जा रहा है। हम आप सब मानव के जीवन की रक्षा मरते दम तक करते रहेंगे। देखना है कि वह पल कब आएगा यानि हम आपको सुमार्ग पर कब लगा पावेंगे तथा आपको अपने परम अक्षर पुरूष से सत्यलोक में कब मिलाकर**

आपको सदा के लिख सुखी कर पावेंगे। परमात्मा आपको सद्बुद्धि दे। आप शान्त मन से हमारे परमार्थ को समझकर हमारा साथ दें। हमें अपना समझो। यथार्थ भक्ति मार्ग संत रामपाल जी से प्राप्त करके अपना तथा अपने परिवार का कल्याण कराओ। सनातम परम धाम में (सतलोक) में चलो।

संत रामपाल दास जी द्वारा किए सत्संग जो परमात्मा का विधान है :-

## ''भक्ति की शक्ति को सुरक्षित रखें''

भक्ति करने से साधक की आत्मा में ईश्वरीय शक्ति ऐसे संग्रहित हो जाती है जैसे चॉर्जर से इन्वर्टर की बैट्री में पॉवर। वर्तमान मानव जीवन में जो साधु-संत का जीवन जी रहे हैं, वे पूर्व जन्म की भक्ति के कारण प्रेरित हैं, वे साधना अवश्य करेंगे। हम देखते हैं तथा पूर्व की घटनाऐं भी सुनते-पढ़ते हैं कि एक नाथ बाबा से किसी व्यक्ति ने शरारत की थी। नाथ जी ने उसे शॉप दे दिया। उस व्यक्ति को वित्तीय हानि हो गई। ऋषि दुर्वासा जी से श्री कष्ण के पुत्र अनिरूद्ध व अन्य यादव युवाओं ने मजाक किया था। दुर्वासा जी ने उन्हें शॉप दे दिया कि यादव कुल का नाश हो जाएगा। कुछ वर्षों के उपरांत द्वारका नगरी के सब 56 करोड़ नर यादव आपस में लड़कर मर गए। यहाँ तक कि श्री कष्ण जी भगवान की संज्ञा वाले भी दुर्वासा ऋषि के शॉपवश मरे थे। ऐसी-ऐसी अनेकों घटनाऐं हैं जो बाबा लोगों द्वारा लाभ व हानि होने का ज्ञान करवाती हैं।

★ इसी प्रकार राजा लोगों का इतिहास बताता है कि जिन-जिन व्यक्तियों ने राजा की इच्छा के विरूद्ध कार्य किया तो उन्हें मत्युदण्ड तक दे दिया गया। जिन-जिन व्यक्तियों ने राजा की सेवा की, चापलूसी की। उनको राजीयक अधिकारी नियुक्त किया या हजारों एकड़ जमीन देकर विशेष लाभ दिया। राजा लोगों का आदेश कानून होता था। अपने आदेश से राजा लोग किसी को लाभ-हानि कर देते थे।

★ राजपद की प्राप्ति पूर्व जन्म की भक्ति से होती है। साधु बाबा तथा राजा परमात्मा के विधान से परिचित न होने के कारण अपनी पूर्व जन्म की व वर्तमान में कर रहे भक्ति की शक्ति को खर्च करके अपनी आध्यात्मिक हानि कर लेते हैं। जैसे बाबा ने शॉप दिया तो किसी को हानि हुई। किसी को लाभ व सुख होने का आशीर्वाद दिया तो उसे लाभ हुआ। इस प्रकार दिए गए शॉप व आशीर्वाद से बाबा जी की पूर्व जन्मों की भक्ति-शक्ति तथा वर्तमान में की गई साधना की शक्ति खर्च होती है। ऐसे साधु परमात्मा की भक्ति की शक्ति खर्च करके परमात्मा प्राप्ति से तो वंचित रह ही जाते है, अपितु किसी को शॉप देकर हानि करने के पाप के जिम्मेदार और हो जाते हैं। जिस कारण से नरक में भी गिरते हैं। उन साधु-संतों की संसार में तो प्रसिद्धि हो जाती है, परंतु भविष्य विष के तुल्य हानिकारक हो जाता है। नरक का समय भोगकर वे बाबा प्रेत योनि को प्राप्त होते हैं। लाभ-हानि के कारण प्राप्त प्रसिद्धि के कारण लोग उस संत-साधक के मत शरीर को जमीन में दफनाकर उसके ऊपर यादगार रूप में मंदिर का निर्माण करा देते हैं। उसकी

मूर्ति बनाकर उसमें रख देते हैं। वहाँ पर धूप-दीप जलाकर अपने सुख व शान्ति की मन्नत माँगते हैं। वह बाबा प्रेत योनि को प्राप्त करके उस मंदिर में अपने शव के ऊपर रहने लगता है। भक्ति की शक्ति कुछ शेष रह जाती है जो उस मानव जीवन में पूरी नष्ट हाने से पहले मत्यु के कारण बच जाती है। उस शेष भक्ति की शक्ति को वह साधक बाबा प्रेत बनकर अपनी मूर्ति व यादगार की पूजा करने वालों की मन्नत पूरी करके नष्ट कर देता है। भोले व्यक्ति उस मंदिर में विराजमान प्रेत की पूजा करके जीवन नष्ट कर जाते हैं। उन मनुष्यों को चाहिए था कि वे पूर्ण संत से दीक्षा लेकर भक्ति करके अपनी आत्मा में भक्ति शक्ति संग्रह करते जिससे उनके सर्व कार्य भी सिद्ध होते और मोक्ष भी मिलता।

वह समाधि के मंदिर में बैठा प्रेत पूर्व जन्म के स्वभाववश प्रेत योनि में भी किसी को हानि तथा किसी को लाभ करके अपनी शेष भक्ति की शक्ति का भी नाश करके पशु-पक्षी की योनि को प्राप्त करता है। पूर्ण रूप से अपना भविष्य नष्ट कर लेता है। उदाहरण के लिए शिरड़ी वाले सांई बाबा पर्याप्त हैं। ये पूर्व जन्मों की भक्ति के कारण परमात्मा प्राप्ति की तड़फ में घर त्यागकर चले गए। किसी नकली गुरू से दीक्षा लेकर एकान्त स्थान पर बैठकर घोर तप किया। नकली संतों द्वारा बताई शास्त्रविधि विरूद्ध साधना के कारण साधक को कोई आध्यात्मिक लाभ नहीं होता। आध्यात्मिक तप व किसी शास्त्र की एक-दो वाणी (दोहे-श्लोक) का जाप करने से सिद्धियाँ प्राप्त हो जाती हैं। सिद्धि तो ऐसी जानों जैसे इंजैक्शन लगाने वाली शिरंज व सूई होती है। उसके द्वारा बोतल से दवाई निकालकर अन्य के शरीर में डाल दी जाती है। कुछ सिद्धियाँ मत्यु के बाद प्रेत बने पूर्व तपस्वी व साधक के पास भी साथ रहती हैं। सिद्धि प्राप्त जीवित व्यक्ति या प्रेत व पितर योनि प्राप्त आत्मा उस सिद्धि रूपी शिरंज से अपनी आत्मा से भक्ति की शक्ति निकाल कर अपने प्रसंशक व पुजारी की आत्मा में शॉप व आशीर्वाद रूप में डाल देता है। प्रेत-पितर का शॉप गुप्त कार्य करता है। उस मूर्ख ने अपनी आत्मा से परमात्मा की भक्ति की शक्ति नष्ट कर दी तथा अपने आश्रित भोले श्रद्धालुओं का भी जीवन नष्ट कर दिया। उन बाबाओं के मानने वालों को कुछ संसारिक लाभ मिले जिससे उन्होंने अपना जीवन धन्य मान लिया और उस प्रेत बाबा के फैन होकर जीवन नष्ट कर गए। यदि उस बाबा को तत्वज्ञान होता तो ऐसी गलती कभी नहीं करता। जिन संतों को तत्वज्ञान प्राप्त है, वे न तो शॉप देते हैं, न आशीर्वाद देते हैं, वे अपने फैन को सत्य साधना भक्ति संग्रह करने को कहते हैं। वह तत्वदर्शी संत परमात्मा से सीधा जुड़ा (Connected) होता है। मानों वह मिनी पॉवरहाऊस होता है। परमात्मा को थर्मल प्लांट मानों। वह संत दीक्षा देकर अपने भक्त यानि उपभोक्ता को कनैक्शन देता है। उस भक्त यानि उपभोक्ता को गुरू मर्यादा में रहना होता है। यदि अनुयाई मर्यादा भंग कर देता है तो उसका कनैक्शन कट जाता है। गलती का पता लगने के पश्चात् क्षमा याचना करके पुनः उपदेश लेना पड़ता है यानि फिर से कनैक्शन ठीक करना पड़ता है जिससे संत तथा अनुयाई दोनों मोक्ष प्राप्त करते

हैं तथा वर्तमान जीवन में भी सुख मिलता है। संसारिक लाभ भी मिलता है। संकटों का नाश भी होता है। अकाल म॑त्यु भी नहीं होती। दुर्घटना में भी रक्षा होती है। वर्तमान में मेरे (रामपाल दास के) अतिरिक्त विश्व में किसी भी संत के पास यथार्थ अध्यात्म ज्ञान तथा मोक्ष प्राप्ति के नाम नहीं हैं जिनसे दोनों लाभ मिलते हैं जो उन भ्रमित बाबाओं के आशीर्वाद से भी नहीं मिल सकते। मोक्ष भी मिलेगा जो उस बाबा की शरण में नहीं मिलता।

## ''भारत सरकार द्वारा मान्यता प्राप्त प्रेत रूपी फौजी बाबा''

चीन देश की सीमा से सटी भारतीय सीमा में नाथुला चौकी भारतीय सेना की है। वहाँ पर ''बाबा मंदिर'' है जिसकी संक्षिप्त सत्य कथा जो वर्तमान में टी.वी. चैनलों व यूट्यूब पर दिखाई जाती है, इस प्रकार है :-

पंजाब प्रान्त का एक हरभजन सिंह नाम का युवक भारतीय सेना में सिपाही भर्ती हुआ। अक्तूबर सन् 1968 में वह नाथुला चौकी पर संतरी की सेवा में रात्रि में तैनात था। वहाँ से वह गायब हो गया। कई दिनों तक खोज की गई। कोई पता नहीं लगा। कुछ दिन बाद वह अपने एक मित्र सैनिक के स्वपन में आया और बोला कि मैं इस कारण से नाले में गिर गया था। मैं खड़ा-खड़ा ड्यूटी दे रहा था, घूम भी रहा था। गुरू का ध्यान भी कर रहा था। अचानक नाले में गिरकर मर गया। मेरी एक यादगार बनवाओ। मैं देश सेवा करता रहूँगा। उस मित्र ने सुबह-सुबह अन्य को स्वपन बताया, परंतु किसी ने ध्यान नहीं दिया। लगातार कई दिन भिन्न-भिन्न रैंक के अधिकारियों को स्वपन दिखाई दिया तथा चीन की ओर से की गई घुसपैठ भी बताई। अधिकारी कुछ सैनिक लेकर वहाँ गए तो बात सच्ची पाई और उस दिन चीनी सेना ने उस चौकी को तबाह कर देना था। अधिकारियों ने फिर भी विशेष महत्व हरभजन सिंह को नहीं दिया। ऐसी शरारत चीनी सेना ने फिर की। संतरी सो रहा था। संतरी को हरभजन सिंह की आत्मा ने जगाया। संतरी नींद में था, फिर सो गया। सैनिक हरभजन सिंह की आत्मा ने कमांडैंट को जगाया। सैल्यूट लगाया और सब बात बताई कि सर! दुश्मन की सेना अति निकट आ चुकी है। संतरी को जगाया था, वह फिर सो गया। सबकी जान को खतरा है। हरभजन सिंह की आवाज में दर्द भरा था। कमांडैंट उठा, सैनिक सर्तक किए, साथ लेकर उस स्थान की ओर चला जो हरभजन सिंह ने बताई थी, सब सत्य मिला। चीनी सेना मात्र पाँच सौ फुट दूर थी, वापिस भगाई। हरभजन सिंह के बताए स्थान पर एक चबूतरा बनाया गया जहाँ बैठकर वह जीवित समय में भक्ति करता था। बाद में उस पर मंदिर बनवाया गया है। सेना ने उसे अपना जीवित सिपाही मान लिया, बकायदा सरकार से मंजूरी ली गई। अन्य सैनिकों की तरह उसे म॑त्यु उपरांत भी जीवित सैनिकों की तरह पूरी तनख्वाह तथा उन्नति समय-समय पर दी गई। उस नाथुला चौकी के सैनिक कहते हैं कि हरभजन सिंह की आत्मा प्रतिदिन आती है, खाना भी खाती है। उसके लिए अलग से कक्ष बनवाया गया है।

प्रतिदिन उसका भोजन उसमें रखा जाता है। ड्रैस भी धोकर प्रैस करके रखी जाती है। जब हरभजन सिंह वार्षिक छुट्टी पर अन्य सैनिकों की तरह घर आता था तो उसके लिए ट्रेन में सीट सरकार की ओर से बुक करवाई जाती। उसके साथ एक सैनिक उसका बिस्तर लेकर चलता। रेल में रिजर्व सीट पर बिस्तर लगाया जाता। उस सीट पर एक अन्य यात्री गलती से सीट पर बैठ गया। उसे अपनी सीट का धोखा लगा। वह पेशाब करके अपनी सीट पर आ रहा था। जब वह हरभजन वाली सीट पर बैठा तो उसे ऐसा लगा कि कोई सीट पर लेटा है। यात्री सैकिण्ड में खड़ा हो गया। तब साथी सैनिक ने उस यात्री को बताया कि यह सीट सैनिक के लिए है। आपकी सीट आगे है। तब सैनिक ने उस यात्री को सब कहानी बताई। अधिक विस्तार न करके बस इतना बता दूँ कि श्री हरभजन सिंह मत्यु के उपरांत भी सेना में अन्य सैनिकों की तरह उन्नति प्राप्त करता हुआ सूबेदार मेजर के रैंक को प्राप्त करके रिटायर हुआ। इस कथा के बताने का उद्देश्य है कि श्री हरभजन सिंह पूर्व जन्म में भी साधक था। जिस कारण से इस जन्म में भी उसकी रूचि परमात्मा में दढ़ थी। भक्ति शक्ति पूरी समाप्त नहीं हुई थी। मत्यु हो गई। मत्यु उपरांत प्रेत योनि मिली। शेष भक्ति की शक्ति से वह अनहोनी करता रहा। अब उसका मंदिर बन गया। भूत की आयु हजार वर्ष तक भी हो जाती है, पहले भी समाप्त हो सकती है। जो कोई उस मंदिर में श्रद्धा से जाएगा, उसको ऐसे ही स्वपन में छोटी-मोटी घटना की जानकारी देता रहेगा। भोला साधक उससे प्रभावित होकर अन्य को भी बताएगा। उसे भी उसी साधना में लगाएगा। मानव जन्म मोक्ष करवाने के लिए प्राप्त होता है। यदि पूर्ण सतगुरू नहीं मिला तो मानव जीवन का कोई लाभ नहीं। व्यर्थ समय व्यतीत किया। अब न मुक्ति हरभजन सिंह की हुई, न उस मंदिर में जाने वाले की होगी। यह परमात्मा का विधान है। यदि हरभजन सिंह नहीं मरता तो फौज की नौकरी पूरी करके पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति की प्रेरणा से साधु-बाबा बनता। यदि सतगुरू पूर्ण नहीं मिलता तो भी उसकी पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति से अन्य व्यक्तियों को ऐसी घटनाओं का ज्ञान स्वपन में करवा देता। तब भी इसकी पूजा होनी थी। लेकिन मुक्ति तो शास्त्र विधि अनुसार पूर्ण गुरू से दीक्षा लेकर ही संभव है जो वर्तमान में मेरे (रामपाल दास) अतिरिक्त विश्व में किसी के पास नहीं है।

राधा स्वामी डेरा ब्यास इस बात का गवाह है कि बाबा जैमल सिंह फौज में सैनिक था। पूर्व जन्म की भक्ति की शक्ति की प्रेरणा से प्रेरित होकर आगरा शहर के श्री शिवदयाल राधास्वामी से मिले, दीक्षा ली। उसके पश्चात् लगभग पच्चीस वर्ष फौज में नौकरी की। फिर रिटायर होकर ब्यास नदी के किनारे बाबा बनकर रहने लगा। करोड़ों लोगों का जीवन नष्ट कर दिया। जिस शिवदयाल जी, आगरा पन्नी गली वाले से पूर्ण गुरू मानकर दीक्षा ली थी, मत्यु के पश्चात् भूत बनकर अपनी चेली बुक्की में प्रवेश हो गया। जब शिवदयाल की मुक्ति नहीं हुई तो जैमल सिंह तथा अन्य राधास्वामी वालों की कैसे होगी?

जिनका अध्यात्म ज्ञान ही गलत है तो उनकी साधना भी गलत है। जो बात मैं आप जी को बता रहा हूँ कि विश्व में मेरे अतिरिक्त किसी के पास यथार्थ अध्यात्म ज्ञान नहीं है और न ही संपूर्ण मोक्ष की साधना है। यह बात अविश्वसनीय महसूस होती है और प्रथम बार सत्संग सुनने वाला समझता है कि यह रामपाल अपनी महिमा बना रहा है। झूठ बोल रहा है। यह कैसे हो सकता है कि विश्व में किसी को यथार्थ आध्यात्मिक ज्ञान नहीं। हजारों गुरू हैं, करोड़ों अनुयाई हैं। वर्तमान में शिक्षित व्यक्ति भी संतों से जुड़े हैं जिनमें IAS, IPS, LLB, HCS, HPS, Engineer, Doctor, BA, MA, PHD, Judge तथा बड़े-बड़े राजनेता भी उनके शिष्य हैं। क्या वे आँखें बंद करके उन संतों के अनुयाई बने हैं? इस विषय में इतना ही कहूँगा कि आप मेरे सत्संगों की DVD आश्रम से ले जाना जो आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा की हैं। सुन तथा समझकर देखें कि सच्चाई क्या है? सत्संग की DVD यूट्यूब पर भी सतलोक आश्रम बरवाला चैनल पर देखी जा सकती हैं। आप हाथ मलते रह जाओगे, मानोगे कि वास्तव में विश्व में किसी के पास यथार्थ अध्यात्म ज्ञान नहीं है। जब ज्ञान ही ठीक नहीं है तो समाधान तो अपने आप ही गलत होता है।

जितने भी अधिकारी व राजपद प्राप्त व्यक्ति हैं, वे पूर्व जन्म में परमात्मा की साधना करते थे। उस भक्ति की शक्ति से उनको कुछ ऐसे अधिकार प्राप्त हैं जिनसे वे लाभ-हानि कर सकते हैं। जो इनका गलत प्रयोग करते हैं तो भक्ति तो क्षीण होती ही है, पाप के भागी भी बनते हैं। जिस कारण से भक्ति की शक्ति इन्वर्टर की बैट्री की तरह समाप्त होने पर सब सुख समाप्त हो जाऐंगे। इसलिए मैं (रामपाल दास) चाहता हूँ कि मानव जाति को परमात्मा के संविधान यानि तत्वज्ञान से परिचित करवाऊँ और मानव जीवन को नष्ट होने से बचाऊँ क्योंकि मुझे संपूर्ण अध्यात्म ज्ञान हो गया है। मुझे परमात्मा का साक्षात्कार हो गया है। आप सब जीव परमात्मा कबीर जी की आत्मा हैं। आप काल ब्रह्म (ज्योति निरंजन) के जाल में फँसे हैं। श्री ब्रह्मा रजगुण, श्री विष्णु सतगुण तथा श्री शिव तमगुण तक को पता नहीं है कि आप सबके साथ धोखा हुआ है। ये तीनों काल ब्रह्म तथा देवी दुर्गा से उत्पन्न इनके पुत्र हैं। फिर भी काल ने इनको भी सत्य से वंचित रखा है। परमात्मा कबीर जी जो सर्व की उत्पत्तिकर्ता हैं, ने स्वयं पृथ्वी पर प्रकट होकर बताया है, काल ब्रह्म का पूरा जाल समझाया है। बताया है कि ये तीनों भी मरते हैं। नई पुण्यात्माओं को ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव के पद पर रखा जाता है। काल ब्रह्म (जिसने श्री कृष्ण जी में प्रवेश करके गीता का ज्ञान बोला) को चिंता रहती है कि यदि मेरे लोक में रहने वालों को ऊपर की शक्ति यानि पूर्ण परमात्मा का पता लग गया तो सब उसी की भक्ति करके मेरे जाल से निकल जाऐंगे। वास्तव में काल ब्रह्म तो खलनायक व कसाई की भूमिका कर रहा है।

जैसा कि परमात्मा कबीर जी ने संत गरीबदास जी को ऊपर ले जाकर सर्व ब्रह्माण्डों व सर्व प्रभुओं, देवी-देवताओं की स्थिति से परिचित करके पृथ्वी पर शरीर में छोड़ा। फिर संत गरीबदास जी ने परमात्मा का बताया ज्ञान व आँखों देखा

यथार्थ अध्यात्म ज्ञान करवाया। उसको आधार मानकर मैं (रामपाल दास) सत्संग करता हूँ। इसके साथ-साथ परमात्मा कबीर जी ने संत धर्मदास जी (गाँव-बांधवगढ़, प्रान्त-मध्यप्रदेश) को भी संत गरीबदास जी की तरह ऊपर के लोकों में ले जाकर तीन दिन बाद शरीर में प्रवेश करवाया था। उसके पश्चात् धर्मदास जी ने आँखों देखी परमात्मा की स्थिति-शक्ति का वर्णन किया जो ''कबीर सागर'' ग्रन्थ में लिखा है। उस सन् 1398-1518 तक जब कबीर जी जुलाहे की भूमिका करते हुए काशी शहर में रहा करते थे। धर्मदास जी उनके समकालीन थे। जो-जो शंका धर्मदास जी को हुआ करती थी, परमात्मा कबीर जी समाधान करते थे। संत धर्मदास जी लिखा करते थे जो कबीर सागर नाम से ग्रन्थ बना है। उसको भी आधार मानकर सत्संग करता हूँ। जो ज्ञान संत गरीबदास जी तथा धर्मदास जी ने बताया है, उसे सत्य मानता हूँ क्योंकि मैंने इन दोनों संतों की सत्यता की जाँच के लिए अपने हिन्दु धर्म के शास्त्र जैसे चारों वेद (ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद), श्रीमद्भगवत गीता, सर्व पुराण जो सँख्या में अठारह हैं, श्रीमद् भागवत, सुधासागर, महाभारत तथा ईसाई धर्म का शास्त्र बाईबल जो तीन पुस्तकों (तौरत, जबूर, इंजिल) को मिलाकर बना है तथा मुसलमान धर्म की पुस्तक कुरआन् शरीफ (मजीद), जैन धर्म का ग्रन्थ तथा जैन धर्म की अन्य पुस्तक ''आओ जैन धर्म को जानें'' तथा सिक्ख धर्म का श्री गुरू ग्रन्थ साहेब आदि-आदि सर्व धर्मग्रन्थों का गहन अध्ययन किया तो पाया कि जो ज्ञान संत गरीबदास जी ने अपने ग्रन्थ में लिखवाया है तथा जो कबीर जी के सानिध्य में संत धर्मदास जी ने कबीर सागर में लिखा है, पूर्ण रूप से मेल करता है।

जो ज्ञान इन सर्व धर्मों के शास्त्रों में नहीं है, वह भी इन दोनों संतों की वाणी में तथा कबीर जी की वाणी में है।

उदाहरण के लिए यजुर्वेद अध्याय 40 मंत्र 10 में कहा है कि परमात्मा के विषय में कोई कहता है कि वह जन्म लेता है (सम्भवात्) कोई कहता है परमात्मा (असम्भवात्) कभी उत्पन्न नहीं होता अर्थात् निराकार है। इसका यथार्थ ज्ञान (धीराणाम्) तत्वज्ञानियों से समझो। इससे सिद्ध है कि वेद ज्ञान सम्पूर्ण नहीं है।

गीता अध्याय 4 श्लोक 32 में कहा है कि (ब्रह्मणः मुखे) सम्पूर्ण अध्यात्म ज्ञान परमात्मा अपने मुख से बोलकर बताता है। उस वाणी में पूर्ण ज्ञान है। उससे पूर्ण मोक्ष होता है, वह तत्वज्ञान है।

गीता अध्याय 4 श्लोक 34 में कहा है कि उस ज्ञान को तू तत्वदर्शी ज्ञानियों के पास जाकर समझ। उनको दण्डवत् प्रणाम करने से कपट छोड़कर प्रश्न करने से तत्वज्ञानी संत तुझे तत्वज्ञान का उपदेश करेंगे।

इससे भी सिद्ध है कि गीता ज्ञान भी सम्पूर्ण नहीं है।

कुरान शरीफ की सूरत फुर्कानि (25) की आयत नं. 59 में कहा है कि पूर्ण परमात्मा कबीर है। उसने छः दिन में सृष्टि की रचना की और सातवें दिन तख्त पर जा विराजा। उसकी खबर किसी बाखबर (तत्वदर्शी संत) से पूछो।

इससे भी सिद्ध है कि कुरान शरीफ का भी ज्ञान अधूरा है।

यहाँ पर स्पष्ट करना चाहूँगा कि जैसे दसवीं कक्षा तक की पाठ्यक्रम की पुस्तकों का ज्ञान गलत नहीं है, परंतु उनमें B.A. तथा M.A. का ज्ञान नहीं है। इसी प्रकार कबीर जी, संत गरीबदास जी तथा धर्मदास जी के अध्यात्म ज्ञान को तो B.A. व M.A. वाला जानो तथा अन्य शास्त्रों का ज्ञान दसवीं तक का जानो।

यहाँ पर यह स्पष्ट करना भी अनिवार्य समझता हूँ कि श्री गुरू ग्रन्थ साहेब में महला पहला की वाणी स्वयं श्री नानक जी की बताई है तथा कबीर जी की वाणी भी गुरू ग्रन्थ साहेब में अंकित हैं जो संत गरीबदास जी तथा संत धर्मदास जी वाली वाणी जितनी सत्य तथा उत्तम हैं। परंतु संपूर्ण ज्ञान उनमें भी नहीं है क्योंकि कुछ वाणी जो नानक साहब जी ने बोली थी व लिखी थी, वे श्री गुरू ग्रन्थ साहेब में अंकित नहीं की गई। उदाहरण के लिए ''प्राण संगली'' एक पवित्र पुस्तक है जिसमें सब वाणी श्री गुरू नानक देव जी की हैं। वे सब वाणी श्री गुरू ग्रन्थ साहेब में नहीं हैं। इसलिए संपूर्ण ज्ञान नहीं है। श्री गुरू नानक जी को भी कबीर परमात्मा मिले थे, उनको भी संत गरीबदास जी तथा संत धर्मदास जी, संत दादू दास जी की तरह ऊपर लेकर गए थे, तीन दिन बाद वापिस शरीर में छोड़ा था। श्री नानक जी का ज्ञान भी सत्य है। संत गरीबदास जी तथा संत धर्मदास जी के ज्ञान का समर्थन है कि पूर्ण परमात्मा कबीर है। ब्रह्मा, विष्णु, महेश तो तीनों लोक में प्रधान हैं। कबीर जी को सतपुरूष कहते हैं, पारब्रह्म भी कहते हैं। परंतु जैसे संत गरीबदास जी व संत धर्मदास जी ने विस्तारपूर्वक बताया है, उतना विस्तार श्री गुरू नानक जी की वाणी में नहीं है। जितना है, वह B.A तथा M.A वाला ही है।

★ संत धर्मदास जी ने तो परमात्मा कबीर जी के साथ रहकर उनसे वार्ता करके ग्रन्थ कबीर सागर लिखा है, परंतु संत गरीबदास जी ने परमात्मा कबीर जी के सन् 1518 में सतलोक जाने के बाद सन् 1730 में जब वे तेरह साल के हुए, तब दादू पंथी संत गोपाल दास द्वारा लगभग 212 वर्ष पश्चात् लिखवाया था। जब परमात्मा कबीर जी स्वंय पथ्वी पर बाबा जिन्दा के वेश में प्रकट होकर संत गरीबदास जी को ऊपर के लोकों का अवलोकन करवाकर शरीर में छोड़ा था। संत गरीबदास जी ने कबीर परमात्मा जी व संत धर्मदास जी की वार्ता का वर्णन किया है तथा जो-जो लीला कबीर जी ने उस समय (सन् 1398-1518 तक) की थी, वे सब बताई हैं कि कैसे सशरीर सतलोक से आकर काशी शहर के बाहर लहरतारा नामक सरोवर में कमल के फूल पर नवजात शिशु के रूप में प्रकट हुए थे। वहाँ से नीरू-नीमा जुलाहा दंपति उठा ले गए। कंवारी गाय का दूध बालक कबीर ने पीया। स्वामी रामानंद महर्षि को कैसे-कैसे ज्ञान में हराया? स्वामी रामानंद जी को भी कबीर जी ऊपर लेकर गए थे। फिर शरीर में छोड़ा था। स्वामी रामानंद जी ने भी माना है कि कबीर जी! आप पूर्ण परमात्मा हो। कैसे केशव बनजारा बनकर अठारह लाख व्यक्तियों को तीन दिन भोजन-भण्डारा कबीर जी ने करवाया। कैसे-कैसे कबीर जी को सिकंदर लोधी राजा ने गंगा दरिया में डुबोकर मारना चाहा, परंतु वे नहीं मरे।

**बंदूक से गोली मारी, तोब के गोले मारे, परंतु कबीर जी नहीं मरे। हाथी से कुचलवाकर मारना चाहा, नहीं मरे। जैसे शिव जी भस्मासुर से डरकर भागे थे, ऐसे कबीर जी नहीं डरे आदि-आदि प्रकरण संत गरीबदास जी ने अपने ग्रन्थ में लिखवाया है। प्रश्न उठेगा कि लगभग दो सौ वर्ष पूर्व की कबीर जी के जीवन की घटनाओं का उल्लेख संत गरीबदास जी ने किया है। उस पर कैसे विश्वास किया जा सकता है?**

**उत्तर यह है :- जैसे श्री तुलसी दास जी ने लाखों वर्ष पूर्व त्रेतायुग में जन्में श्री रामचन्द्र पुत्र श्री दशरथ की जीवनी कलयुग में बताई। उसे रामचरित्र मानस यानि रामायण नाम दिया है, जिसे पूरा हिन्दु धर्म सत्य मानता है।**

**अन्य प्रमाण :- श्रीमद्भगवत गीता महाभारत के युद्ध के समय बोली थी जिसे केवल अर्जुन, संजय और धतराष्ट्र ने ही सुना था। लगभग 21 वर्ष बाद वेदब्यास ऋषि जी ने महाभारत ग्रन्थ की रचना की थी जिसमें श्रीमद्भगवत गीता भी उसमें उसी समय लिखी तथा चारों वेद सतयुग में ब्रह्मा जी ने स्वयंभू मनु को बताए। अठारह पुराणों में भी लाखों वर्ष पूर्व की घटनाऐं लिखी हैं जो वेद ब्यास जी ने द्वापर युग के अंत में गीता ग्रन्थ के साथ ही लिखे थे जो आज पूरा हिन्दु समाज (धर्म) सत्य मानता है।**

**कारण :- जिस किसी महापुरूष की दिव्य दष्टि खुल जाती है, वह भूत, भविष्य तथा वर्तमान के तीनों कालों की बातें जान लेता है। दिव्य दष्टि को ऐसा जानो जैसे दूरदर्शी (दूरबीन) होती है। उसकी रेंज होती है।**

**श्री वेद ब्यास जी की दिव्य दष्टि परमात्मा कबीर जी ने खोली थी। जैसे दूरबीन की रेंज होती है, उसी प्रकार दिव्य दष्टि की भी रेंज होती है। वेद ब्यास जी की दिव्य दष्टि ब्रह्म द्वारा खोली गई थी जिसकी रेंज संत गरीबदास जी की दिव्य दष्टि से बहुत न्यून थी क्योंकि संत गरीबदास जी की दिव्य दष्टि पूर्ण परमात्मा कबीर जी द्वारा खोली गई थी। दिव्य दष्टि को ज्ञान योग भी कहते हैं। संत गरीबदास जी ने गुरूदेव के अंग की वाणी में कहा है कि :-**

गरीब, माया का रस पीय कर, हो गए डामाडोल।
ऐसा सतगुरू हम मिला, ज्ञान योग दिया खोल।।

**अर्थात् संत गरीबदास जी ने बताया है कि विश्व के सब प्राणी माया का रस पीकर डामाडोल फिरते हैं यानि जैसे गीता अध्याय 7 श्लोक 12-15 में कहा है कि त्रिगुणमयी माया यानि श्री ब्रह्मा रजगुण, श्री विष्णु सतगुण तथा श्री शिव तमगुण की भक्ति से मिलने वाले क्षणिक संसारिक भोग प्राप्त करके मस्त फिरते हैं। इस त्रिगुणमयी माया के द्वारा जिनका ज्ञान हरा जा चुका है, वे राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए मनुष्यों में नीच हैं, दुषित कर्म करने वाले मूर्ख मेरी (गीता ज्ञान दाता की) यानि ब्रह्म की भक्ति नहीं करते। संत गरीबदास जी ने कहा है कि मुझे ऐसा सतगुरू मिल गया जो स्वंय पूर्ण ब्रह्म है। उसने मेरा ज्ञान योग (दिव्य दष्टि) खोल दिया। इसलिए मैं इस त्रिगुणी माया से ऊपर उठ चुका हूँ। इन देवताओं को इष्ट**

रूप में नहीं मानता। मेरा पूर्ण मोक्ष होगा।

इस प्रकार संत गरीबदास जी वाणी को मैं (रामपाल) सत्य मानता हूँ और सर्व ग्रन्थों से भी जाँच करके पेटैंट प्राप्त कर चुका हूँ। अब आप इसकी जाँच करें और मेरे से दीक्षा लेकर अपना मानव जन्म सुधारो, आत्म कल्याण कराओ।

★ जिन श्रद्धालुओं को सम्पूर्ण तत्वज्ञान प्राप्त नहीं है। वे स्वंय निर्णय नहीं कर सकते कि किस संत का ज्ञान शास्त्र प्रमाणित है, किसका शास्त्र के विरूद्ध है? धार्मिक गुरू एक आध्यात्मिक शिक्षक है। हमारे वे ग्रन्थ जो पहले बता चुका हूँ, चारों वेद, श्रीमद्भगवत गीता, पुराण, महाभारत आदि-आदि धार्मिक विद्यार्थियों का पाठ्यक्रम (Syllabus) है। शिक्षक द्वारा की गई गलती शिक्षक ही शुद्ध कर सकता है। विद्यार्थी निर्णय नहीं ले सकते। वे तो अपने शिक्षक का पूरा सम्मान व विश्वास करते हैं। एक लड़के के पिता जी शिक्षक थे। उसका लड़का अन्य स्कूल में पाचँवी कक्षा में पढ़ता था। एक दिन पिता ने पुत्र से प्रश्न किया कि भारत देश की राजधानी किस शहर में है? लड़के ने उत्तर दिया कि इलाहाबाद। पिता जी ने कहा, गलत। भारत देश की राजधानी नई दिल्ली है। लड़का नहीं माना। कहा कि हमारे अध्यापक जी ने यही बताया है जो सत्य है। अधिक जोर देने से लड़का रोने लगा। नहीं, मेरे मास्टर जी ने ठीक बताया है। पिता जी अगले दिन उस लड़के के स्कूल में गया। उसके अध्यापक को सब बात बताई। तब उस अध्यापक ने भी कहा कि भारत की राजधानी नई दिल्ली है। तब वह बालक माना। इसी प्रकार मैं (रामपाल दास) जो पूर्व संत शिक्षकों की गलती को बता रहा हूँ तो श्रद्धालु मानने को तैयार नहीं होते। उसके लिए मैंने सर्व धर्मगुरूओं को आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा के लिए दो बार आमंत्रित किया और निवेदन किया कि एक अन्तर्राष्ट्रीय टी.वी. चैनल हम बुक करवा देते हैं। आप आओ और चर्चा करो और जो शास्त्रों की सच्चाई है, वह जनता को बताकर एक भक्ति दिशा दी जाए। परंतु कोई नहीं आया। हमने दूसरी विधि अपनाई। साधना टी.वी. चैनल वालों को कुछ अध्यात्म विषय पर प्रश्न लिख दिये और निवेदन किया कि आप सब धर्मगुरूओं से ये प्रश्न पूछो और रिकॉर्डिंग कर लो। हम उनके इन्ट्रव्यू आपके चैनल पर अपने खर्चे से टैलिकॉस्ट करवा देगें। जनता को यथार्थ अध्यात्म ज्ञान मिल जाएगा। पूरे विश्व का मानव आपका सदा आभारी रहेगा। साधना चैनल वालों ने हमारी प्रार्थना स्वीकार कर ली। सर्व धर्मगुरूओं व चारों शंकराचार्यों से प्रश्न करके उनके अध्यात्म ज्ञान को रिकॉर्ड कर लिया। जैसा उनको ज्ञान था, वह बताना पड़ा। मैंने उनके अध्यात्म ज्ञान को धर्मग्रन्थों से तुलना करके झूठा सिद्ध कर दिया जो ''आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा'' नाम से साधना टी.वी. पर कार्यक्रम प्रसारित किया गया। उससे शिक्षित वर्ग को हाथों-हाथ सच्चाई मिल गई। वे श्रद्धालु उन झूठे गुरूओं को त्यागकर मेरे पास आकर यथार्थ भक्ति की दीक्षा लेकर अपना कल्याण करवा रहे हैं। यह आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा Youtube पर ''सतलोक आश्रम बरवाला'' चैनल पर देखी जा सकती है।(संत रामपाल दास जी द्वारा बताये सत्संगों से ज्ञान समाप्त।)

**★ विश्लेषण :- उपरोक्त यथार्थ अध्यात्म यानि तत्वज्ञान से स्पष्ट हो गया है कि जो संत रामपाल जी के अतिरिक्त किसी भी मंदिर-मूर्ति या संत-बाबा द्वारा बताई साधना पूजा करते हैं, उनका पूर्ण मोक्ष सम्भव नहीं है। जज साहब ने जिस परम संत पर टिप्पणी की है, पुनः विचार करने की आवश्यकता है। हम जज देशराज जी से ईर्ष्या नहीं करते। हम उनका भला चाहते हैं क्योंकि हम परमात्मा कबीर जी के उपदेश का पालन करने वाले हैं। परमात्मा कबीर जी ने अपनी अमृतवाणी में कहा है कि :-**

कबीर जो तोकूं काँटा बोये, ताको बो तू फूल। तोहे फूल के फूल हैं, वाको हैं त्रिशूल।।

**जज देशराज जी ने तो अन्याय करके हमारे गुरूदेव जी तथा भक्त भाई-बहनों के लिए काँटे बो दिए। हम आपको ऐसा सत्य ज्ञान देना चाहते हैं जिससे आपका मानव जीवन नष्ट होने से बच सके तथा आप भविष्य में किसी के साथ अन्याय न करें और घोर पाप से बच सकें। एक सच्चे न्यायधीश बनें।**

**★ एक जज साहब हरियाणा में सेवारत था। वह मनमाने आदेश पारित करता था। अहंकार चरम पर था। सब डरते थे कि इस जज के पास मुकदमा गया है तो न्याय की कम आश है। परमात्मा सब देखता है। उसका एक पुत्र 20 वर्ष की आयु में दुर्घटना से मारा गया। जज साहब टूट गया। जीवन नीरस लगने लगा। परमात्मा सच्चा न्यायधीश है, इस बात का सच्चा अहसास हुआ। अपनी औकात का पता चला। उसके पश्चात् उस श्रीमान् में इतना बदलाव हुआ कि हर कोई हैरान था। परमात्मा से डरकर निर्णय किए। जिस किसी का केस उस जज को लगता था तो वकील भी कह दिया करते कि दूध का दूध और पानी का पानी हो जाएगा, न्याय मिलेगा। यदि जज साहेबान को पहले ही तत्वज्ञान (सम्पूर्ण अध्यात्म ज्ञान) होता तो प्रारम्भ से ही परमात्मा से डरकर कार्य करता। पुत्र भी जीवित रहता। पाप भी न लगते।**

**★ हिसार कोर्ट का एक ADJ अत्यंत अन्यायी था। रूपये दो तो न्याय, नहीं तो दण्ड। जिस किसी का केस उस अन्यायी को लगता था, न्याय की आश त्याग देते थे, पहले ही भयभीत हो जाते थे। कानून को जेब में रखता था। मनमाने आदेश करता था। कहता था कि ऊपर जा सकते हो। एक दिन दिसंबर की छुट्टियों के बाद घर से आ रहा था। आते ही तीन फैसले देने थे। अंतिम बहस शेष थी। तीनों केसों में गरीब व्यक्ति थे, झूठे केस बने थे। आते ही सजा करनी थी। तीनों जजमेंट लिखवाकर छुट्टी पर गया था। बहस तो मात्र औपचारिकता करनी थी। उन गरीबों को उस जज के रीडर ने बता दिया था क्योंकि उनमें से दो उसके किसी जानकार के रिश्तेदार थे। जज साहब छुट्टी बिताकर आ रहे थे। कोहरा धुँध बहुत थी। जज ड्राईवर से कह रहा था कि शीघ्र चल। टोहाना के पास दुर्घटना हो गई। केवल वह जज मरा। कम से कम 100 फुट ट्रक में गाड़ी फँसकर घिसटती चली गई। ड्राईवर साईड में गिर जाने से बच गया। परमात्मा सब देखता है। हद पार करते ही लपेट देता है। फिर क्या, उसकी पत्नी विलाप कर रही थी। कोई संतान नहीं थी। आयु**

**45 वर्ष हो चुकी थी। परमात्मा कबीर जी ने अपनी प्यारी आत्मा संत गरीबदास जी को बताया है कि :-**

कबीर, दुर्बल को ना सताईये, जाकि मोटी हाय।
बिना जीव की श्वांस से, लोह भस्म हो जाय।।

**★ अर्थात् कबीर जी ने कहा है कि गरीब व दुर्बल व्यक्ति नहीं सताना चाहिए। उसकी आत्मा से निकली हॉय (बद्दुआ) प्रबल होती है। वह हॉय ऐसे नष्ट कर देगी जैसे लोहार कारीगर की मंत पशु की खाल से बनी धौंकनी की श्वांस (हवा) से अहरन का लोहा भी भस्म हो जाता है। मानव तो जीवित है, उसकी श्वांस तो उस धौंकनी की श्वांस से कई गुणा प्रबल होती है। इसलिए परमात्मा से डरकर अपनी ड्यूटी निभानी चाहिए। तीनों व्यक्तियों के केस अन्य जज के पास लगे। उसने तीनों को बरी किया।**

**★ अब जज देशराज चालिया, अजय पराशर व प्रमोद गोयल के साथ परमात्मा क्या सलूक करते हैं, भविष्य बताएगा। जब तक पूर्व जन्म की बैट्री चल रही है, तब तक तो सब ठीक चलता दिखाई देगा, परंतु पुण्य समाप्त होते ही कहर का दौर अवश्य शुरू होगा। उसका स्वरूप क्या होगा? यह भी आने वाले समय में प्रत्यक्ष हो जाएगा। हम बद्दुआ नहीं दे रहे, हम परमात्मा का विधान बता रहे हैं। हमारे साथ अत्याचार व अन्याय हुआ है। इसलिए आत्मा अप्रत्यक्ष रूप से रो रही है।**

**★ संत रामपाल जी बार-बार सत्संग में परमात्मा का विधान बताते हैं तथा कथाऐं सुनाकर प्रमाण देते हैं कि :-**

**➢ आंध्रप्रदेश के माननीय मुख्यमंत्री जी हैलिकॉप्टर द्वारा राजधानी से अन्य शहर में किसी जनसभा को संबोधित करने के लिए रवाना हुए। मुख्यमंत्री जी के आगमन का इंतजार हजारों व्यक्ति कर रहे थे। फूलों के हार, उनके स्वागत के लिए सैंकड़ों व्यक्ति लिए बैठे थे। स्कूल बालिकाओं की नाच-गाने की तैयारी थी। सुसज्जित स्टेज बना रखी थी। प्रोग्राम के बाद एक हस्पताल का उद्घाटन करना था। रास्ते में हैलिकॉप्टर दुर्घटनाग्रस्त हो गया। मुख्यमंत्री जी तथा साथ वाले सब मारे गए। तीन दिन बाद पता चला कि कहाँ हड्डियाँ बिखरी पड़ी हैं। फूलों के हार, नाच-गाने का आनंद, हस्पताल की दीवार पर उद्घाटन का मुख्यमंत्री के नाम का पत्थर धरा-धराया रह गया। कबीर जी ने बताया है कि :-**

कबीर कहाँ जन्में कहाँ पाले–पोषे, खूब लडाए लाड।
ना बेरा इस देही के, कहाँ खिंडैंगे हाड।।

**★ अर्थात् हे मानव! भक्ति कर ले, परमात्मा से डर ले। मौत को मत भूल। संसार में जीवन का कोई निर्धारित समय नहीं है। कोई स्थाई ठिकाना नहीं है। कहाँ जन्म होता है। माता-पिता पालन करते हैं, प्यार करते हैं। युवा होने पर अपनी समझ से चलता है। परमात्मा व मौत को भूलकर मान-बड़ाई तथा स्वार्थवश अन्याय-अत्याचार करता रहता है। सत्संग न सुनने से मानव जीवन को नष्ट करके पल्ला झाड़कर परमात्मा के दरबार में खाली जाकर खड़ा हो जाता है। पापों की गठरी सिर पर**

रखकर ले जाता है। वहाँ कोई नहीं जानता कि पथ्वी पर यह राजा था या रंक। वहाँ तो पुण्य और पाप तथा नाम के जाप की गणना होती है। उस सच्चे दरबार में तो राम नाम का धन देखा जाता है। मुख्यमंत्री जी कहाँ जन्में थे? कहाँ अस्थियाँ बिखर गई? कोई पानी पिलाने वाला भी नहीं था। यदि कुछ समय जीवित भी रहे होंगे तो कोई बचाने वाला नहीं था। जब C.M. पद था तो नखरा-नाज, अहंकार से सड़ रहा था। किसी की बोलने की हिम्मत नहीं थी। एक पलक में वह मिट्टी का पुतला मिट्टी बन गया। मुख्यमंत्री से गधा बनकर खड़ा हो गया।

➢ ऐसे ही एक कर्नाटक राज्य का मुख्यमंत्री हैलिकॉप्टर दुर्घटना में मरा था। सात दिन में वह स्थान मिला था जहाँ दुर्घटनाग्रस्त हैलिकॉप्टर पड़ा था। कुत्ते हड्डियों को घसीट रहे थे। गीदड़ खा रहे थे।

➢ डबवाली शहर जिला-सिरसा (हरियाणा) में एक प्रोपर्टी डीलर था। परिवार में पत्नी, बेटी-बेटा कुल चार सदस्य थे। बेटी दिल्ली के किसी कॉलेज में पढ़ रही थी। छुट्टियों के कारण लड़की घर आई थी। रविवार को लड़की को दिल्ली हॉस्टल में छोड़ने आते समय कुछ खरीददारी करके लाने के उद्देश्य से चारों जने अपनी कार में दिल्ली के लिए चले। डबवाली से चार कि.मी. के लगभग सिरसा रोड़ पर भाखड़ा नहर की बड़ी ब्रांच राजस्थान कनाल है। उनकी कार का संतुलन बिगड़ गया। गाड़ी उस नहर में गिर गई। शाम का समय था। आगे-पीछे कोई गाड़ी नहीं थी। किसी ने भी कार को नहर में गिरते नहीं देखा। दो दिन बाद खोज हुई। सबके मोबाईल बंद आ रहे थे। तीसरे दिन वह गाड़ी राजस्थान में दिखाई दी जहाँ दो नहर बन जाती हैं। उसके पास अच्छी शानदार कीमती कोठी थी, कई प्लॉट थे। बैंक में भी धन था। एक पल में क्या से क्या हो गया, विचार करें तो कलेजा मुँह को आता है। जब वह कार नहर में गिरी तो बच्चे, पिता-माता से लिपटकर रोये होंगे कि बचा लो-बचा लो। माता-पिता भी भय के कारण हॉय मर गए, हॉय मर गए, भगवान बचा ले, ये चिल्ला रहे होंगे क्योंकि कार में पानी घुसने में पाँच-दस मिनट अवश्य लगती हैं। यह कैसी खतरनाक मौत थी? एकदम गिरकर मर जाए तो भी भय का सामना नहीं होता। वे मौत को आते देखकर तड़फकर मरे। कोई बचाने वाला नहीं था। उस धन का क्या बनेगा जिसके इकट्ठा करने में दिन देखी न रात। पुण्य देखा न पाप। भाई देखा न बाप। परमात्मा के सत्संग में जाने का भी समय मानव के पास नहीं होता। जब तक बैट्री चार्ज रहती है तो धरती आकाश एक करके रखता है। जब ऐसी दुर्गति में मरते हैं तो उस समय परमात्मा को याद करते हैं।

★ जिन बच्चों को सुखी बनाने के लिए धन जोड़ने में पूरा जीवन लगा दिया। परमात्मा स्वपन में भी याद नहीं आया। मौत की भूल पड़ गई। उसका परिणाम यह हुआ कि न आप रहे न बच्चे रहे। कबीर जी ने कहा है कि :-

मौत भूल गया बावले, अचरज किया कौन।<br>ये तन मिट्टी में मिलेगा, ज्यों आटे में लौन।।

कबीर दुःख में सुमरन सब करें, सुख में करे ना कोए।
जे सुख में सुमरन करें, तो दुःख काहे कूँ होए।।
कबीर सुख में सुमरन ना किया, दुःख में किया याद।
कहै कबीर ता दास की, कौन सुनै फरियाद।।

➢ **सन् 2005 में हरियाणा प्रान्त में चण्डीगढ़ में दो कैबिनेट मंत्रियों ने शपथ ग्रहण की :- एक हिसार से ओमप्रकाश जिंदल, दूसरा पूर्व मुख्यमंत्री बंसीलाल का सुपुत्र सुरेन्द्र सिंह। ओमप्रकाश जिंदल का अपना हैलिकॉप्टर था। दोनों उसमें सवार होकर दिल्ली को रवाना हुए। आधे घण्टे बाद दोनों दुर्घटना में मर गए, हैलिकॉप्टर क्रैश हो गया।**

★ **कबीर जी समझाते हैं कि :-**

नाम सुमर ले सुकर्म कर ले, कौन जाने कल की? खबर नहीं पल की।।

**कबीर जी मानव को समझाते हैं कि मानव जीवन का मूल उद्देश्य परमात्मा की भक्ति करना, अच्छे कर्म करना, दान-धर्म करके मोक्ष प्राप्ति करना है। उसे भूलकर डले ढ़ोने में जीवन नष्ट कर जाता है। एक पल का पता नहीं क्या हो जाएगा। फिर भी विचार नहीं करता। अध्यात्म ज्ञान के अभाव का यह परिणाम होता है।**

**कबीर जी ने बताया है कि :-**

कबीर राम नाम कड़वा लगे, मीठे लागै दाम।
दुविधा में दोनों गए, माया मिली न राम।।

★ **संत रामपाल जी सत्संग में उपरोक्त कथाऐं सुनाया करते हैं तथा एक यह कथा भी वे सुनाते हैं :-**

★ **मेरे पूज्य गुरूदेव स्वामी रामदेवानन्द का आश्रम पंजाब प्रान्त के फिरोजपुर जिले की तहसील-तलवंडी भाई की में है। उनके सतलोक गवन के पश्चात् वहाँ की संगत की प्रार्थना पर मैं प्रत्येक महीने के दूसरे रविवार को सत्संग किया करता था। शेष समय हरियाणा में सत्संग करता था। मई 1997 के दूसरे रविवार का सत्संग होना था। एक सेठ भक्त का रिश्तेदार सपरिवार एक वृद्धा की मृत्यु के बाद शोक व्यक्त करने शुक्रवार को आया था। वह शनिवार को शाम लगभग चार बजे चण्डीगढ़ अपने घर जाने लगा तो सेठ भक्त ने उससे कहा कि आप आज यहीं रूको, कल सत्संग होगा। सुबह 9 बजे तक आप सत्संग सुनकर प्रसाद खाकर जाना। रिश्तेदार ने कहा कि मेरा एक कंपनी से अनुबंध होना है। कंपनी के अधिकारी कल दो बजे चण्डीगढ़ आऐंगे। उस ठेके में मेरे को पाँच लाख का फायदा होना है। मैंने उनके लिए होटल बुक करवा रखा है। उनकी आगवानी के लिए कल होटल में मेरा होना अनिवार्य है। तलवंडी भाई की अन्य संगत ने भी उस रिश्तेदार से निवेदन किया कि रात-रात की बात है। कल 11 बजे के बाद चले जाना। रिश्तेदार ने कहा कि मैंने अन्य संतों के बहुत सत्संग सुने हैं, परंतु आज मेरे पास समय नहीं है। संगत ने कहा है कि आपने ऐसा सत्संग नहीं सुना होगा। एक बार सुन लोगे तो नींद-सी समाप्त हो जाएगी। आँखें खुल जाऐंगी, परंतु रिश्तेदार को**

**तो पाँच लाख के अतिरिक्त कुछ दिखाई ही नहीं दे रहा था। उस समय यदि उसे कोई कह देता कि कल दस बजे परमात्मा ने आना है। आप दर्शन करके जाना तो भी वह मना कर देता। परिवार में बेटा-बेटी तथा दो वे पति-पत्नी थे। चारों कार में सवार होकर चल पड़े। अंबाला शहर के पास जी.टी. रोड़ पर बजरी से भरा ट्रक सड़क के मध्य में खराब खड़ा था। पिछले दोनों पहिए निकालकर जैक लगा रखा था। दुर्भाग्यवश पूरी स्पीड से चल रही कार ट्रक के नीचे घुस गई। जैक निकल गया। ट्रक कार पर गिर गया। चारों उसी समय मर गये। अब चाट ले उस पाँच लाख के फायदे को।**

कबीर राम नाम कड़वा लगै, मीठे लागे दाम। दुविधा में दोनों गए, माया मिली ना राम।।

**★ युद्धिष्ठर पाण्डव से यक्ष ने एक प्रश्न यह भी किया था कि दुनिया में सबसे बड़ा आश्चर्य क्या है? युद्धिष्ठर ने कहा कि हम अन्य को मरता देखते हैं। सब कुछ छोड़कर जा रहा है, परंतु अपने विषय में कभी चिंता नहीं करते कि यह दशा हमारी भी होगी। कुछ शुभ कर लें, पाप से डर लें। कारण यह है कि कबीर अध्यात्म ज्ञान का अभाव जीव के मानव जीवन का नाश है। कबीर जी की यथार्थ अध्यात्म ज्ञान व मोक्ष मंत्र विश्व में मेरे (संत रामपाल जी के) अतिरिक्त किसी के पास नहीं है। यह विश्वास होना कठिन है क्योंकि भ्रमित ज्ञान बताने वाले संत बहुत हैं।**

**➢ इन सब कथाओं को सुनाने का अभिप्राय यह है कि जो शेष बचे हैं, वे समझते हैं कि हम अभी नहीं मरेंगे। मैं यह बताना चाहता हूँ कि जो मर गए, वे भी यही सोचा करते थे। यह दुःखद घटना किसी के साथ भी घट सकती है। जो भक्ति नहीं करते, वे कोरे पाप साथ लेकर जाएेंगे या भक्ति बिन खाली जाएेंगे। मानव जन्म भी शीघ्र न पाएेंगे। नरक में तथा चौरासी लाख प्रकार के प्राणियों के शरीरों में कष्ट उठाऐंगे। मैं आप सबको परमात्मा के विधान से परिचित करवाकर घोर कष्ट से बचाना चाहता हूँ। जो भक्ति करते हैं, परंतु शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण करते हैं, गीता अध्याय 16 श्लोक 23 के अनुसार कोई उनको कोई आध्यात्मिक लाभ नहीं मिलेगा। वे साधना करके भी धोखा खाऐंगे। मैं सतर्क कर रहा हूँ कि आप मेरे से दीक्षा लें। पूर्ण मोक्ष मिलेगा। सुख मिलेगा, आध्यात्मिक शक्ति यानि सिद्धि मिलेगी जो मोक्ष के लिए प्रयोग की जाती है। किसी के लाभ-हानि के लिए भक्त प्रयोग नहीं कर सकता और परमगति यानि पूर्ण मोक्ष मिलेगा। वह सनातन परम धाम (शाश्वतम् स्थानम्) मिलेगा जिसके विषय में गीता अध्याय 18 श्लोक 62 में कहा है कि गीता ज्ञान देने वाले ने अपने से अन्य परमेश्वर की शरण में जाने के लिए कहा है। उस परमेश्वर की कपा से ही जीव परमशांति यानि पूर्ण मोक्ष तथा सनातन परम धाम को प्राप्त करता है। यह मोक्ष वह है जिसका वर्णन गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में है। गीता ज्ञान देने वाले ने कहा है कि तत्वज्ञान रूपी शस्त्र से अज्ञान को काटकर उसके पश्चात् परमात्मा के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ जाने के पश्चात् साधक कभी लौटकर संसार में नहीं आते यानि उनका जन्म-मरण सदा के लिए समाप्त हो जाता है। यह सत्य साधना वर्तमान में मेरे (संत**

**रामपाल के) पास है, विश्व में किसी के पास नहीं है। सत्य साधना पूर्ण परमात्मा कबीर जी की करने से साधक के पाप समाप्त हो जाते हैं। इसका प्रमाण वेदों (यजुर्वेद अध्याय 8 श्लोक 13) में भी है तथा पूर्ण परमात्मा अपने सत्य साधक की आयु भी बढ़ा देता है। वेद भी गवाह हैं। ऋग्वेद मण्डल 10 सूक्त 161 मंत्र 2 में कहा है कि यदि साधक की आयु शेष न हो, मत्यु के निकट पहुँच गया हो तो भी मैं उसको मत्यु से छुड़वाकर सौ वर्ष की आयु प्रदान कर दूँगा। उसको प्राप्त भी होऊँगा। इसलिए मेरा निवेदन है कि शीघ्र आऐं और अपनी आत्मा का कल्याण करवाऐं।**

**➢ एक पंजाब व हरियाणा के गवर्नर साहब श्री सुरेन्द्र नाथ जी थे। उन्होंने सन् 1985 में रिटायरमेंट से छः महीने पहले हिमाचल प्रदेश की पहाड़ियों पर मनोरम स्थान पर तीन करोड़ का प्लॉट मोल लिया। सोचा था कि जीवन का शेष समय उस सुंदर स्थान पर बिताऐंगे। प्लॉट की रजिस्ट्री करवानी थी। हैलिकॉप्टर में तीन करोड़ रूपये (उस समय सौ रूपये का सबसे बड़ा नोट था) लेकर गवर्नर साहब अपनी पत्नी व छोटे बेटे के साथ चण्डीगढ़ से चले। रास्ते में पहाड़ों में हैलिकॉप्टर दुर्घटनाग्रस्त हो गया। तीनों मर गए। नोट वहीं बिखरते फिरे। उन नोटों को बकरियों ने खाया और थूक दिया। गडरियों ने थैले भर-भरकर ढ़ोए। गवर्नर साहब की सरकारी कोठी की तलाशी ली गई। तहखाने में चालीस करोड़ रूपये मिले जो बिना हिसाब के थे यानि दो नंबर के थे। सब रूपये सरकारी कोष में जमा किए गए। माननीय गवर्नर साहब ने पाप से धन संग्रह करने में कोरे पाप इकट्ठे किए। धन तो यहीं रह गया, सपरिवार विनाश को प्राप्त हुआ और वे पाप साथ ले गया। गवर्नर तो गधा बनेगा और गवर्नरनी गधी बनेगी, यह परमात्मा का विधान है।**

**★ संत गरीबदास जी ने परमात्मा का विधान बताया है :-**

गरीब, मत्यु पीछे तू पशुआ कीजै, गधा बैल बनाय।
छप्पन भोग कहाँ मन बौरे, कुरड़ी चरने जाय।।

**अर्थात् जो प्राणी मानव जन्म प्राप्त करके सत्य साधना शास्त्रानुकूल नहीं करते। मत्यु के पश्चात् गधे-बैल आदि पशुओं के जीवन प्राप्त करते हैं। मानव जीवन में मोहन भोजन खाते थे। हलवा, खीर, कचौरी-पकौड़ी तथा कई-कई सब्जी बनाकर खाते थे। छप्पन प्रकार के व्यंजन खाते थे। गधे के जीवन में वह भोजन नहीं मिलता। फिर तो कुरड़ी (कूड़े-कचरे के ढ़ेर) पर चरने यानि भोजन खाने जाएगा। इसलिए समय रहते संभल जाओ।**

गरीब, सुखदेव ने चौरासी भुगती, बना पजावै खर वो।
तेरी क्या बुनियाद प्राणी, तूं पैंडा पंथ पकर वो।।

**अर्थात् संत गरीबदास जी ने परमात्मा कबीर जी से प्राप्त अध्यात्म ज्ञान में परमात्मा का विधान बताया है कि जो मानव जीवन प्राप्त प्राणी भक्ति करता है, परंतु सत्य साधना शास्त्रविधि अनुसार नहीं करता। उसे भी भक्ति का कोई लाभ नहीं मिलता। सुखदेव ऋषि जी ने अपनी किसी पूर्व जन्म की कथा बताई कि वह**

**भी भक्ति करके भी खर (गधा) बना था। इसलिए संत गरीबदास जी ने बताया है कि हे भोले मानव! जब शास्त्रविरूद्ध साधना करके सुखदेव जैसे महर्षि भी चौरासी लाख योनियों के कष्ट को प्राप्त हुए यानि खर बने तो तेरी क्या बुनियाद है? इसलिए वह सत्य भक्ति वाला पंथ (मार्ग) पकड़ ले। अपना कल्याण करवा ले। वह वास्तविक भक्ति मार्ग वर्तमान में संत रामपाल दास जी महाराज के अतिरिक्त पृथ्वी पर किसी संत के पास नहीं है। यह जाँच-पड़ताल की जा सकती है।**

**हम निवेदन करते हैं कि शिक्षित समाज संत रामपाल जी के तत्वज्ञान को पढ़ें। सत्संग की DVD देखें या टी.वी. चैनल साधना पर शाम 07:30 से 08:30 बजे सत्संग देखें या Youtube पर ''सतलोक आश्रम बरवाला'' लिखकर सर्च करें, फिर उस चैनल पर क्लिक करके ''आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा चारों शंकराचार्य बनाम संत रामपाल'' देखें-सुनें, आँखें खुल जाऐंगी। आपका मानव जीवन धन्य हो जाएगा। खुशी होगी। यदि आप नहीं सुधरे तो परमात्मा के दरबार में आप कटघरे में खड़े किए जाओगे। आपसे प्रश्न किया जाएगा कि मुकदमा नं. 429-430/2014 थाना-बरवाला जिला-हिसार, हरियाणा (भारत) में जिन निर्दोषों को तूने सजा सुनाई थी, वे कितने आदमी थे। आप बोलोगे! 23 सरकार। कितनों को सजा दी? सबको सरकार। क्या यह न्याय था? आप कहोगे कि आपका नमक खाया है, क्षमा करो। धर्मराज जो विश्व का प्रधान न्यायधीश है, वह कहेगा कि अब यमदूतों के मुगदर खा। ले जाओ इस अपराधी को। सिर के बाल उड़ा दो, मार-मारकर डाल दो नरक में। वहाँ हम हँस रहे होंगे, आप रो रहे होंगे। कबीर जी ने कहा है :-**

कबीर, जब तुम आए जगत में, जगत हँसा तुम रोये।
ऐसी करनी कर चलो, तुम हँसो जग रोये।।

**हम जगत से हँसते हुए जाऐंगे। यदि आप नहीं संभले तो रोते हुए जाओगे और जो ऊपर बताया, यह कष्ट भी उठाओगे।**

**☞ संत रामपाल जी द्वारा अन्य धर्मों की जानकारी दी गई जो इस प्रकार है:-**

**★ राधा स्वामी पंथ आगरा तथा उसकी शाखा डेरा सच्चा सौदा सिरसा तथा जगमाल वाली, राधास्वामी ब्यास डेरा, दिनोद (भिवानी), राधास्वामी वाली भक्ति को नया नाम ''जयगुरूदेव'' देकर मथुरा में डेरा बना है। ये सब सतलोक व सतपुरूष का राग अलापते रहते हैं। सतलोक में क्या यथार्थ व्यवस्था है। सतपुरूष वास्तव में कैसा है? इनको इस विषय में क-ख का भी पता नहीं है। इनकी साधना कबीर जी द्वारा बताई साधना के विपरित है। जिस कारण से व्यर्थ है। करोड़ों जीवों के अनमोल मानव जीवन को नष्ट करने में लगे हैं। एक निरंकारी पंथ है। उनके ज्ञान का भी कोई सिर-पैर नहीं है। उस पंथ में भी करोड़ों जीव फँसे हैं।**

**★ निरंकारी पंथ :- इस पंथ की स्थापना सन् 1929 में बाबा बूटा सिंह ने की थी। इनका सिद्धांत है कि परमात्मा निराकार है। यह भी कहते हैं कि हम परमात्मा के दर्शन करवा देते हैं। पहले परमात्मा देखो, फिर हम पर विश्वास करो। इनसे पूछा जाए कि निराकार को कैसे देखा जा सकता है? बरगला रहे हैं। परमात्मा का**

दर्शन करवाने के लिए इनके गुरू जी दोनों हाथों की हथेलियों (पंजों) को सामने हवा में एक फुट के अंतर में रोक लेते हैं और कहते हैं कि दोनों पंजों के बीच में जो खाली जगह है, यह परमात्मा मानो यानि परमात्मा निराकार है। इसलिए सर्वव्यापक है। यह परमात्मा का दर्शन हो गया, ऐसे कहते हैं। इनका भक्ति करने का नाम मंत्र है ''तू ही एक निरंकार है, मैं तेरी शरण मैंनु बख्श ले''। इसको बार-बार बोलकर जाप करने से मुक्ति बताते हैं जो शास्त्रों में प्रमाणित न होने से व्यर्थ है। इस निरंकारी पंथ के दूसरे गद्दी वाले बाबा अवतार सिंह जो सन् 1943 से 1962 तक गद्दी पर रहे। तीसरे बाबा गुरूवचन सिंह सन् 1962 से 1980 तक गद्दी पर रहे जिनकी सन् 1980 में हत्या कर दी गई थी। उसके पश्चात् चौथे बाबा हरदेव सिंह जी जो गुरूवचन जी के पुत्र थे, सन् 1980 में गद्दी पर बैठे। सन् 2016 में विदेश में गए थे। वहाँ दुर्घटना में मरे थे। पाँचवीं बाबा हरदेव सिंह की पत्नी सविंदर कौर सन् 2017 में गद्दी पर बैठी जो जुलाई 2018 में कैंसर रोग से मरी। छठी बाबा हरदेव सिंह जी की छोटी बेटी सुदीक्षा सन् 2018 से गद्दी पर है। इस पंथ से किसी का कल्याण संभव नहीं है।

☞ प्रजापिता ब्रह्मा कुमारी पंथ :- इस पंथ के प्रवर्तक लाला श्री लेखराज जी शर्राफ थे। इस पंथ का मानना है कि शिव बाबा सबका मालिक है तथा शंकर एक साकार देवता है जो तमगुण प्रधान है। शिव बाबा निराकार है। वह किसी अन्य के शरीर में प्रवेश करके अपना कार्य करता है। उसी ने श्री क ष्ण में प्रवेश करके श्रीमद्भगवत गीता का ज्ञान दिया था। उसी ने श्री लेखराज जी के शरीर में प्रवेश करके यह पंथ चलाया है। श्री लेखराज जी बाल-बच्चेदार थे। शर्राफ (सुनार) का कार्य करते थे। शिव बाबा वर्तमान में अधेड़ स्त्री या पुरूष में प्रवेश करता है। जिस अधेड़ आयु के पुरूष में प्रेत की तरह प्रवेश करके ज्ञान बताता है, उसे ब्रह्माकुमार कहते हैं। जिस अधेड़ स्त्री में प्रेतवत प्रवेश करके ज्ञान बोलता है, उसे ब्रह्माकुमारी कहते हैं। अधिकतर इनका बाबा शिव महिलाओं में प्रवेश करके लीला करता है। इसलिए इस पंथ का नाम ब्रह्माकुमारी पंथ पड़ा है। इनका मानना है कि जिसने गीता ज्ञान कहा, वही है शिव बाबा जो इनका इष्ट देव है जो गीता अध्याय 11 श्लोक 32 में कहता है कि मैं बढ़ा हुआ काल हूँ। अब प्रकट हुआ हूँ। मैं सब सेना का नाश करूँगा। हे अर्जुन! नहीं लड़ेगा तो भी इन सबको मार दूँगा जो गीता अध्याय 4 श्लोक 5 , अध्याय 2 श्लोक 12, अध्याय 10 श्लोक 2 में अपनी स्थिति बता रहा है कि हे अर्जुन! तेरे और मेरे बहुत जन्म हो चुके हैं। तू नहीं जानता, मैं जानता हूँ। मेरी उत्पत्ति को देवता तथा ऋषिजन भी नहीं जानते क्योंकि ये सब मेरे से ही उत्पन्न हुए हैं। जो अपनी साधना का मंत्र केवल एक ओं (ओम् = ॐ) अक्षर गीता अध्याय 8 श्लोक 13 में बताता है, उसका अंतिम स्वांस तक स्मरण करने से ॐ नाम के जाप से मिलने वाली परमगति मिलती है।

★ गीता अध्याय 7 श्लोक 18 में अपनी साधना से मिलने वाली गति को अनुत्तम यानि घटिया (Bad) गति यानि मुक्ति कहा है क्योंकि जन्म-मरण गीता ज्ञान

देने वाले शिव बाबा काल का भी होता है। इसलिए इसने गीता अध्याय 18 श्लोक 61-62 में अपने से अन्य परमेश्वर बताया है तथा कहा है कि हे भारत! तू सर्वभाव से उस परमेश्वर की शरण में जा। परमात्मा की कपा से ही तू परम शान्ति को तथा सनातन परम धाम को प्राप्त होगा। गीता अध्याय 15 श्लोक 4 में कहा है कि तत्वदर्शी संत से तत्वज्ञान मिलने के पश्चात् परमेश्वर के उस परम पद की खोज करनी चाहिए जहाँ जाने के पश्चात् साधक फिर लौटकर कभी संसार में नहीं आते। मैं उसकी शरण में हूँ। उस परम अक्षर ब्रह्म यानि सच्चिदानन्द घन ब्रह्म के उस परम पद की प्राप्ति का मंत्र गीता अध्याय 17 श्लोक 23 में बताया है। कहा है कि सच्चिदानन्द घन ब्रह्म यानि परम अक्षर की प्राप्ति का ॐ-तत्-सत् यह तीन नाम के मंत्र का स्मरण है।

★ ब्रह्माकुमारी पंथ के अनुयाई कोई मंत्र जाप नहीं करते। वे केवल काल ब्रह्म (जिसे वे शिव बाबा कहते हैं) के द्वारा अधेड़ महिला में प्रवेश करके बोला ज्ञान लिख लेते हैं, जिसे वे मुरली कहते हैं, उसको पढ़ते हैं। इसी से अपना कल्याण मानते हैं जो शास्त्रविरूद्ध होने से व्यर्थ है जो गीता अध्याय 16 श्लोक 23 में स्पष्ट किया है। इनमें से कुछ अब ॐ शान्ति बोलते हैं। यह इनका जाप मंत्र नहीं है। ये इनका नारा है। इनका ज्ञान बिना सिर-पैर का है जो किसी शास्त्र से मेल नहीं करता।

★ ब्रह्माकुमारी पंथ का ज्ञान इनके शिव बाबा काल ब्रह्म ने मुर्लियों के रूप में अधेड़ महिला ब्रह्माकुमारी में प्रवेश करके बताया है जो इस प्रकार है :-

एक युग 1250 वर्ष का है। कुल चार युग हैं। चारों का कुल समय पाँच हजार (5000) वर्ष का है। इस काल ब्रह्म ने गलती भी की है। काल ब्रह्म ने अगली मुरली में कहा है कि पाँच युग होते हैं। {पाँच युग मानेंगे तो कुल समय पाँच हजार वर्ष से अधिक हो जाएगा क्योंकि इनका एक युग एक हजार दो सौ पचास (1250) वर्षों का है।}

★ अन्य सिद्धांत बताया है :- ये पुनर्जन्म को मानते हैं। कहते हैं कि मानव का अगला जन्म मानव का ही होगा। वह अन्य प्राणियों के शरीर प्राप्त नहीं करेगा। स्त्री का जन्म स्त्री का होगा। पुरूष का जन्म पुरूष यानि नर का ही होगा।

★ चार युग पूरे होने पर यानि पाँच हजार वर्ष पूरे होने के पश्चात् पथ्वी के सब प्राणी नष्ट हो जाऐंगे। शिव बाबा उनको मारकर कल्याण करेगा। फिर से प्रथम युग की शुरूआत होगी। उस समय जो अंतिम युग में जिस नाम से जिस पिता के नाम से, जिस किसी की पत्नी या पति था, जो जिस शहर या गाँव में था, जिस देश में था, जो अंधा था, लंगड़ा, लुला, काना, भैंगा या सुंदर या कुरूप, गोरा या काला था, वह उसका प्रथम युग में वही नाम, वही पिता का नाम, वही गाँव-शहर का नाम, वही पति-पत्नी, उतनी ही संतान, उनका भी वही नाम तथा शरीर की जैसी भी उपरोक्त स्थिति (लंगड़ा-लुला, काना, अपाहिज या सुंदर-स्वस्थ) थी, उसी रूप-स्वरूप में जन्म व जीवन होगा। और घटनाऐं पूर्व के सब युगों में जीवन में घटी थी, वे ही घटेंगी। जो राजा है, राजा बनेगा। धनी है तो धनी होगा। निर्धन है तो निर्धन होगा।

**★ ब्रह्माकुमारी पंथ के अनुसार यह अंतिम युग चल रहा है। ये यह भी कहते हैं कि गीता का ज्ञान द्वापर युग में ही दिया था, परंतु ये द्वापर को दूसरा युग मानते हैं यानि सतयुग जो इनके अनुसार 1250 वर्ष का है। इसके पश्चात् द्वापर युग आता है। इनके अनुसार लगभग अढ़ाई हजार वर्ष पूर्व गीता का ज्ञान दिया गया।**

**☞ विश्लेषण :- यह उपरोक्त ज्ञान निराधार है। यदि भक्ति करने से भविष्य के जन्मों में भाग्य या शरीर की स्थिति में सुधार नहीं हुआ तो भक्ति की आवश्यकता ही समाप्त हो जाती है। यदि इस पंथ के व्यक्ति कल्याण के इच्छुक हैं तो इनको पुनः विचार करना होगा। इनके अनुसार गीता का ज्ञान लगभग अढ़ाई हजार वर्ष पूर्व दिया गया। तो उस समय महाभारत का युद्ध भी हुआ होगा। ईशा मसीह का जन्म वर्तमान से 2018 वर्ष पूर्व हुआ। प्रथम शंकराचार्य जी का जन्म ईशा से 508 वर्ष पूर्व हुआ यानि वर्तमान से 2526 वर्ष पूर्व हुआ। इनके अनुसार तो 2500 वर्ष तो महाभारत वाले कोई भी पात्र नहीं थे। यह इन दोनों महापुरूषों (ईशा मसीह तथा शंकराचार्य जी) का तो लिखित प्रमाण है। इतिहास गवाह है। महाभारत का युद्ध 5500 वर्ष पहले हुआ था। उस समय ईसाई धर्म था ही नहीं। ब्रह्माकुमारी पंथ का ज्ञान बिना सिर-पैर का यानि झूठा है। इस पंथ में भी लाखों श्रद्धालु जुड़े हैं जिनका अनमोल मानव जीवन नष्ट हो रहा है। इनको विचार करना चाहिए।**

**★ ये उपरोक्त पंथ काल ब्रह्म ने चला रखे हैं जो इसी के जाल में रहेंगे क्योंकि इनकी भक्ति की विधि जो परमात्मा कबीर जी द्वारा बताई गई है, वह नहीं है। अपनी इच्छा से मनमाने नाम जाप कर तथा करवा रहे हैं।**

**★ संत रामपाल जी ने सब पंथों की पुस्तकों को प्रोजेक्टर पर जनता को सत्संग में दिखाया है। हमने D.V.D व C.D बनाकर Website व Youtube पर अपलोड कर रखी हैं। उनको देखने से तुरंत सत्य-असत्य का निर्णय हो जाता है। जिन्हें देखकर उपरोक्त काल के पंथों को त्यागकर अनेकों व्यक्ति संत रामपाल जी से दीक्षा लेकर अपना तथा अपने परिवार का जीवन धन्य कर रहे हैं।**

**★ संत रामपाल जी के सत्संगों से :-**

## ''गुरू बिना साधना सफल नहीं होती''

**कबीर जी ने यथार्थ अध्यात्म ज्ञान यानि तत्वज्ञान में कहा है कि :-**

कबीर, गुरू बिन माला फेरते, गुरू बिन देते दान।
गुरू बिन दोनों निष्फल हैं, चाहे देखो बेद पुराण।।

**अर्थात् गुरू से दीक्षा लिए बिना नाम जाप करना तथा दान करना व्यर्थ है। प्रमाण दिया है कि :-**

कबीर, राम कष्ण से कौन बड़ो, उन्हों भी गुरू कीन्ह।
तीन लोक के वे धनी, गुरू आगे आधीन।।1।।
कबीर, गर्भ योगेश्वर गुरू बिना, लाग्या हर की सेव।
कह कबीर बैकुण्ठ से फेर दिया सुखदेव।।2।।

साधकों को दीक्षा के समय बताया जाता है। इसका गीता अध्याय 17 श्लोक 23 में कहे ''ऊँ तत् सत्'' से सम्बन्ध है।

## ''काल की परिभाषा''

★ धर्मदास जी ने निवेदन किया आप सही कह रहे हो। किसी भी पुस्तक में आप जैसा ज्ञान नहीं है। हे परमात्मा कबीर जी! काल ब्रह्म की परिभाषा बताऐं। परमात्मा कबीर जी ने एक ही उदाहरण से काल की परिभाषा बताई। कहा कि जैसे कसाई बकरे-बकरी पालता है। उसके पीछे उसका स्वार्थ निहित होता है। वह उन बकरों-बकरियों के लिए चरागाह बनवाता है। पीने के पानी के कुण्ड बनवाता है। गर्मी-सर्दी-बारिश से बचने के लिए छप्पर (सैड) डलवाता है। हिंसक पशुओं से बचाने के लिए बाड़ा बनवाता है। इस सुविधा को देखकर बकरे उस कसाई मालिक को एक अच्छा इंसान मान बैठते हैं। जब वह उस बाड़े में आता है, उनको चारा डालता है तो बकरे उसे प्यार देने के लिए अगले पैर उठाकर उसके सीने पर अपना सीना लगाना चाहते हैं। वह उनके शरीर को छूकर देखता है कि इस बकरे में कितना माँस हो गया है। वह बकरा समझता है कि यह मालिक तेरे से कितना लगाव कर रहा है। यह तेरे से प्यार करता है। बकरा उस कसाई के हाथ चाटता है। बकरे-बकरी अपने-बच्चे उत्पन्न करते हैं। उनके बच्चों से वे बहुत प्यार करते हैं। यदि कोई दूसरी बकरी या बकरा एक के बच्चों को टक्कर मार देता है तो उसके साथ बकरे के बच्चे के माता-पिता लड़ने के लिए दौड़ते हैं। उसे वहाँ से भगाकर दम लेते हैं। कसाई ने तीन नौकर रखे होते हैं। एक नौकर नए बकरे-बकरी मोल लाकर बाड़े में छोड़ता है। दूसरा नौकर उन बकरों के चारे तथा पालन की व्यवस्था करता है। पानी पिलाता है। रक्षा करता है। तीसरा नौकर मालिक के आदेश से जितने बकरे काटने हैं, उनको बाड़े से निकालकर संहार कर देता है। उस समय वह नहीं देखता कि किस परिवार के कितने बकरे-बकरी काटने हैं। उनमें किसी के केवल बच्चे कट जाते हैं, किसी के माता-पिता, किसी का पूरा परिवार कट जाता है।

इसी प्रकार काल बह्म ने अपने तीनों पुत्रों ब्रह्मा रजगुण, विष्णु सतगुण तथा शंकर तमगुण के विभाग बाँटे हैं। ये काल कसाई के आदेश के अनुसार काल के पथ्वी रूपी बाड़े का संचालन कर रहे हैं। किसी का पूरा परिवार दुर्घटना में मारा जाता है। किसी का पिता, किसी की पत्नी, किसी की बेटी रोग या दुर्घटना से मारे जाते हैं। काल कसाई प्रतिदिन एक लाख मानव शरीरधारी प्राणियों को खाता है। हे धर्मदास! यह परिभाषा है काल ब्रह्म की।

यह उदाहरण सुनकर सन्त धर्मदास को कोई संशय नहीं बचा और इस काल लोक से घणा बन गई। सतलोक जाने की तड़प लगी। सत्य साधना परमात्मा कबीर जी से प्राप्त करके मोक्ष प्राप्त किया।

★ जिस लोक में हम रह रहे हैं, इसका यथार्थ चित्रण परमात्मा कबीर जी ने इस

**उदाहरण में किया है। हम समाचार पत्रों में पढ़ते हैं कि एक परिवार में 12 सदस्य थे। किसी शास्त्रविधि त्यागकर मनमाना आचरण करने व करवाने वाले संत के अनुयाई थे। अच्छा व्यवसाय था। रविवार के सत्संग में रात्रि की मस्त नाईट को देखने गए थे। पिता जी नहीं गया था। शेष ग्यारह सदस्य गए थे। वापिस आते समय दुर्घटना में ग्यारह के ग्यारह मर गए। अब क्या बचा उस वृद्ध के पास जो उनको सुखी देखने के लिए जीवित था। यह कसाई का लोक है। इसका नाम ज्योति निरंजन है। इसी को काल ब्रह्म कहा जाता है। ऋषि लोग इसे केवल ब्रह्म कहते हैं। इसी के तीन पुत्र ब्रह्मा रजगुण, विष्णु सतगुण तथा शिव तमगुण हैं। ये इसके खाने के लिए यह व्यवस्था कर रहे हैं। इसलिए कबीर परमात्मा जी बार-बार कह रहे हैं कि :-**

चल हंसा सतलोक हमारे छोड़ो ये संसारा रे।
इस संसार का काल है राजा, जिसने माया जाल पसारा रे।

**विचार करें :- काल द्वारा ये पंथ चला रखे हैं ताकि यह भोला मानव काल के माया जाल में फँसा रहे। यह परिवार निश्चिंत था कि हमने गुरू बना रखा है जिसके करोड़ों अनुयाई हैं। हमारा कल्याण अवश्य होगा। उनको तत्वज्ञान नहीं था। जिस कारण से भक्ति करके भी धोखा खाया। गीता अध्याय 16 श्लोक 23 में जो कहा है, वह शत प्रतिशत सत्य है। यह परिवार जो साधना कर रहा था, वह शास्त्र प्रमाणित नहीं है जिसका यह परिणाम हुआ।**

## पुस्तक ''गरिमा गीता की'' से कुछ अंश''

**संत धर्मदास जी ने श्रीमद्भगवत गीता का ज्ञान विस्तार से सुनने की इच्छा व्यक्त की तथा परमात्मा कबीर जी ने संक्षिप्त में सब बता दिया। उस गीता ज्ञान को संत रामपाल जी ने गीता का यथार्थ अनुवाद करके पुस्तक ''गहरी नजर गीता में'' तथा ''गरिमा गीता की'' में विस्तार से बताया है। पुस्तक ''गरिमा गीता की'' से कुछ अंश यहाँ लिखते हैं।**

# पुस्तक ''गरिमा गीता की'' से कुछ ज्ञान''

## ''भूमिका''

**इस पुस्तक में श्रीमद्भगवत गीता के सम्पूर्ण ज्ञान का यथार्थ प्रकाश किया गया है जो गीता से 18 अध्यायों के 700 श्लोकों का हिन्दी सारांश है। ऐसा आज तक किसी हिन्दू धर्म के गुरू ने तथा गीता के अनुवादकर्ता ने नहीं किया। सभी ने भोले हिन्दू समाज को भ्रमित करके उल्टा पाठ पढ़ाया है। मेरा मानव समाज से निवेदन है कि इन झूठे गुरूओं की मेरे साथ आध्यात्मिक ज्ञान चर्चा करवाऐं। तब पता चलेगा ज्ञानी और अज्ञानी का। इस पुस्तक को ध्यानपूर्वक दिल थामकर पढ़ें। आप स्वयं समझ जाओगे कि माजरा क्या है? इसी पुस्तक में लिखी सृष्टि रचना में तथा गीता के सारांश में आप जी को श्री ब्रह्मा, विष्णु, महेश जी के माता-पिता तथा**

देवी दुर्गा के पति कौन हैं? आदि का ज्ञान भी होगा जिसे आज तक अपने धर्मगुरू नहीं बता पाए जो अपने ही ग्रन्थों में लिखे हैं।

श्रीमद्भगवत गीता चारों वेदों (ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद) का संक्षिप्त रूप है। दूसरे शब्दों में गागर में सागर है। चारों वेदों में अठारह हजार (18000) श्लोक (मंत्र) हैं। उनको गीता में 574 श्लोकों में लिखा है। जिस कारण से गीता में सांकेतिक शब्द अधिक हैं। वैसे तो गीता में सात सौ (700) श्लोक हैं। जिनमें 574 काल ब्रह्म ने श्री कृष्ण के मुख से कहे हैं, शेष श्लोक संजय तथा अर्जुन के कहे हैं जो ज्ञान से संबंधित नहीं हैं।

गीता के सांकेतिक शब्दों को हिन्दू धर्म के धर्मगुरू समझ नहीं पाए। जिस कारण से शब्दों के अर्थों का अनर्थ किया है। उदाहरण के लिए गीता अध्याय 18 श्लोक 66 में ''व्रज'' शब्द है। उसका अर्थ है जाना, जाओ, चले जाना, दूर जाना। सर्व गीता अनुवादकों ने व्रज का अर्थ ''आना'' किया है। आप प्रत्येक अनुवादक के किए अनुवाद में इस श्लोक को देखें। एस्कोन वालों ने तो कमाल कर रखा है। गीता अध्याय 18 श्लोक 66 के शब्दार्थ पहले लिखे हैं, नीचे अनुवाद किया है। शब्दार्थ में तो ''व्रज'' शब्द का अर्थ किया है ''जाओ'', परंतु अनुवाद में कर दिया ''मेरी शरण में आओ।''

देखें गीता अध्याय 18 श्लोक 66 के शब्दार्थ तथा अनुवाद की फोटोकॉपी जो भक्तिवेदान्त बुक ट्रस्ट, हरे कृष्ण धाम जूहू, मुंबई-400049 द्वारा प्रकाशित है तथा ए.सी. भक्ति वेदान्त स्वामी प्रभु द्वारा अनुवादित है जिसका पूरा नाम इस प्रकार है कृष्ण कृपा मूर्ति श्री ए.सी. भक्ति वेदान्त स्वामी प्रभुपाद। संस्थापकाचार्यः- अन्तर्राष्ट्रीय कृष्ण भावनामृत संघ।

**सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।**
**अहं त्वां सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ ६६ ॥**

**सर्व-धर्मान्**—समस्त प्रकार के धर्म; **परित्यज्य**—त्यागकर; **माम्**—मेरी; **एकम्**—एकमात्र; **शरणम्**—शरण में; **व्रज**—जाओ; **अहम्**—मैं; **त्वाम्**—तुमको; **सर्व**—समस्त; **पापेभ्यः**—पापों से; **मोक्षयिष्यामि**—उद्धार करूँगा; **मा**—मत; **शुचः**—चिन्ता करो।

**समस्त प्रकार के धर्मों का परित्याग करो और मेरी शरण में आओ। मैं समस्त पापों से तुम्हारा उद्धार कर दूँगा। डरो मत।**

यह फोटोकॉपी गीता अध्याय 18 श्लोक 66 की है। इसमें आप देख रहे हैं कि शब्दार्थ में ''व्रज = जाओ'' किया है, नीचे अनुवाद में लिखा है कि मेरी शरण में आओ।

विचार करें :- अंग्रेजी भाषा के शब्द Go का अर्थ जाना, जाओ है। इस शब्द का अर्थ आना, आओ करना मूर्खता के अतिरिक्त कुछ भी नहीं है। इसी प्रकार गीता प्रैस गोरखपुर से प्रकाशित सर्व गीता अनुवादकों जैसे श्री जयदयाल

गोयन्दका, श्री रामसुख दास जी, महामण्डलेश्वर गीता मनीषी जैसी उपाधि प्राप्त श्री ज्ञानानंद जी, अड़गड़ानंद जी ने तथा अन्य महानुभावों ने गीता के गूढ़ तथा सांकेतिक शब्दों के गूढ़ रहस्य को न समझकर अर्थ न करके अनर्थ किए हैं, गलत अर्थ करके भोली जनता को भ्रमित किया है। इनके द्वारा किए गए गीता के अनुवाद वाली गीता पर प्रतिबंध लगना चाहिए। जिन्होंने गलत अनुवाद किए हैं, उन सबकी अनुवादित गीता से समाज में गीता की गरिमा को ठेस पहुँच रही है तथा गीता का यथार्थ संदेश जनता को नहीं मिल रहा।

जैसे गीता अध्याय 18 श्लोक 62 में भी गीता ज्ञान बोलने वाला अपने से अन्य परमेश्वर की शरण में जाने के लिए कह रहा है। उसी से संबंधित प्रकरण गीता अध्याय 18 श्लोक 66 में है जिसका अर्थ गलत करके गलत अनुवाद किया है। ऐसी-ऐसी अनेकों गलतियाँ गीता के अनुवाद में मेरे अतिरिक्त सबके द्वारा की गई हैं।

गीता के अनुवादक लिखते हैं कि श्री कृष्ण जी ने गीता का ज्ञान अर्जुन से कहा। श्री कृष्ण को विष्णु जी का अवतार यानि स्वयं विष्णु जी ही माता देवकी के गर्भ से उत्पन्न मानते हैं और श्री विष्णु जी उर्फ श्री कृष्ण जी को अविनाशी कहते हैं। जबकि गीता का ज्ञान कहने वाला गीता अध्याय 2 श्लोक 12, अध्याय 4 श्लोक 5, अध्याय 10 श्लोक 2 में अपने को नाशवान कहता है।

कहा है कि हे अर्जुन! तेरे और मेरे अनेकों जन्म हो चुके हैं। कृप्या देखें फोटोकॉपी गीता अध्याय 4 श्लोक 5 की जिसका अनुवाद भी हिन्दू धर्मगुरूओं ने किया है।

**बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि तव चार्जुन।**
**तान्यहं वेद सर्वाणि न त्वं वेत्थ परन्तप॥ ५॥**

बहूनि, मे, व्यतीतानि, जन्मानि, तव, च, अर्जुन,
तानि, अहम्, वेद, सर्वाणि, न, त्वम्, वेत्थ, परन्तप॥ ५॥

**इसपर श्रीभगवान् बोले—**

| | | | |
|---|---|---|---|
| **परन्तप** | = हे परन्तप | **व्यतीतानि** | = हो चुके हैं। |
| **अर्जुन** | = अर्जुन! | **तानि** | = उन |
| **मे** | = मेरे | **सर्वाणि** | = सबको |
| **च** | = और | **त्वम्** | = तू |
| | | **न** | = नहीं |
| **तव** | = तेरे | **वेत्थ** | = जानता, (किंतु) |
| **बहूनि** | = बहुत-से | **अहम्** | = मैं |
| **जन्मानि** | = जन्म | **वेद** | = जानता हूँ। |

**अन्य प्रमाण :- श्री देवी महापुराण के तीसरे स्कंद के अध्याय 4-5 पष्ठ 138 की सम्बन्धित प्रकरण की फोटोकॉपी :-**

१३८ * संक्षिप्त देवीभागवत * [ तीसरा स्कन्ध

भगवान् शंकर बोले—'देवी! यदि महाभाग विष्णु तुम्हींसे प्रकट हुए हैं तो उनके बाद उत्पन्न होनेवाले ब्रह्मा भी तुम्हारे ही बालक हुए। फिर मैं तमोगुणी लीला करनेवाला शंकर क्या तुम्हारी संतान नहीं हुआ—अर्थात् मुझे भी उत्पन्न करनेवाली तुम्हीं हो। शिवे! सम्पूर्ण संसारकी सृष्टि करनेमें तुम बड़ी चतुर हो।

सूर्य जगत्को प्रकाशित करता है। तुम शुद्धस्वरूपा हो, यह सारा संसार तुम्हींसे उद्भासित हो रहा है। मैं, ब्रह्मा और शंकर—हम सभी तुम्हारी कृपासे ही विद्यमान हैं। हमारा आविर्भाव और तिरोभाव हुआ करता है। केवल तुम्हीं नित्य हो, जगज्जननी हो, प्रकृति और सनातनी देवी हो।

**यह फोटोकॉपी श्री देवी पुराण की है। इसमें श्री विष्णु जी स्वयं स्वीकार कर रहे हैं कि मेरा (विष्णु का) श्री ब्रह्मा का तथा श्री शिव का आविर्भाव यानि जन्म तथा तिरोभाव यानि मरण होता है। इसी फोटोकॉपी में यह भी प्रमाणित है कि इन तीनों को जन्म देने वाली भी देवी दुर्गा जी यानि अष्टांगी है। हिन्दू धर्म के अज्ञानी धर्मगुरू कहते हैं कि इनके कोई माता-पिता नहीं हैं। इस प्रकार की अनेक मिथ्या कथाऐं शास्त्रों के विपरित बताकर इन अज्ञानियों ने हिन्दू समाज का बेड़ा गरक कर रखा है।**

**हिन्दू धर्मगुरू कहते हैं कि श्री विष्णु जी सतगुण, श्री शिव जी तमगुण व अन्य देवी-देवताओं की पूजा करो जबकि गीता में अध्याय 7 श्लोक 12-15 तथा 20-23 में कहा है कि इनकी पूजा करने वाले राक्षस स्वभाव को धारण किए हुए, मनुष्यों में नीच दूषित कर्म करने वाले मूर्ख हैं।**

**हिन्दू धर्मगुरू श्री ब्रह्मा, श्री विष्णु तथा श्री शिव जी को ईश यानि सर्व के स्वामी बताते हैं जबकि श्री शिव महापुराण भाग-1 में विद्येश्वर संहिता पष्ठ 17-18 अध्याय 9-10 में स्पष्ट है कि सदाशिव यानि काल ब्रह्म श्री ब्रह्मा जी, श्री विष्णु जी तथा शिव जी के पिता जी हैं जो गीता अध्याय 11 श्लोक 32 में कह रहा है कि मैं काल हूँ। उसने विद्येश्वर संहिता भाग-1 के पष्ठ 17 पर आपस में लड़ रहे श्री ब्रह्मा जी तथा श्री विष्णु जी के मध्य में तेजोमय स्तम्भ खड़ा करके उनका युद्ध बंद करवाकर कहा कि तुम अपने को संसार का ईश यानि स्वामी कह रहे हो, इस बात पर लड़ रहे हो। तुम ईश (प्रभु=भगवान) नहीं हो। यह सब मेरा है। मेरा एक ॐ (ओम्) मंत्र भक्ति का है जो पाँच अवयवों से एकीभूत होकर यानि अ,उ,म,नाद तथा बिंदु से मिलकर एक ॐ (ओम्) अक्षर बना है। गीता अध्याय 8 श्लोक 13 में भी इसी ने श्री कष्ण में प्रेतवत् प्रवेश करके गीता ज्ञान कहा था। उसमें कहा है कि मुझ ब्रह्म का केवल एक ओम् (ॐ) अक्षर है उच्चारण करके स्मरण करने का।**

**श्री शिव पुराण का प्रकरण बताता हूँ :- शिवपुराण के विद्येश्वर संहिता भाग-1 पर काल ब्रह्म जो उस समय अपने पुत्र शिव के वेश में उपस्थित था, ने**

बताया कि हे पुत्रो! मेरे पाँच कत्य हैं संष्टि, स्थिति, संहार, तिरोभाव तथा अनुग्रह। हे पुत्रो ब्रह्मा, विष्णु! संष्टि की उत्पत्ति ब्रह्मा तेरे को तथा पालन करना विष्णु तेरे को मैंने तुम्हारे तप के प्रतिफल में दिए हैं। संहार (सामान्य प्राणियों को मारना) रूद्र को तथा तिरोभाव (भक्तों तथा देवताओं आदि को मारना) महेश को दिए, परंतु ''अनुग्रह'' कत्य को पाने में कोई भी समर्थ नहीं है।(1-12)

श्री शिव महापुराण के इस प्रकरण से सिद्ध हुआ कि श्री ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव जी ईश यानि संसार के स्वामी (प्रभु) नहीं हैं। इन तीनों का पिता काल ब्रह्म है तथा माता श्री देवी (दुर्गा) जी हैं जो श्री देवी भागवत पुराण यानि देवी पुराण में लिखा है। हिन्दू धर्मगुरूजन अपने शास्त्रों से ही परिचित नहीं हैं तो ये गुरू पद के योग्य नहीं हैं। इन्होंने हिन्दू धर्म के श्रद्धालुओं के मानव जीवन का नाश कर दिया। शास्त्रविधि विरूद्ध भक्ति साधना करवाकर भिखारी, चोर, डाकू, रिश्वतखोर, मिलावटखोर बनाकर छोड़ दिया। गीता अध्याय 16 श्लोक 23-24 में स्पष्ट किया है कि जो साधक शास्त्रविधि त्यागकर अपनी इच्छा से मनमाना आचरण करता है यानि जो भक्ति की साधना शास्त्रों में वर्णित नहीं है, उसे करता है तो उसे न तो सुख प्राप्त होता है, न उसे भक्ति की शक्ति यानि सिद्धि प्राप्त होती है तथा न उसकी गति यानि मुक्ति होती है। इसी कारण से सर्व साधक तन-मन-धन से झूठे गुरूओं द्वारा बताई शास्त्र विरूद्ध साधना, दान-धर्म भी करते हैं। फिर भी न तो घर-परिवार में सुख, न कारोबार में बरकत (लाभ) जिसके लिए प्रत्येक व्यक्ति भगवान की साधना से अपेक्षा करता है। साधना शास्त्रविरूद्ध होने से परमात्मा की और से कोई लाभ नहीं मिलता। जिसकी पूर्ति के लिए चोरी, हेराफेरी, रिश्वत, ठगी, मिलावट आदि अपराध करने लग जाते हैं। कुछ समय पश्चात् नास्तिक हो जाते हैं। ऐसे हिन्दू समाज का बेड़ा गरक शास्त्र ज्ञान से अपरिचित हिन्दू गुरूओं ने कर दिया। मेरे (लेखक-रामपाल दास के) पास शास्त्रों का यथार्थ ज्ञान है तथा शास्त्रोक्त साधना के यथार्थ स्मरण मंत्र हैं जो साधक को सुख यानि घर-परिवार में सुख, कषि व कारोबार में बरकत (लाभ), आध्यात्मिक शक्ति (सिद्धि) तथा पूर्ण मोक्ष प्रदान करते हैं। इस पुस्तक ''गरिमा गीता की'' में आप जी को उन शास्त्रों में वर्णित यथार्थ साधना के मंत्रों की जानकारी पढ़ने को मिलेगी। शास्त्रों के अध्याय, श्लोक तथा पष्ठ भी लिखे हैं जो आप अपनी संतुष्टि के लिए अपने शास्त्रों से मिलान करके जाँच सकते हो।

यदि कोई व्यक्ति (स्त्री-पुरूष) उन मंत्रों को इस पुस्तक में पढ़कर जाप करेगा तो उसे कोई लाभ नहीं होगा। उन मंत्रों को मेरे से या मेरे द्वारा बताई दीक्षा की DVD के माध्यम से दीक्षा लेकर आजीवन मर्यादा में रहकर साधना करने से सर्व लाभ तथा पूर्ण मोक्ष मिलेगा।

श्रीमद्भगवत गीता चारों वेदों (ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद तथा अथर्ववेद) का सारांश है तथा यह पुस्तक ''गरिमा गीता की'' श्रीमद्भगवत गीता का यथार्थ सारांश है। प्रत्येक अध्याय से मक्खन निकालकर फिर उसको शुद्ध करके गीता रूपी

**गाय का घी बनाया है। आप जी इसे पढ़ें तथा गीता की गरिमा से यथार्थ रूप से परिचित होकर स्वयं तथा अपने परिवार को धन्य बनाऐं। मेरे से नाम दीक्षा लेकर मोक्ष प्राप्त करें। विश्व के सर्व प्राणी एक परमेश्वर कबीर जी के बच्चे हैं यानि परमेश्वर द्वारा उत्पन्न आत्माऐं हैं जो काल ब्रह्म के लोक में जन्म-मरण तथा अनेकों कष्ट उठा रहे हैं। परमेश्वर कबीर जी चाहते हैं कि मेरी आत्माऐं मुझे अध्यात्म ज्ञान से पहचानें। फिर सत्य साधना करके सनातन परम धाम (सत्यलोक) में जाकर सदा सुखी जीवन जीऐं। उस परमेश्वर जी ने स्वयं यथार्थ भक्ति मंत्रों को बताया है जो सर्व शास्त्रों में प्रमाण मिला है। जिस कारण सत्य भक्ति की साधना की सार्थकता सिद्ध हुई है। मेरा निष्कर्ष है कि :-**

जीव हमारी जाति है, मानव धर्म हमारा। हिन्दू, मुस्लिम, सिक्ख, ईसाई, धर्म नहीं कोई न्यारा।।

**आप जी इस पुस्तक ''गरिमा गीता की'' में पवित्र गीता के दिव्य सार को पढ़ें तथा अन्य को पढ़ाऐं। भूलों को राह बताऐं। इससे बड़ा पृथ्वी पर कोई पुण्य का कार्य नहीं है। मेरे अनुयाई तथ्यों को आँखों शास्त्रों में देखकर आश्चर्यचकित हुए थे। सत्य को स्वीकार करके तुरंत झूठी साधना त्यागकर सत्य साधना की दीक्षा मुझ दास (रामपाल दास) से लेकर जीवन धन्य कर रहे हैं। साथ-साथ इस अद्वितीय यथार्थ अध्यात्म ज्ञान का प्रचार करके भूले-भटकों को सत्य मार्ग बताकर पुण्य के भागी बन रहे हैं। झूठे गुरूओं से प्रभावित भोली जनता के द्वारा दी जा रही परेशानियों को झेलते हुए प्रचार में लगे हैं। ये आपको अपना भाई-बहन मानते हैं। आपके कल्याण का उद्देश्य रखते हैं। लेखक का उद्देश्य भी मानव समाज का कल्याण करना है। आप जी मेरे द्वारा बताया अध्यात्म ज्ञान समझें। पूर्ण रूप से जाँच करें। फिर हमसे जुड़ें। मर्यादा में रहकर भक्ति करें। तब देखना आपको प्रत्यक्ष लाभ होता महसूस होगा। आप अपने बीते मानव जीवन के समय का व्यर्थ साधना से नष्ट होने का बहुत पाश्चाताप् करोगे। सत्य भक्ति मार्ग मिलने से परमेश्वर कबीर जी की शरण में आने के पश्चात् उन भक्तों-भक्तमतियों, बहनों-माईयों का कोटि-कोटि धन्यवाद करोगे जिन्होंने आप जी को घर बैठों को परमात्मा का सत्य ज्ञान व सत्य भक्ति संदेश पुस्तकों के माध्यम से पहुँचाया। फिर आप ऐसा अनुभव करोगे जैसे कोई मौत के मुख से निकलने पर सुरक्षित परंतु भय-सा महसूस करता है। विचार करेंगे कि हे परमात्मा कबीर जी! हमारा ऐसा कौन-से जन्म का शुभ कर्म फला। जिस कारण से आपकी शरण मिली। यदि यह तत्वज्ञान पढ़ने-सुनने को नहीं मिलता तो लुट-पिट जाते। हमारा अनमोल मानव जीवन नष्ट हो जाता। इसलिए आप जी अविलंब अपने निकट वाले हमारे नामदान केन्द्र पर आऐं और दीक्षा लेकर अपना कल्याण करवाऐं।**

**प्रार्थी-लेखक**
**(संत) रामपाल दास (महाराज)**
**सतलोक आश्रम, बरवाला**
**जिला-हिसार, हरियाणा (भारत)।**

## ''दो शब्द''

हिन्दुओं के शास्त्रों में पवित्र वेद व गीता विशेष हैं, उनके साथ-2 अठारह पुराणों को भी समान दष्टि से देखा जाता है। श्रीमद् भागवत सुधासागर, रामायण, महाभारत भी विशेष प्रमाणित शास्त्रों में से हैं। विशेष विचारणीय विषय यह है कि जिन पवित्र शास्त्रों को हिन्दुओं के शास्त्र कहा जाता है, जैसे पवित्र चारों वेद व पवित्र श्रीमद् भगवत गीता जी आदि, वास्तव में ये सद्शास्त्र केवल पवित्र हिन्दु धर्म के ही नहीं हैं। ये सर्व शास्त्र महर्षि व्यास जी द्वारा उस समय लिखे गए थे जब कोई अन्य धर्म नहीं था। इसलिए पवित्र वेद व पवित्र श्रीमद्भगवत गीता जी तथा पवित्र पुराणादि सर्व शास्त्र मानव मात्र के कल्याण के लिए हैं।

सर्व प्रथम पवित्र शास्त्र श्रीमद्भगवत गीता जी पर विचार करते हैं।

❖ इस पुस्तक में श्रीमद्भगवत गीता का सम्पूर्ण सारांश है जिसमें प्रत्येक अध्याय का भिन्न-भिन्न विश्लेषण किया गया है। विश्व में एकमात्र गीता का यथार्थ प्रकाश किया गया है। मुझ दास (रामपाल) के अतिरिक्त वर्तमान तक गीता के गूढ़ रहस्यों को कोई उजागर नहीं कर सका। सभी ने कुछ शब्दों के अर्थ भी गलत किए हैं तथा श्लोकों का भावार्थ ही बदल दिया।

उदाहरण के लिए गीता अध्याय 18 श्लोक 66 का भावार्थ है कि गीता ज्ञान दाता ने अपने से अन्य परमेश्वर की शरण में जाने के लिए कहा है। व्रज का अर्थ जाना है, परंतु मेरे अतिरिक्त सर्व अनुवादकों ने ''व्रज'' का अर्थ आना किया है। आश्चर्य की बात तो यह है कि गीता अध्याय 18 के ही श्लोक 62 में स्पष्ट व ठीक अर्थ किया है कि गीता बोलने वाले काल ब्रह्म ने अपने से अन्य परम अक्षर ब्रह्म यानि परमेश्वर की शरण में जाने को कहा है। वह परमेश्वर कौन है? इसका ज्ञान हिन्दू गुरूओं को नहीं है। जिस कारण से भोली जनता को भ्रमित करते रहे हैं कि श्री कष्ण ने गीता का ज्ञान बोला तथा अपनी ही शरण में आने के लिए कहा है। जबकि अनेकों अध्यायों के श्लोकों में गीता ज्ञान दाता ने अपने से अन्य उत्तम पुरूष यानि पुरूषोत्तम अविनाशी परमेश्वर के विषय में स्पष्ट कहा कि वही परमात्मा कहा जाता है। तीनों लोकों में प्रवेश करके सबका धारण-पोषण करता है। प्रमाण - गीता अध्याय 15 श्लोक 17 में।

इसके अतिरिक्त गीता अध्याय 8 श्लोक 3 में उसे परम अक्षर ब्रह्म कहा है। इसी अध्याय के श्लोक 8, 9, 10 में उस दिव्य परमपुरूष की भक्ति करने से साधक उसी को प्राप्त होता है। इसी अध्याय 8 के श्लोक 20, 21, 22 में उसी अन्य अमर परमात्मा (सत्य पुरूष) की महिमा कही है जो इस पवित्र पुस्तक में पढ़ने को मिलेंगे। आप अपने को धन्य समझेंगे।

हिन्दू धर्मगुरूओं को यह भी ज्ञान नहीं है कि गीता का ज्ञान श्री कष्ण जी के शरीर में प्रवेश करके काल ब्रह्म ने कहा था। जैसे प्रेत किसी के शरीर में प्रवेश करके बोलता है। पढ़ें प्रमाण सहित सत्य गीता सार।

## "पवित्र श्रीमद्भगवत गीता जी का ज्ञान किसने कहा?"

पवित्र गीता जी के ज्ञान को उस समय बोला गया था जब महाभारत का युद्ध होने जा रहा था। अर्जुन ने युद्ध करने से इन्कार कर दिया था। युद्ध क्यों हो रहा था? इस युद्ध को धर्मयुद्ध की संज्ञा भी नहीं दी जा सकती क्योंकि दो परिवारों का सम्पत्ति वितरण का विषय था। कौरवों तथा पाण्डवों का सम्पत्ति बंटवारा नहीं हो रहा था। कौरवों ने पाण्डवों को आधा राज्य भी देने से मना कर दिया था। दोनों पक्षों का बीच-बचाव करने के लिए प्रभु श्री कष्ण जी तीन बार शान्ति दूत बन कर गए। परन्तु दोनों ही पक्ष अपनी-अपनी जिद्द पर अटल थे। श्री कष्ण जी ने युद्ध से होने वाली हानि से भी परिचित कराते हुए कहा कि न जाने कितनी बहन विधवा होंगी? न जाने कितने बच्चे अनाथ होंगे? महापाप के अतिरिक्त कुछ नहीं मिलेगा। युद्ध में न जाने कौन मरे, कौन बचे? तीसरी बार जब श्री कष्ण जी समझौता करवाने गए तो दोनों पक्षों ने अपने-अपने पक्ष वाले राजाओं की सेना सहित सूची पत्र दिखाया तथा कहा कि इतने राजा हमारे पक्ष में हैं तथा इतने हमारे पक्ष में। जब श्री कष्ण जी ने देखा कि दोनों ही पक्ष टस से मस नहीं हो रहे हैं, युद्ध के लिए तैयार हो चुके हैं। तब श्री कष्ण जी ने सोचा कि एक दॉव और है वह भी आज लगा देता हूँ। श्री कष्ण जी ने सोचा कि कहीं पाण्डव मेरे सम्बन्धी होने के कारण अपनी जिद्द इसलिए न छोड़ रहे हों कि श्री कष्ण हमारे साथ हैं, विजय हमारी ही होगी(क्योंकि श्री कष्ण जी की बहन सुभद्रा जी का विवाह श्री अर्जुन जी से हुआ था)। श्री कष्ण जी ने कहा कि एक तरफ मेरी सर्व सेना होगी और दूसरी तरफ मैं होऊँगा और इसके साथ-साथ मैं वचनबद्ध भी होता हूँ कि मैं हथियार भी नहीं उठाऊँगा। इस घोषणा से पाण्डवों के पैरों के नीचे की जमीन खिसक गई। उनको लगा कि अब हमारी पराजय निश्चित है। यह विचार कर पाँचों पाण्डव यह कह कर सभा से बाहर गए कि हम कुछ विचार कर लें। कुछ समय उपरान्त श्री कष्ण जी को सभा से बाहर आने की प्रार्थना की। श्री कष्ण जी के बाहर आने पर पाण्डवों ने कहा कि हे भगवन्! हमें पाँच गाँव दिलवा दो। हम युद्ध नहीं चाहते हैं। हमारी इज्जत भी रह जाएगी और आप चाहते हैं कि युद्ध न हो, यह भी टल जाएगा। श्री कष्ण से अपनी राय बताकर अपने घर चले गए।

पाण्डवों के इस फैसले से श्री कष्ण जी बहुत प्रसन्न हुए तथा सोचा कि बुरा समय टल गया। श्री कष्ण जी वापिस आए, सभा में केवल कौरव तथा उनके समर्थक शेष थे। श्री कष्ण जी ने कहा दुर्योधन युद्ध टल गया है। मेरी भी यह हार्दिक इच्छा थी। आप पाण्डवों को पाँच गाँव दे दो, वे कह रहे हैं कि हम युद्ध नहीं चाहते। दुर्योधन ने कहा कि पाण्डवों के लिए सुई की नोक तुल्य भी जमीन नहीं है। यदि उन्हें राज्य चाहिए तो युद्ध के लिए कुरुक्षेत्र के मैदान में आ जाऐं। इस बात से श्री कष्ण जी ने नाराज होकर कहा कि दुर्योधन तू इंसान नहीं शैतान है। कहाँ आधा राज्य और कहाँ पाँच गाँव? मेरी बात मान ले, पाँच गाँव दे दे। श्री

कष्ण से नाराज होकर दुर्योधन ने सभा में उपस्थित योद्धाओं को आज्ञा दी कि श्री कष्ण को पकड़ो तथा कारागार में डाल दो। आज्ञा मिलते ही योद्धाओं ने श्री कष्ण जी को चारों तरफ से घेर लिया। श्री कष्ण जी ने अपना विराट रूप दिखाया। जिस कारण सर्व योद्धा और कौरव डर कर कुर्सियों के नीचे घुस गए तथा शरीर के तेज प्रकाश से आँखें बंद हो गई। कष्ण जी वहाँ से निकल गए।

विचार करें :- उपरोक्त विराट रूप दिखाने का प्रमाण संक्षिप्त महाभारत गीता प्रैस गोरखपुर से प्रकाशित में प्रत्यक्ष है।

## प्रमाण :- ''गीता ज्ञान श्री कष्ण ने नहीं कहा'' :-

❖ जब कुरुक्षेत्र के मैदान में पवित्र गीता जी का ज्ञान सुनाते समय अध्याय 11 श्लोक 32 में पवित्र गीता बोलने वाला प्रभु कह रहा है कि 'अर्जुन मैं बढ़ा हुआ काल हूँ। अब सर्व लोकों को खाने के लिए प्रकट हुआ हूँ।' जरा सोचें कि श्री कष्ण जी तो पहले से ही श्री अर्जुन जी के साथ थे। यदि पवित्र गीता जी के ज्ञान को श्री कष्ण जी बोल रहे होते तो यह नहीं कहते कि अब प्रवत्त हुआ हूँ। फिर अध्याय 11 श्लोक 21 व 46 में अर्जुन कह रहा है कि भगवन् ! आप तो ऋषियों, देवताओं तथा सिद्धों को भी खा रहे हो, जो आप का ही गुणगान पवित्र वेदों के मंत्रों द्वारा उच्चारण कर रहे हैं तथा अपने जीवन की रक्षा के लिए मंगल कामना कर रहे हैं। कुछ आपके दाढ़ों में लटक रहे हैं, कुछ आप के मुख में समा रहे हैं। हे सहस्त्र बाहु अर्थात् हजार भुजा वाले भगवान! आप अपने उसी चतुर्भुज रूप में आईये। मैं आपके विकराल रूप को देखकर धीरज नहीं रख पा रहा हूँ।

❖ गीता अध्याय 11 श्लोक 31 में अर्जुन ने पूछा कि हे महानुभाव! उग्र रूप वाले आप कौन हैं? मुझे बतलाईए।

❖ श्री कष्ण जी तो अर्जुन के साले थे। श्री कष्ण की बहन सुभद्रा का विवाह अर्जुन से हुआ था। क्या व्यक्ति अपने साले को भी नहीं जानता? इससे सिद्ध है कि गीता का ज्ञान श्री कष्ण ने नहीं कहा, काल ब्रह्म ने बोला था।

❖ अध्याय 11 श्लोक 47 में पवित्र गीता जी को बोलने वाले प्रभु काल ने कहा है कि 'हे अर्जुन! यह मेरा वास्तविक काल रूप है, जिसे तेरे अतिरिक्त पहले किसी ने नहीं देखा था।'

❖ उपरोक्त विवरण से एक तथ्य तो यह सिद्ध हुआ कि कौरवों की सभा में विराट रूप श्री कष्ण जी ने दिखाया था तथा कुरूक्षेत्र में युद्ध के मैदान में विराट रूप काल (श्री कष्ण जी के शरीर में प्रेतवत् प्रवेश करके अपना विराट रूप काल) ने दिखाया था। नहीं तो यह नहीं कहता कि यह विराट रूप तेरे अतिरिक्त पहले किसी ने नहीं देखा है। क्योंकि श्री कष्ण जी अपना विराट रूप कौरवों की सभा में पहले ही दिखा चुके थे जो अनेकों ने देखा था।

❖ दूसरी यह बात सिद्ध हुई कि पवित्र गीता जी को बोलने वाला काल(ब्रह्म-ज्योति निरंजन) है, न कि श्री कष्ण जी। क्योंकि श्री कष्ण जी ने पहले कभी नहीं कहा कि मैं काल हूँ तथा बाद में कभी नहीं कहा कि मैं काल हूँ। श्री कष्ण जी काल

नहीं हो सकते। उनके दर्शन मात्र को तो दूर-दूर क्षेत्र के स्त्री तथा पुरुष तड़फा करते थे। पशु-पक्षी भी उनको प्यार करते थे। यही प्रमाण गीता अध्याय 7 श्लोक 24-25 में है जिसमें गीता ज्ञान दाता प्रभु ने कहा है कि बुद्धिहीन जन समुदाय मेरे उस घटिया (अनुत्तम) अटल विधान को नहीं जानते कि मैं कभी भी मनुष्य की तरह किसी के सामने प्रकट नहीं होता। मैं अपनी योगमाया से छिपा रहता हूँ।

गीता अध्याय 4 श्लोक 9 में कहा है कि हे अर्जुन! मेरे जन्म और कर्म दिव्य हैं। भावार्थ है कि काल ब्रह्म अन्य के शरीर में प्रवेश करके कार्य करता है। जैसे श्री कष्ण जी ने प्रतिज्ञा कर रखी थी कि मैं महाभारत के युद्ध में किसी को मारने के लिए शस्त्र भी नहीं उठाऊँगा। श्री कष्ण में काल ब्रह्म ने प्रवेश होकर रथ का पहिया उठाकर अनेकों सैनिकों को मार डाला। पाप श्री कष्ण जी के जिम्मे कर दिए। प्रतिज्ञा भी समाप्त करके कलंकित किया।

जिस समय काल ब्रह्म ने श्री कष्ण जी के शरीर से बाहर निकालकर अपना विराट रूप दिखाया, वह बहुत प्रकाशमान था। अर्जुन भयभीत हो गया तथा श्री कष्ण उस विराट रूप के प्रकाश में ओझल हो गया था। इसलिए पूछ रहा था कि आप कौन हो? क्या अपने साले से भी यह पूछा जाता है कि आप कौन हो? इसलिए गीता का ज्ञान काल ब्रह्म ने श्री कष्ण जी के शरीर में प्रवेश करके बोला था।

➢ उपरोक्त विवरण से सिद्ध हुआ कि गीता ज्ञान दाता श्री कष्ण जी नहीं है क्योंकि श्री कष्ण जी तो सर्व समक्ष साक्षात् थे। श्री कष्ण नहीं कहते कि मैं अपनी योग माया से छिपा रहता हूँ। इसलिए गीता जी का ज्ञान श्री कष्ण जी के अन्दर प्रेतवत् प्रवेश करके काल ने बोला था।

## विराट रूप क्या है?

विराट रूप : आप दिन के समय या चाँदनी रात्रि में जब आप के शरीर की छाया छोटी लगभग शरीर जितनी लम्बी हो या कुछ बड़ी हो, उस छाया के सीने वाले स्थान पर दो मिनट तक एक टक देखें, चाहे आँखों से पानी भी क्यों न गिरें। फिर सामने आकाश की तरफ देखें। आपको अपना ही विराट रूप दिखाई देगा, जो सफेद रंग का आसमान को छू रहा होगा। इसी प्रकार प्रत्येक मानव अपना विराट रूप रखता है। परन्तु जिनकी भक्ति शक्ति ज्यादा होती है, उनका उतना ही तेज अधिक होता जाता है।

इसी प्रकार श्री कष्ण जी भी पूर्व भक्ति शक्ति से सिद्धि युक्त थे, उन्होंने भी अपनी सिद्धि शक्ति से अपना विराट रूप प्रकट कर दिया, जो काल के तेजोमय शरीर(विराट) से कम तेजोमय था। तीसरी बात यह सिद्ध हुई कि पवित्र गीता जी बोलने वाला प्रभु काल सहस्त्रबाहु अर्थात् हजार भुजा युक्त है तथा श्री कष्ण जी तो श्री विष्णु जी के अवतार हैं जो चार भुजा युक्त हैं। श्री विष्णु जी सोलह कला युक्त हैं तथा श्री ज्योति निरंजन काल भगवान एक हजार कला युक्त है। जैसे एक बल्ब 60 वाट का होता है, एक बल्ब 100 वाट का होता है, एक बल्ब 1000 वाट का

होता है, रोशनी सर्व बल्बों की होती है, परन्तु बहुत अन्तर होता है। ठीक इसी प्रकार दोनों प्रभुओं की शक्ति तथा विराट रूप का तेज भिन्न-भिन्न था।

इस तत्वज्ञान के प्राप्त होने से पूर्व जो गीता जी के ज्ञान को समझाने वाले जो महात्मा जी थे, मैं उनसे प्रश्न किया करता कि पहले तो भगवान श्री कृष्ण जी शान्ति दूत बनकर गए थे तथा कहा था कि युद्ध करना महापाप है। जब श्री अर्जुन जी ने स्वयं युद्ध करने से मना करते हुए कहा कि हे देवकी नन्दन मैं युद्ध नहीं करना चाहता हूँ। सामने खड़े स्वजनों व नातियों तथा सैनिकों का होने वाला विनाश देख कर मैंने अटल फैसला कर लिया है कि मुझे तीन लोक का राज्य भी प्राप्त हो तो भी मैं युद्ध नहीं करूँगा। मैं तो चाहता हूँ कि मुझ निहत्थे को दुर्योधन आदि तीर से मार डालें, ताकि मेरी मृत्यु से युद्ध में होने वाला विनाश बच जाए। हे श्री कृष्ण! मैं युद्ध न करके भिक्षा का अन्न खाकर भी निर्वाह करना उचित समझता हूँ। हे कृष्ण ! स्वजनों को मारकर तो पाप को ही प्राप्त होंगे। मेरी बुद्धि काम करना बंद कर गई है। आप हमारे गुरु हो, मैं आपका शिष्य हूँ। आप जो हमारे हित में हो वही शिक्षा दीजिए। परंतु मैं नहीं मानता हूँ कि आपकी कोई भी राय मुझे युद्ध के लिए तैयार कर पायेगी अर्थात् मैं युद्ध नहीं करूँगा। (प्रमाण पवित्र गीता जी अध्याय 1 श्लोक 31 से 39, 46 तथा अध्याय 2 श्लोक 5 से 8)

श्री कृष्ण जी में प्रवेश काल बार-बार कहने लगा कि अर्जुन कायर मत बन, युद्ध कर। या तो युद्ध में मारा जाकर स्वर्ग को प्राप्त होगा, या युद्ध जीत कर पृथ्वी के राज्य को भोगेगा, आदि-आदि कह कर ऐसा भयंकर विनाश करवा डाला जो आज तक के संत-महात्माओं तथा सभ्य लोगों के चरित्र में ढूंढने से भी नहीं मिलता है। तब वे अज्ञानी गुरु जी(नीम-हकीम) कहा करते थे कि अर्जुन क्षत्री धर्म को त्याग रहा था। इससे क्षत्रित्व को हानि तथा शूरवीरता का सदा के लिए विनाश हो जाता। अर्जुन को क्षत्री धर्म पालन करवाने के लिए यह महाभारत का युद्ध श्री कृष्ण जी ने करवाया था।

विश्लेषण :- भगवान श्री कृष्ण जी स्वयं क्षत्री थे। कंस के वध के उपरान्त श्री अग्रसैन जी ने मथुरा की बाग-डोर अपने दोहते श्री कृष्ण जी को संभलवा दी थी। एक दिन नारद जी ने श्री कृष्ण जी को बताया कि निकट ही एक गुफा में एक सिद्धि युक्त राक्षस राजा मुचकन्द सोया पड़ा है। वह छः महीने सोता है तथा छः महीने जागता है। जागने पर छः महीने युद्ध करता रहता है तथा छः महीने शयन के समय यदि कोई उसकी निन्द्रा भंग कर दे तो मुचकन्द की आँखों से अग्नि बाण छूटते हैं तथा सामने वाला तुरन्त मृत्यु को प्राप्त हो जाता है, आप सावधान रहना। यह कह कर श्री नारद जी चले गए।

कुछ समय उपरान्त श्री कृष्ण जी को छोटी उम्र में मथुरा के सिंहासन पर बैठा देख कर कालयवन नामक राजा ने अपने दामाद कंस की हत्या का प्रतिशोध लेने के लिए अठारह करोड़ सेना लेकर मथुरा पर आक्रमण कर दिया। श्री कृष्ण जी ने देखा कि दुश्मन की सेना बहु संख्या में है तथा न जाने कितने सैनिक मृत्यु

को प्राप्त होंगे, क्यों न कालयवन का वध मुचकन्द से करवा दूँ। भगवान श्री कृष्ण जी ने कालयवन को युद्ध के लिए ललकारा तथा युद्ध छोड़ कर(क्षत्री धर्म को भूलकर विनाश टालना आवश्यक जानकर) भाग लिये और उस गुफा में प्रवेश किया जिसमें मुचकन्द सोया हुआ था। मुचकन्द के शरीर पर अपना पीताम्बर(पीली चद्दर) डाल कर श्री कृष्ण जी गुफा में गहरे जाकर छुप गए। पीछे-पीछे कालयवन भी उसी गुफा में प्रवेश कर गया। कालयवन ने मुचकन्द को श्री कृष्ण समझकर उसका पैर पकड़ कर घुमा दिया तथा कहा कि कायर तुझे छुपे हुए को थोड़े ही छोडूंगा। पीड़ा के कारण मुचकन्द की निंद्रा भंग हुई, नेत्रों से अग्नि बाण निकलें तथा कालयवन का वध हुआ। कालयवन के सैनिक तथा मंत्री अपने राजा के शव को लेकर वापिस चल पड़े। क्योंकि युद्ध में राजा की मृत्यु सैना की हार मानी जाती थी। जाते हुए कह गए कि हम नया राजा नियुक्त करके शीघ्र ही आयेंगे तथा श्री कृष्ण तुझे नहीं छोड़ेंगे।

श्री कृष्ण जी ने अपने मुख्य अभियन्ता (चीफ इन्जिनियर) श्री विश्वकर्मा जी को बुला कर कहा कि कोई ऐसा स्थान खोजो, जिसके तीन तरफ समुद्र हो तथा एक ही रास्ता(द्वार) हो। वहाँ पर अति शीघ्र एक द्वारिका(एक द्वार वाली) नगरी बना दो। हम शीर्घ ही यहाँ से प्रस्थान करेंगे। ये मूर्ख लोग यहाँ चैन से नहीं जीने देंगे। श्री कृष्ण जी इतने नेक आत्मा तथा युद्ध विरोधी थे कि अपने क्षत्रीत्व को भी दाव पर रख कर जुल्म को टाला। क्या फिर वही श्री कृष्ण जी अपने प्यारे साथी व बहनोई को ऐसी गलत राय दे सकते हैं? स्वयं युद्ध न करने का वचन करने वाले दूसरे को युद्ध की प्रेरणा दे सकते हैं? अर्थात् कभी नहीं। गीता अध्याय 18 श्लोक 43 में गीता ज्ञान दाता ने क्षत्री के स्वभाविक कर्मों का उल्लेख करते हुए कहा है कि ''युद्ध से न भागना'' आदि-२ क्षत्री के स्वभाविक कर्म है। इस से भी सिद्ध हुआ कि गीता जी का ज्ञान श्री कृष्ण जी ने नहीं बोला। क्योंकि श्री कृष्ण जी स्वयं क्षत्री होते हुए कालयवन के सामने से युद्ध से भाग गए थे। व्यक्ति स्वयं किए कर्म के विपरीत अन्य को राय नहीं देता। न उसकी राय श्रोता को ठीक जचेगी। वह उपहास का पात्र बनेगा। यह गीता ज्ञान ब्रह्म(काल) ने प्रेतवत् श्री कृष्ण जी में प्रवेश करके बोला था। भगवान श्री कृष्ण रूप में स्वयं श्री विष्णु जी ही अवतार धार कर आए थे।

एक समय श्री भृगु ऋषि ने आराम से बैठे भगवान श्री विष्णु जी(श्री कृष्ण जी) के सीने में लात घात किया। श्री विष्णु जी ने श्री भृगु ऋषि जी के पैर को सहलाते हुए कहा कि 'हे ऋषिवर! आपके कोमल पैर को कहीं चोट तो नहीं आई, क्योंकि मेरा सीना तो कठोर पत्थर जैसा है।' यदि श्री विष्णु जी(श्री कृष्ण जी) युद्ध प्रिय होते तो सुदर्शन चक्र से श्री भृगु जी के इतने टुकड़े कर सकते थे कि गिनती न होती।

वास्तविकता यह है कि काल भगवान जो इक्कीस ब्रह्मण्ड का प्रभु है, उसने प्रतिज्ञा की है कि मैं स्थूल शरीर में व्यक्त(मानव सदृश अपने वास्तविक) रूप में सबके सामने नहीं आऊँगा। उसी ने सूक्ष्म शरीर बनाकर प्रेत की तरह श्री कृष्ण

जी के शरीर में प्रवेश करके पवित्र गीता जी का ज्ञान तो सही(वेदों का सार) कहा, परन्तु युद्ध करवाने के लिए भी अटकल बाजी में कसर नहीं छोड़ी। काल(ब्रह्म) कौन है? यह जानने के लिए कृप्या पढ़िए सृष्टि रचना इसी पुस्तक के पृष्ठ नं. 206 पर।

## अन्य प्रमाण :- ''गीता का ज्ञान श्री कृष्ण जी ने नहीं कहा'' :-

❖ जब तक महाभारत का युद्ध समाप्त नहीं हुआ तब तक ज्योति निरंजन (काल - ब्रह्म - क्षर पुरुष) श्री कृष्ण जी के शरीर में प्रवेश रहा तथा युधिष्ठिर जी से झूठ बुलवाया कि कह दो कि अश्वत्थामा मर गया, श्री बबरु भान(खाटू श्याम जी) का शीश कटवाया तथा रथ के पहिए को हथियार रूप में उठाया, यह सर्व काल ही का किया-कराया उपद्रव था, प्रभु श्री कृष्ण जी का नहीं। महाभारत का युद्ध समाप्त होते ही काल भगवान श्री कृष्ण जी के शरीर से निकल गया। श्री कृष्ण जी ने श्री युधिष्ठिर जी को इन्द्रप्रस्थ (दिल्ली) की राजगद्दी पर बैठाकर द्वारिका जाने को कहा। तब अर्जुन आदि ने प्रार्थना की कि हे श्री कृष्ण जी! आप हमारे पूज्य गुरुदेव हो, हमें एक सतसंग सुना कर जाना, ताकि हम आपके सद्वचनों पर चल कर अपना आत्म-कल्याण कर सकें।

यह प्रार्थना स्वीकार करके श्री कृष्ण जी ने तिथि, समय तथा स्थान निहित कर दिया। निश्चित तिथि को श्री अर्जुन ने भगवान श्री कृष्ण जी से कहा कि प्रभु आज वही पवित्र गीता जी का ज्ञान ज्यों का त्यों सुनाना, क्योंकि मैं बुद्धि के दोष से भूल गया हूँ। तब श्री कृष्ण जी ने कहा कि हे अर्जुन तू निश्चय ही बड़ा श्रद्धाहीन है। तेरी बुद्धि अच्छी नहीं है। ऐसे पवित्र ज्ञान को तूं क्यों भूल गया ? फिर स्वयं कहा कि अब उस पूरे गीता ज्ञान को मैं नहीं कह सकता अर्थात् मुझे ज्ञान नहीं। कहा कि उस समय तो मैंने योग युक्त होकर बोला था। विचारणीय विषय है कि यदि भगवान श्री कृष्ण जी युद्ध के समय योग युक्त हुए होते तो शान्ति समय में योग युक्त होना कठीन नहीं था। जबकि श्री व्यास जी ने वही पवित्र गीता जी का ज्ञान वर्षों उपरान्त ज्यों का त्यों लिपिबद्ध कर दिया। उस समय वह ब्रह्म(काल-ज्योति निरंजन) ने श्री व्यास जी के शरीर में प्रवेश कर के पवित्र श्रीमद्भगवत गीता जी को लिपिबद्ध कराया, जो वर्तमान में आप के कर कमलों में है।

प्रमाण के लिए संक्षिप्त महाभारत भाग-2 के पृष्ठ 667 तथा पुराने के पृष्ठ नं. 1531 पर:-

न शक्यं तन्मया भूयस्तथा वक्तुमशेषतः।। परं हि ब्रह्म कथितं योगयुक्तेन तन्मया।

**(महाभारत, आश्रवः 1612-13)**

**भगवान बोले - 'वह सब-का-सब उसी रूपमें फिर दुहरा देना। अब मेरे वश की बात नहीं है। उस समय मैंने योगयुक्त होकर परमात्मतत्वका वर्णन किया था।'**

**संक्षिप्त महाभारत द्वितीय भाग के पृष्ठ नं. 1531 से निम्न प्रकरण सहाभार :**

**('श्रीकृष्ण का अर्जुन से गीता का विषय पूछना सिद्ध महर्षि वैशम्पायन और काश्यप का संवाद') :- पाण्डुनन्दन अर्जुन श्रीकृष्ण के साथ रहकर बहुत प्रसन्न थे। उन्होंने एक बार उस रमणीय सभा की ओर दृष्टि डालकर भगवान् से यह वचन कहा 'देवकीनन्दन! जब युद्ध का**

अवसर उपस्थित था, उस समय मुझे आपके माहात्म्य का ज्ञान और <u>ईश्वरीय स्वरूप का दर्शन हुआ था,</u> किंतु केशव ! आपने स्नेहवश पहले मुझे जो ज्ञान का उपदेश किया था, वह सब इस समय बुद्धि के दोष से भूल गया है। उन विषयों को सुनने के लिये बारंबार मेरे मन में उत्कण्ठा होती है, इधर, आप जल्दी ही द्वारका जाने वाले हैं। अतः पुनः वह सब विषय मुझे सुना दीजिये।

वैशम्पायन जी कहते हैं --अर्जुनके ऐसा कहनेपर वक्ताओं में श्रेष्ठ महातेजस्वी भगवान् श्रीकष्णने उन्हें गलेसे लगाकर इस प्रकार उत्तर दिया।

श्रीकष्ण बोले - अर्जुन ! उस समय मैंने तुम्हें अत्यन्त गोपनीय विषयका श्रवण कराया था, अपने स्वरूपभूत धर्म सनातन पुरुषोत्तमतत्त्वका परिचय दिया था और (शुक्ल-कष्ण गतिका निरूपण करते हुए) नित्य लोकोंका भी वर्णन किया था। किंतु तुमने जो अपनी नासमझीके कारण उस उपदेशको याद नहीं रक्खा यह जानकर मुझे बड़ा खेद हुआ है। उन बातोंका अब पूरा-पूरा स्मरण होना सम्भव नहीं जान पड़ता। पाण्डुनन्दन ! निश्चय ही तुम बड़े श्रद्धाहीन हो, तुम्हारी बुद्धि अच्छी नहीं जान पड़ती। अब मेरे लिये उस उपदेशको ज्यों-का-त्यों दुहरा देना कठिन है, क्योंकि उस समय योगयुक्त होकर मैंने परमात्मतत्त्वका वर्णन किया था। (अधिक जानकारी के लिए पढ़ें - 'संक्षिप्त महाभारत द्वितीय भाग')

विचार करें :- उपरोक्त विवरण से सिद्ध हुआ कि श्री कष्ण जी ने श्रीमद्भगवत गीता का ज्ञान नहीं बोला, यह तो काल (ज्योति निरंजन अर्थात् ब्रह्म) ने बोला था।

❖ श्री कष्ण जी ने अर्जुन को अपने स्तर की गीता सुनाई जो महाभारत ग्रन्थ में इस प्रकरण के तुरंत पश्चात् यानि लगातार लिखी है जो श्री कष्ण जी ने अपने ज्ञान स्तर की गीता कही है जो एक ऋषि की कहानी है जिसमें जरा भी आध्यात्मिक ज्ञान इस श्रीमद्भगवत से मेल नहीं करता।

आश्चर्य की बात तो यह है कि वही गीता जो महाभारत के युद्ध के पूर्व काल ब्रह्म ने श्री कष्ण में प्रवेश करके बोली थी, श्री वेद व्यास ऋषि ने वर्षों उपरांत शब्दाशब्द लिखी जो सात सौ (700) श्लोकों में अपने को उपलब्ध है। श्री कष्ण जी को याद नहीं थी क्योंकि उनको पता ही नहीं कि क्या बोला था। काल ने वेदव्यास जी की दिव्य दष्टि खोल दी जिस कारण से वेद व्यास जी ने गीता लिखी थी।

अन्य प्रमाण :- (1) कुछ समय उपरान्त श्री युधिष्ठिर जी को भयंकर स्वपन आने लगे। श्री कष्ण जी से कारण तथा समाधान पूछा तो बताया कि तुमने युद्ध में जो पाप किए हैं वह नर संहार का दोष तुम्हें दुःख दाई हो रहा है। इसके लिए एक यज्ञ करो। श्री कष्ण जी के मुख कमल से यह वचन सुन कर श्री अर्जुन को बहुत दुःख हुआ तथा मन ही मन विचार करने लगा कि भगवान श्री कष्ण जी पवित्र गीता बोलते समय तो कह रहे थे कि अर्जुन तुम्हें कोई पाप नहीं लगेगा, तूं युद्ध कर ले(पवित्र गीता अध्याय 2 श्लोक 37-38)। यदि युद्ध में मारा भी गया तो स्वर्ग का सुख भोगेगा, अन्यथा युद्ध में जीत कर पथ्वी के राज्य का आनन्द लेगा। अर्जुन ने विचार किया कि जो समाधान दुःख निवारण का श्री कष्ण जी ने बताया है इसमें

करोड़ों रूपये व्यय होने हैं। जिससे बड़े भाई युधिष्ठिर का कष्ट निवारण होगा। यदि मैं श्री कष्ण जी से वाद-विवाद करूंगा कि आप पवित्र गीता जी का ज्ञान देते समय तो कह रहे थे कि तुम्हें पाप नहीं लगेगा। अब उसके विपरित कह रहे हो। इससे मेरा बड़ा भाई यह न सोच बैठे कि करोड़ों रूपये के खर्च को देख कर अर्जुन बौखला गया है तथा मेरे कष्ट निवार्ण से प्रसन्न नहीं है। इसलिए मौन रहना उचित जान कर सहर्ष स्वीकति दे दी कि जैसा आप कहोगे वैसा ही होगा। श्री कष्ण जी ने उस यज्ञ की तिथि निर्धारित कर दी। वह यज्ञ भी श्री सुदर्शन सुपच के भोजन खाने से सफल हुई।

कुछ समय उपरान्त ऋषि दुर्वासा जी के शापवश सर्व यादव कुल विनाश हो गया, श्री कष्ण भगवान के पैर के तलुवे में एक शिकारी (जो त्रेतायुग में सुग्रीव के भाई बाली की ही आत्मा थी) ने विषाक्त तीर मार दिया। तब पाँचों पाण्डवों के घटना स्थल पर पहुँच जाने के उपरान्त श्री कष्ण जी ने कहा कि आप मेरे शिष्य हो मैं आप का धार्मिक गुरु भी हूँ। इसलिए मेरी अन्तिम आज्ञा सुनो। एक तो यह है कि अर्जुन, द्वारिका की सर्व स्त्रियों को इन्द्रप्रस्थ (दिल्ली) ले जाना, क्योंकि यहाँ कोई नर नहीं बचा है तथा दूसरे आप सर्व पाण्डव राज्य त्याग कर हिमालय में साधना करके शरीर को गला देना। क्योंकि तुमने महाभारत के युद्ध के दौरान जो हत्याऐं की थी, तुम्हारे शीश पर वह पाप बहुत भयंकर है। उस समय अर्जुन अपने आप को नहीं रोक सका तथा कहा प्रभु वैसे तो आप ऐसी स्थिति में हैं कि मुझे ऐसी बातें नहीं करनी चाहिऐं, परन्तु प्रभु यदि आज मेरी शंका का समाधान नहीं हुआ तो मैं चैन से मर भी नहीं पाऊँगा। पूरा जीवन रोता रहूँगा। श्री कष्ण जी ने कहा अर्जुन पूछ ले जो कुछ पूछना है, मेरी अन्तिम घड़ियाँ हैं। श्री अर्जुन ने आँखों में आंसू भर कर कहा कि प्रभु बुरा न मानना। जब आपने पवित्र गीता जी का ज्ञान कहा था उस समय मैं युद्ध करने से मना कर रहा था। आपने कहा था कि अर्जुन तेरे दोनों हाथों में लड्डू हैं। यदि युद्ध में मारा गया तो स्वर्ग को प्राप्त होगा और यदि विजयी हुआ तो पथ्वी का राज्य भोगेगा तथा तुम्हें कोई पाप नहीं लगेगा। हमने आप ही की देख-रेख व आज्ञानुसार युद्ध किया(प्रमाण पवित्र गीता अध्याय 2 श्लोक 37-38)। हे भगवन! हमारे तो एक हाथ में भी लड्डू नहीं रहा। न तो युद्ध में मर कर स्वर्ग प्राप्ति हुई तथा अब राज्य त्यागने का आदेश आप दे रहे हैं, न ही पथ्वी के राज्य का आनन्द ही भोग पाए। ऐसा छल युक्त व्यवहार करने में आपका क्या हित था? अर्जुन के मुख से यह वचन सुन कर युधिष्ठिर जी ने कहा कि अर्जुन ऐसी स्थिति में जबकि भगवान अन्तिम श्वांस गिन रहे हैं। आपका शिष्टाचार रहित व्यवहार शोभा नहीं देता। श्री कष्ण जी ने कहा अर्जुन आज मैं अन्तिम स्थिति में हूँ, तुम मेरे अत्यन्त प्रिय हो, आज वास्तविकता बताता हूँ कि कोई खलनायक जैसी और शक्ति है जो अपने को यन्त्र की तरह नचाती रही, मुझे कुछ मालूम नहीं मैंने गीता में क्या बोला था। परन्तु अब मैं जो कह रहा हूँ वह तुम्हारे हित में है। श्री कष्ण जी यह वचन अश्रुयुक्त नेत्रों से कह कर प्राण त्याग

गए। उपरोक्त विवरण से सिद्ध हुआ कि पवित्र गीता जी का ज्ञान श्री कृष्ण जी ने नहीं कहा। यह तो ब्रह्म(ज्योति निरंजन-काल) ने बोला है, जो इक्कीस ब्रह्मण्ड का स्वामी है। काल(ब्रह्म) कौन है? यह जानने के लिए सृष्टि रचना पढ़े।

श्री कृष्ण सहित सर्व यादवों का अन्तिम संस्कार कर अर्जुन को छोड़ कर चारों भाई इन्द्रप्रस्थ (दिल्ली) चले गए। पीछे से अर्जुन द्वारिका की स्त्रियों को लिए आ रहा था। रास्ते में जंगली लोगों ने सर्व गोपियों को लूटा तथा कुछेक को भगा ले गए तथा अर्जुन को पकड़ कर पीटा। अर्जुन के हाथ में वही गांडीव धनुष था जिससे महाभारत के युद्ध में अनगिन हत्याऐं कर डाली थी, वह भी नहीं चला। तब अर्जुन ने कहा कि यह श्री कृष्ण वास्तव में झूठा तथा कपटी था। जब युद्ध में पाप करवाना था तब तो मुझे शक्ति प्रदान कर दी, एक तीर से सैकड़ों योद्धाओं को मार गिराता था और आज वह शक्ति छीन ली, खड़ा-खड़ा पिट रहा हूँ। इसी विषय में पूर्ण ब्रह्म कबीर साहेब (कविर्देव) जी का कहना है कि श्री कृष्ण जी कपटी व झूठे नहीं थे। यह सर्व जुल्म काल(ज्योति निरंजन) कर रहा है। जब तक यह आत्मा कबीर परमेश्वर(सतपुरुष) की शरण में पूरे सन्त(तत्वदर्शी) के माध्यम से नहीं आ जाएगी, तब तक काल इसी तरह कष्ट पर कष्ट देता रहेगा। पूर्ण जानकारी तत्वज्ञान से होती है। इसीलिए काल कौन है? यह जानने के लिए पढ़ें सृष्टि रचना।

अन्य प्रमाण :-

(2) गीता अध्याय 10 श्लोक 9 से 11 में गीता ज्ञान दाता प्रभु कह रहा है कि जो श्रद्धालु मुझ ब्रह्म का ही निरन्तर चिन्तन करते रहते हैं उनके अज्ञान को नष्ट करने के लिए मैं ही उनके अन्दर(आत्मभावस्थः) जीवात्मा की तरह बैठकर शास्त्रों का ज्ञान देता हूँ।

(3) श्री विष्णु पुराण(गीता प्रैस गोरखपुर से प्रकाशित) के चतुर्थ अंश अध्याय 2 श्लोक 21 से 26 में पृष्ठ 168 पर लिखा है कि देवताओं और राक्षसों के युद्ध में देवताओं की प्रार्थना पर भगवान विष्णु ने कहा है कि मैं राजर्षि शशाद के शरीर में कुछ समय प्रवेश करके असुरों का नाश करूँगा। ऐसा ही किया गया।

(4) श्री विष्णु पुराण (गीता प्रैस गोरखपुर से प्रकाशित) के चतुर्थ अंश अध्याय 3 श्लोक 4 से 6 में पृष्ठ 173 पर लिखा है कि ''नागेश्वरों की प्रार्थना स्वीकार करके श्री विष्णु जी ने कहा कि मैं मान्धाता के पुत्र पुरूकुत्स के शरीर में प्रवेश करके गन्धर्वों का नाश करूंगा। वैसा ही किया गया। {यहाँ पर विष्णु रूप में काल(ब्रह्म) बोल रहा है}

विशेष विचार :- उपरोक्त प्रमाणों से सिद्ध हुआ कि इसी प्रकार श्रीमद्भगवत गीता का ज्ञान श्री कृष्ण ने नहीं बोला, श्री कृष्ण जी के शरीर में प्रेतवत प्रवेश होकर ब्रह्म (काल अर्थात् ज्योति निरंजन) ने बोला था।

(5) श्री कृष्ण जी की बहन सुभद्रा का विवाह अर्जुन से हुआ था। श्री कृष्ण जी नाते में अर्जुन के साले लगते थे। गीता अध्याय 11 श्लोक 31 में अर्जुन ने पूछा कि हे उग्र रूप वाले! आप कौन हो? गीता अध्याय 11 के श्लोक 32 में गीता ज्ञान

दाता ने उत्तर दिया कि मैं काल हूँ। सर्व सेना का नाश करने के लिए अब प्रवत्त हुआ हूँ यानि आया हूँ।

विचारणीय विषय है कि क्या कोई अपने साले को नहीं जानता? अर्जुन को उस समय काल दिखाई दिया था जो श्री कष्ण के शरीर से निकलकर अपने वास्तविक रूप में प्रकट था। गीता अध्याय 11 श्लोक 47 में भी स्पष्ट किया है कि यह मेरा स्वरूप है जिसे तेरे अतिरिक्त न तो किसी ने पहले देखा था, न कोई भविष्य में देख सकेगा। इससे सिद्ध हुआ कि श्री कष्ण के शरीर में काल ने प्रवेश करके गीता का ज्ञान कहा था।

क्योंकि वह उपरोक्त नियम से किसी भी योग्य व्यक्ति में प्रेतवत् प्रवेश करके अपना कार्य सिद्ध करता है। पश्चात् निकल जाता है जैसे अर्जुन में प्रवेश करके विरोधी सेना मार डाली पश्चात् निकल गया। फिर अर्जुन को जंगली व्यक्तियों ने मारा-पीटा। अर्जुन में पूर्व वाली शक्ति नहीं रही।

## "काल की परिभाषा"

पवित्र विष्णु पुराण (प्रथम अंश) अध्याय 2 श्लोक 15 में वर्णन है कि भगवान विष्णु (महाविष्णु रूप में काल) का प्रथम रूप तो पुरुष (प्रभु जैसा) है परन्तु उसका परम रूप 'काल' है। जब भगवान विष्णु (काल जो महाविष्णु रूप में ब्रह्मलोक में रहता है तथा प्रकति अर्थात् दुर्गा को अपनी पत्नी महालक्ष्मी रूप में रखता है) अपनी प्रकति (दुर्गा) से अलग हो जाता है तो काल रूप में प्रकट हो जाता है। (यह प्रकरण विष्णु पुराण प्रथम अंश अध्याय 2 पष्ठ 4-5 गीता प्रैस गोरख पुर से प्रकाशित है। अनुवादक हैं श्री मुनिलाल गुप्त।)

विशेष :- उपरोक्त विवरण का भावार्थ है कि यह महाविष्णु अर्थात् काल पुरुष प्रथम दष्टा रूप तो लगता है कि यह दयावान भगवान है। जैसे खाने के लिए अन्न, मेवा व फल आदि कितने स्वादिष्ट प्रदान किए हैं तथा पीने के लिए दूध, जल कितने स्वादिष्ट तथा प्राण दायक प्रदान किए हैं। कितनी अच्छी वायु जीने के लिए चला रखी है, कितनी विस्तत पथ्वी रहने तथा घूमने के लिए प्रदान की है, फिर पति-पत्नी का योग, पुत्रों व पुत्रियों की प्राप्ति से लगता है कि यह तो बड़ा दयावान प्रभु है। जिसके लोक में हम रह रहे हैं।

महाविष्णु का वास्तविक रूप काल कैसे है :- किसी के पुत्र की मत्यु, किसी की पुत्री की मत्यु, किसी के दोनों पुत्रों की मत्यु, किसी का पूरा परिवार दुर्घटना में मत्यु को प्राप्त हो जाता है। किसी क्षेत्र में बाढ़ आकर हजारों व्यक्तियों की परिवार सहित मत्यु, किसी क्षेत्र में भूकंप से लाखों व्यक्ति सपरिवार मत्यु को प्राप्त हो जाते हैं। इस प्रकार इस विष्णु {(महाविष्णु रूप में ज्योति निरंजन) का वास्तविक रूप काल है। क्योंकि ज्योति निरंजन (काल ब्रह्म) शाप वश एक लाख मानव शरीरधारी प्राणियों का आहार करता है। इसलिए इसने अपने तीनों पुत्रों (रजगुण ब्रह्मा जी, सतगुण विष्णु जी तथा तमगुण शिव जी)} से उत्पत्ति, स्थिति व संहार

करवाता है।

उदाहरण :- अपने प्रिय सेवक श्री धर्मदास जी द्वारा काल की स्थिति पूछने पर पूर्ण ब्रह्म कविर्देव ने बताया कि जैसे कसाई बकरे पालता है। उन प्राणियों के चारे की व्यवस्था करता है, पानी का प्रबन्ध करता है, गर्मी व सर्दी से बचने के लिए कुछ मकान आदि का भी प्रबन्ध करता है, जिससे वे अबोध बकरे समझते हैं कि हमारा स्वामी बहुत नेक है। हमारा कितना ध्यान रखता है। जब कसाई उनके पास आता है तो वे नर व मादा बकरे उसे अपना सुखदाई मालिक जान कर उसको प्यार जताने के लिए आगे वाले पैर उठाकर कसाई के शरीर को स्पर्श करते हैं, कुछ उसके पैरों को चाटते हैं। कुछ को वह स्वयं छूकर कमर पर हाथ लगा कर दबा दबा कर देखता है तो वे बकरे समझते हैं कि हमें प्यार दे रहा है। परन्तु कसाई देख रहा होता है कि इस बकरे में कितने किलोग्राम मास हो चुका है। जब मास लेने के लिए ग्राहक आता है तो उस समय कसाई नहीं देखता कि किसका बाप मर रहा है, किसकी बेटी या पुत्र या सर्व परिवार मर रहा है। उनको सुविधा देने का उसका यही उद्देश्य था। ठीक इसी प्रकार सर्व प्राणी काल(ब्रह्म) साधना करके काल आहार ही बने हैं। इससे छूटने की विधि आपको इसी पुस्तक में विस्तृत मिलेगी। एक बहन ने मुझ दास का सतसंग सुना तथा बाद में अपनी दुःख भरी कथा सुनाई जो निम्न है :-

प्रत्यक्ष प्रमाण :- उस बहन ने कहा महाराज जी मैं विधवा हूँ। एक पुत्र की प्राप्ति होते ही मेरे पति की मृत्यु हो गई। मैंने अपने पुत्र की परवरिश बहुत ही चाव तथा प्यार के साथ इस दृष्टि कोण से की कि कहीं पुत्र को पिता का अभाव महसूस न हो जाए। उसने जो सम्भव वस्तु की प्रार्थना की मैंने दुःखी सुखी होकर उपलब्ध करवाई। जब वह ग्यारहवीं कक्षा में कॉलेज में जाने लगा तो मोटर साईकिल की जिद कर ली। दुर्घटना के भय से मैंने बहुत मना किया, परन्तु पुत्र ने खाना नहीं खाया। तब मैंने उसके प्यारवश होकर मोटर साईकिल जैसे-तैसे करके मोल लेकर दे दी। मैंने दूसरी शादी भी इसी उद्देश्य से नहीं करवाई की कि कहीं मेरे पुत्र को कष्ट न हो जाए। मैंने अपने पुत्र को गर्म-गर्म खाना खिलाया। वह प्रतिदिन की तरह अपने एक दोस्त को उसके घर से मोटर साईकिल पर बैठाकर कॉलेज जाने के लिए चला गया।

मैंने शेष भोजन बनाया तथा स्वयं खाने के लिए भोजन डाल कर प्रथम ग्रास ही तोड़ा था इतने में मेरे पुत्र का दोस्त दौड़ा हुआ आया, उसको कुछ चोट लगी हुई थी। उसने कहा कि चाची भईया को दुर्घटना में बहुत ज्यादा चोट आई है। इतना सुनते ही हाथ का ग्रास थाली में गिर गया। नंगे पैरों उस बच्चे के साथ पागलों की तरह रोती हुई दौड़ कर उस स्थान पर गई जहाँ मेरे पुत्र की दुर्घटना हुई थी। वहाँ पर केवल क्षति ग्रस्त मोटर साईकिल पड़ी थी। उपस्थित व्यक्तियों ने बताया कि आपके पुत्र को हस्पताल लेकर गये हैं। मैं हस्पताल पहुँची तो डाक्टरों ने मृत घोषित कर दिया। मैंने हस्पताल की दीवार को टक्कर मारी, मेरा सिर फट

गया, सात टांके लगे, बेहोश हो गई, लगभग दो घंटे में होश आया।

उस दिन के बाद सर्व भगवानों के चित्र घर से बाहर फैंक दिए तथा स्वपन में भी किसी भगवान को याद नहीं करती। क्योंकि मैंने अपने पुत्र की कुशलता के लिए लोकवेद अनुसार सर्व साधनाऐं की, परन्तु कुछ भी काम नहीं आई। आज आप का सत्संग जो सष्टि रचना का प्रकरण आपने सुनाया तथा पवित्र गीता जी से भी बताया कि यह सर्व काल का जाल है, अपना स्वार्थ सिद्ध करने के लिए कसाई की तरह सर्व प्राणियों को विवश किए हुए है। मेरी तो आज आंखें खुल गई। अब फिर मन करता है कि आपका उपदेश लेकर काल जाल से निकल जाऊं। उस बहन ने उपदेश लिया तथा अपना कल्याण करवाया।

मैंने उस बहन से पूछा कि आप क्या साधना करते थे?

उस बहन ने उत्तर दिया :- एक सुप्रसिद्ध संत का नाम लेकर कहा कि उस मूर्ख से दस वर्ष से उपदेश भी ले रखा था। उसके बताए अनुसार नाम जाप घण्टों किया करती थी। श्री विष्णु जी का सहस्त्रनामा का जाप भी करती थी। गीता जी का नित पाठ, पितर पूजा (श्राद्ध निकालना) करती थी। गांव में परम्परागत बाबा श्याम जी की पूजा भी करती थी। अष्टमी तथा सोमवार का व्रत भी करती थी। निकटतम मन्दिर में प्रतिदिन जाती थी। वर्ष में दो बार वैष्णों देवी के दर्शन करने जाती थी। गुड़गांव वाली माता की पूजा भी करती थी। नवरात्रों का व्रत भी किया करती थी। एक बहन ने कहा बाबा गरीबदास जी की पूजा करने तथा वहाँ छुड़ानी धाम(जिला झज्जर) पर जाने से कोई आपत्ति नहीं आ सकती। वहाँ भी छठे महीने मेला भरता है जाया करती थी तथा संत गरीबदास जी की अमतवाणी का पाठ भी करवाती थी। और क्या बताऊँ? बाबा हरिदास जी झाड़ौदा वाले की भी पूजा करती थी। मुझे कोई लाभ नहीं हुआ। पहले तो लगता था कि मेरा परिवार सुखी है। जो उपरोक्त साधना का ही परिणाम है।

परन्तु अब आपके सत्संग से ज्ञान हुआ कि यह तो मेरा प्रारब्ध ही मिल रहा था। ये पूजायें पवित्र गीता जी में तथा पवित्र अमत वाणी गरीबदास जी के सद्ग्रन्थ में वर्णित न होने से शास्त्र विरुद्ध थी। जिस कारण से कोई लाभ होना ही नहीं था। हमारा क्या दोष है? जो गुरु जी ने साधना बताई मैं तो तन-मन-धन से कर रही थी। अब पता चला कि वे गुरु नहीं है, वे तो नीम हकीम हैं। मानव जीवन के सब से बड़े शत्रु हैं। यदि मुझे यह सत्य साधना मिल जाती तो मेरा पुत्र नहीं मरता। क्योंकि मैंने आपके सेवकों के सुखों को देखा है तथा उन पर आने वाली भयंकर आपत्तियों को टलते देखा है। तब मैं आपका सत्संग सुनने आई हूं तथा आप का लगातार चार दिन तक सत्संग सुनकर आज उपदेश लेने की इच्छा हुई है। मैंने उस बहन से कहा कि जिन साधनाओं को आप कर रही थी वे शास्त्र विधि अनुसार नहीं थी, जिस कारण आपको परमेश्वर से लाभ प्राप्त नहीं हुआ। यह तो आप ने स्वयं ही निर्णय लेकर बता दिया। क्योंकि आज तक आपको सत्संग ही प्राप्त नहीं हुआ था। जिसे आप सत्संग जानकर श्रवण करती थी, वह सत्संग नहीं लोक वेद

